कालमें साधु असाजी होवे, तोजी संयमी कहना चाहियें, तथा नियमेंजी लिखा है ॥ जाष्य गाथा ॥ जा संजमया जीवे, सु ताव मूले गुत्तर गुणाय ॥ इत्तरियछेय संजम, नियंठवउ सा पडिसेवी ॥ १ ॥ इस थाकी चूर्णीकी जाषा लिखते है, छकायोंके जीवों विषे जब तांइ दयाके रिणाम है, तब तांइ बकुश निर्ग्रंथ औ प्रतिसेवना निर्ग्रंथ रहेंगे, वास्ते प्रवचन शून्य औ चारित्र रहित पंचमकाल कदापि न होवे , तथामूलोत्तरगुणोमें दूषण लगनेसे तत्काल चारित्र नष्टजी नहीं ता, मूलगुणजंगमे दो दृष्टांत है, उत्तरगुण जंगमें मंमपका दृष्टांत , निश्चयनयमें एक व्रत जंग हूया सर्व व्रत जंग हो जाता है, परंतु वहारनयके मतसें जो व्रत जंग होवे, सोइ जंग होवे. दूसरे नही. इस स्ते बहुत अतिचारके लगनेसें संयम नही जाता, परंतु जो कुशील सेवे, रु धन रखे, औ कच्चा सचित्त पानी पीवे, प्रवचन अनपेक्ष, वो साधु हीं. जहां ताइ छेद प्रायश्चित्त लगे, तहां ताइ संयम सर्वथा नही जाता. था जो इस कालमें साधु न माने, सो मिथ्यादृष्टि है, क्यों कि स्थानां सूत्रमें लिखा है, जो अतिचार बहुत लगते देखके औ आलोचना प्राश्चित्त यथार्थ कोइ लेता देता नहीं है, इस वास्ते साधु कोइ नहीं जो असे हे के वो चारित्र जेदिनी विकथाका करनेवाला है, तथा श्रीजगवती सूके पच्चीशमे शतकके छठे उद्देशेकी संग्रहणीकार श्रीमदजयदेवसूरि, इन नो निर्ग्रंथोका जो स्वरूप है सो लिखते है, सो इहां जाषामें प्रगट लेखा जाता है ॥ गाथा ॥ बउसं सबलं कब्बर, मेगठंतमिह जस्स चारि ॥ अइयार पंकजावा, सो बउसो होइ निग्गंथो ॥ १ ॥ व्याख्या—बकु, शबल, कर्बुर, ए तीनो एकार्थ है एकही वस्तुकों कहते है, असा है चारित्र जिसका, अतिचार रूपपंक होनेसें सो बकुशनामा निर्ग्रंथ है, इस जारत वर्षमे इसकालमे बकुश औ कुशील ए दोनो निर्ग्रंथ है, शेष तीनो तो व्यवछेद हो गये हैं ॥ तथा चोक्तं परम मुनिजिः ॥ "बकुश कुशीला दो पुण, जातित्थं तावहो हंति इति ॥" इसका अर्थ बकुश कुशील ए दोनो निर्ग्रंथ जहां लग तीर्थ रहेगा तहां तक रहेंगे,

अब जो बकुश निर्ग्रंथ है, तिसके दो जेद है, सो कहते हैं. तहां जो वस्त्र पात्रादि उपकरणकी विजूषा करे सो उपकरण बकुश, ए प्रथम जेद

औ जो हाथ, पग, नख, मुखादिक देहके अवयवोंकी विभूषा — शरीरबकुश, ए दूसरा भेद जाननां. ए दोनों भेदोंके पांच भेद हैं ॥ उवगरणसरीरेसु, सो डुहा डुविहोवि होइ पंचविहो ॥ अभोग भोग, असंवुड संवुडे सुहुमे ॥ १ ॥ अर्थः—इसमें दो पदोंका अर्थ र लिखा है, अगले दो पदोंका अर्थ लिखते है. साधुकूं यह करने नहीं, ऐसें जानताभी है, तोभी उस कामकों जो करे, सो प्रथम ग बकुश, और जो अजाण पणोंसें करे सो दूसरा अनाभोग बकुश, गुण, उत्तर गुणोमें जो छिप कर छाना दोष लगावे, सो ती... कुश, जो मूलगुण उत्तरगुणोंमें प्रगट दूषण लगावे, सो चौथा ... कुश. नेत्र, नासिका, मुखादिककी जो मल दूर करे, सो पांचमा बकुश जाननां.

अथ जो उपकरन बकुश है, तिसका स्वरूप लिखते हैं ॥गाथा॥ जो गरणे बउसो, सो धुवइअ पाउसे विवबइ ॥ इछइय लण्हयाइं, क भूसाइ भुंजइय ॥ १ ॥ व्याख्याः—जो उपकरण बकुश है, सो प्रावट( वस ) ऋतु विनाभी जल क्षारसें वस्त्र धोता है, पावस ऋतुमें तो छवासी साधुवोंकूं आज्ञा है; जो एक वार वर्षासें पहिले आपणें सर्व पकरण जल क्षारसें धो लेवे, नही तो वर्षाऋतुमें मलके ससर्गसें दिक जीवोंकी उत्पत्ति हो जावेगी, औ यह जो बकुशनिर्ग्रंथ है, सो वस ऋतु विना अन्य ऋतुवोमेंभी जल क्षारसे वस्त्रादिक धो लेता है, बकुश निर्ग्रंथ, सुंदर, सुकुमाल, वस्त्रभी वांछता है, और उपकरण शोभाके वास्तेभी कछुक पहिरता है॥ गाथा ॥ तह पत्त दंमयाई, मठं सिणेह कयतेय ॥ धारेइ विभूसाए, बहुं च बछेई उवगरणं ॥ १ व्याख्या.—तथा पात्र, दंम प्रमुख घोटेसे घोटकें सुकुमार करे, तथा घी, ... प्रमुख करी चोपडके तेजवंत चमकदार करकें रखे, अरु विभूषाके स्ते बहुत उपकरण रखने चाहे, एतावता रखे

अथ शरीर बकुशका स्वरूप लिखते है ॥ गाथा ॥ देह बउसो अकज करचरण नहाइयं विभूसेइ॥ डुविहोवि इमो इढि, इछइ परिवार पभिईय॥ व्याख्या —देहबकुश जो है, सो विना कारण हाथ, पग, नखादिककी वि भूषा करे, जलादिसें धोवे, ऐसे उपकरण औ शरीर ए दोनों प्रकारका ब

निर्ग्रंथ परिवार प्रमुखकी ऋद्धि वांछता है ॥ गाथा ॥ पंमिच्च तवाइ क
जसं च इच्छेइ तंमि तुस्सइय ॥ सुहसीलो नयबाढं. जयइ अहोरत्त किरि
ु ॥ १ ॥ व्याख्याः—पंमितपणे करी तथा तपादि करकें यशकी इच्छा
, तिस यशके हुवे थके बहुत खुशी माने, औ सुखशीलिया होवे, औ
रात्रिकी क्रिया समाचारीमें बहुत उद्यमीनी नही होवे ॥ गाथा ॥ परि
े य असंजम, अविवित्तो होइ किंचि एयस्स ॥ घंसिय पाउ तिल्लाइ,
लणि कित्तरिय केसो ॥ १ ॥ व्याख्याः—इसका जो परिवार होवे, सो अ
मी कहते असंयम वाला होवे, वस्त्र पात्रादिकके मोहसें वस्त्र पात्रादि
ं दूर न जावे. पग, जोजावे आदिकसे औ तैलादिक चोपडके सुकुमा
रे, औ शिर, दाढी, मूछके बाल, कतरणीसें कापे, ( कतरे ) एतावता
चकी जगें उस तरे, वा कत्तरणीसें बाल दूर करे, परंतु लोच न करे
ाथा ॥ तह देस सव्वछेयारि, देहिं सबलेहि संजुउ बउसो ॥ मोहक्खयछ
ु,छिउय सुत्तंमि नणियं च ॥ १ ॥ व्याख्याः—तथा देशछेद सर्वछेद योग्य
रों करी जिसका चारित्र कर्बुर है, परतु मनमें उसके मोहक्षय करनेकी इ
है, एतावता मनमें संयम पालनेमें उत्साह है, परंतु पूर्ण संयम पाल
ी सक्ता, इन पूर्वोक्त कृत्यों करी संयुक्त होवे, उसकूं बकुशनिर्ग्रंथ कहिये.
सूत्रमेंभी कहा है, सो यह आगें लिखते है ॥ गाथा ॥ उवगरण देह चु
, रिद्धि रसगारवासिया निच्च ॥ बहु सबल छेय जुत्ता, निग्गंथा बउसा न
या ॥ १ ॥ आनोगो जाणंतो, करेइ दोसं अयाण मण नोगे ॥ मूलुत्तरेहि
ुम, विवरिय असंवुमो होइ ॥ २ ॥ अच्छि मुह मज्जमाणो, होइ अहा सु
उं तहा बउसो ॥ सीलं चरणं जं जस्स, कुच्छियं सो इह कुसीलो ॥ ३ ॥
डेसेवणा कसाए, डहा कुसीलो डहावि पंचविहो ॥ नाणे दंसण चरणे,
य अह सुहुमए चेव ॥ ४ ॥ इह नाणाइ कुसीलो, उवजीवं होइ नाण
नेईए ॥ अह सुहुमो पुण तुस्सई, एस तवस्सि संसए ॥ ५ ॥ इन पाचो
थाओंकी व्याख्या.—उपकरण देह शुद्ध रखे, ऋद्धि, रश, साता, ए तीनो
रवमें नित्य आश्रित होवे, उपकरणोंसें अविविक्त रहे, परिवार जिसका
द योग्य शबल चारित्र सयुक्त सो निर्ग्रंथ वकुश कहते है ॥ १ ॥ साधुओंके
ह करने योग्य नही, ऐसें जानताभी है, तोभी उस कामकूं करता है, सो
यम आनोग वकुश कहिये. अरु अनजानपणेसे अकृत करे, तिसकूं अ

नाभोग बकुश कहियें, ए दूसरा भेद. मूलोत्तर गुणों करी संयुक्त है, ऐसें जानते हैं, परंतु ग़ना ( गुप्त ) दोष लगावे है, तिसकूं संवृत कहियें. ए तीसरा भेद. अरु जो प्रगट मूलोत्तर गुणमें दोष लगावे असंवृत बकुश कहियें. ए चौथा भेद ॥ २ ॥ तथा जो आंख मांजे, मलादि दूर करे, सो यथा सूक्ष्मबकुश कहियें. ए पांचमा भेद.

अथ कुशील निर्ग्रंथका स्वरूप लिखते है, शील कहियें चारित्र सो त्र जिसका कुत्सित है, सो कुशील निर्ग्रंथ, इसके दो भेद है ॥३॥ एक सेवना कुशील, दूसरा कपायों करी कुशील, सो संज्वलनकी कषायों जो कुशील सो कषाय कुशील, ए दोनोंही भेद पांच प्रकारसें हैं, सो हैं, जो १ ज्ञान, २ दर्शन, ३ चारित्र, ४ तप, ५ यथा सूक्ष्मतः ॥४॥ ज्ञानादि कुशील तो जो ज्ञान, दर्शन, चारित्र, अरु तप, यह चारो विकाके वास्ते करे, सो इन चारोंका प्रतिसेवना कुशील तथा एह [illegible] इत्यादि प्रशंसा सुणके बहुत खुशी होवे, सो पांचमा [illegible] कुशील जाननां. तथा जो १ ज्ञान, २ दर्शन, ३ तपांसि तप, [illegible] कषायके उदय करकें इनका व्यापार करे, सो ज्ञान, दर्शन, चा[illegible] कुशील जाननां जो कषाय कुशील है. सो कषायके वश हो कर के देता है, मन करकें जो क्रोधादिकोंकों सेवे, सो [illegible] अथवा कषायों करकें जो ज्ञानादिकोंकों विराधे, सो ज्ञानादिक जाननां. कोइक आचार्य, तप कुशीलके स्थानमें लिंगकुशील कहते यह दो प्रकारके निर्ग्रंथ पाचमे आरेके पर्यंत तक रहेगे. जो कोइ रेके साधुकूं साधु वा गुरु न माने, वो जीव, मिथ्यादृष्टि बहुल संस जिनमतका उत्थापक है, ऐसे मिथ्यादृष्टिकी संगतभी करनी योग्य नहीं

इतिश्री तपगछीये मुनिश्री बुद्धिविजयशिष्य मुनिआनंदविजय आत्माराम विरचिते, जैनतत्त्वादर्शे गुरुतत्त्वस्वरूपनिर्णयनामा तृतीयःपरिछेदःसंपूर्ण.॥

॥ इति तृतीय परिछेद संपूर्णः ॥ ३ ॥

## ॥ अथ चतुर्थपरिच्छेद प्रारंभः ॥

॥ यह चतुर्थ परिच्छेदमें कुगुरु तत्त्वका स्वरूप लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ सर्वा भिलाषिणः सर्वे, भोजिनः सपरिग्रहा ॥ अब्रह्मचारिणो मिथ्यो, पदेशागुर वोमताः ॥ १ ॥ अस्यार्थः-( सर्वाभिलाषिणः ) सर्व जो, स्त्री, धन, धान्य, हिरण्य, ( सोना ) रूपादि सर्व धातु तथा क्षेत्र, वास्तु क्षेत्र( खेत ) हाट, हवे ली, चतुःपदादिक अनेक प्रकारकें पशु, इन सर्वकी अभिलाषा करनेका शील है जिसका, सो सर्वाभिलाषी, तथा ( सर्वभोजिनः ) सो सर्व मद्य, मांसादिक बावीश अभक्ष्य, तथा बत्तीस अनंतकाय, तथा अपर जो अ चित्त आहारादिक है, इन सर्वका भोजन करनेका शील है जिसका सो सर्वभोजिन. ( सपरिग्रहाः ) जो पुत्र, कलत्र, बेटा, बेटी प्रमुख करी स हित वर्ते, सो सपरिग्रह. इसी वास्ते अब्रह्मचारी है. जो अब्रह्मचारी होता है, तिसमें महा दोष होते है, इस वास्ते अब्रह्मचारी असा न्यारा उप न्यास कस्या है, अथ अगुरुपणेंका असाधारण कारण कहियें है, ( मि थ्योपदेशा ) मिथ्या ( वितथ ) आप्तके उपदेश विना धर्मका उपदेश है जिनका सो अगुरु है, जे कर इहां कोइ असी तर्क करे जो धर्मोपदेशका दाता है, सो गुरु है, तो फेर निःपरिग्रहादि गुणोंका काहेकूं अन्वेषण कर णां ? इस शंकाके दूर करणे वास्ते दूसरा श्लोक फेर कहते हैं.

॥ श्लोक ॥ परिग्रहारंभमग्ना, स्तारयेयुः कथं परान् ॥ स्वयं दरिद्रो न पर, मीश्वरीकर्तुमीश्वरः ॥ २ ॥ अर्थः-परिग्रहः रूपादि आरंभ जीवोंकी हिंसा सर्वाभिलाषीपणा, औ सर्व भोजिपणां इन दोनो वस्तुओंमें जो मग्न है, औं भवसमुद्रमें डूबा हूआ है, वो किसतरेंसें दूसरे जीवोंकूं संसार सागरसें तार सक्ता है ? इस बातमें दृष्टांत कहते है, कि जो पुरुष आपही दरद्री है, सो दूसरोंको क्युं कर धनाढ्य कर सक्ता है ? प्रथम श्लोकके चोथे पदमें "मि थ्योपदेशागुरवोमताः" इस पदका विस्तार लिखते हैं, कुगुरु जो है, उनका उपदेश इस प्रकारसें मिथ्या है इस मिथ्या उपदेशके स्वरूपहीमें प्रथम तीन सौ त्रेशठ मतका स्वरूप लिखते है, उनमें एक सौ अस्सी मत तो क्रिया वादीके है, औ चौरासी मत, अक्रियावादीके हैं, औ सदसठ मत, अज्ञानवा दीके है, अरु बत्तीस मत, विनयवादीके है, ए पूर्वोक्त सर्व मत एकत्र कर नेसें तीन सौ त्रेशठ होते है.

तीनमें जो क्रियावादी हैं सो ऐसे कहते हे कि कर्त्ताके विना एयबंधादिलक्षण क्रिया नहीं होती है, तिस वास्ते क्रिया जो है, सो त्माके साथ समवाय संबधवाली है, ऐसे कहनेका शील स्वनाव है नका सो क्रियावादी हैं. यह जो क्रियावादी हैं, सो आत्मादिक नव र्थोंकों एकांत अस्तिस्वरूप पणे माने है, तिस क्रियावादीके एक सो स्सी मत इस उपाय करकें जान लेने, १ जीव, २ अजीव, ३ आ ४ बंध, ५ संवर, ६ निर्ज्जरा, ७ पुण्य, ८ अपुण्य, ९ मोक्ष, यह नव अनुक्रम करकें पट्टी पत्रादिकमें लिखने. फेर जीव पदार्थके हेठ स्वत परत. यह दो नेद स्थापन करने. फेर इन स्वतः परतःके हेठ न्यारे न्यारे अरु अनित्य यह दो नेद स्थापन करने फेर नित्य अनित्यके इन ४ हेठ न्यारे न्यारे १ काल, २ ईश्वर, ३ आत्मा, ४ नियति, ५ स्वनाव, यह स्थापन करने, पीछेसें विकल्प कर लेनें, सो आगें लिखते है. यंत्रस्थापना.

जीव.

| स्वतः | | परतः | |
|---|---|---|---|
| नित्य. | अनित्य. | नित्य. | अनित्य |
| १ काल. | १ काल. | १ काल. | १ काल |
| २ ईश्वर. | २ ईश्वर. | २ ईश्वर. | २ ईश्वर. |
| ३ आत्मा | ३ आत्मा | ३ आत्मा. | ३ आत्मा. |
| ४ नियति. | ४ नियति. | ४ नियति. | ४ नियति. |
| ५ स्वनाव. | ५ स्वनाव. | ५ स्वनाव. | ५ स्वनाव. |

विकल्प करणेकी रीति कहते हैं. अस्ति जीवः स्वतोनित्य- त्येकोविकल्प ॥ १ ॥ इस विकल्पका यह अर्थ है कि यह आत्मा नि अपणे रूप करकें कालसें उत्पन्न हुइ है, कालवादीके मतमें यह वि ल्प है, कालवादी उसकूं कहते हैकि जो कालहीसें जगत्की उत्पत्ति, स्थि ति अरु प्रलय मानते है, तैसेंही कालवादी कहते है कि चपक, अशोक, सहकार, नींब, नंबू, कदंबादि जो वनस्पति है, सो कालके विना फूलोंका लगना, फलका बंधादिक नहीं हो सक्ता है, तथा हिमकण संयुक्त शीत का पडणां, तथा नक्षत्र गर्नका धारण, वर्षाका होणां, यह काल विना

होते हैं, तथा षट् रुतुवोंका विनाग, तथा बाल, कुमार, यौवन, औ
तादिक अवस्था विशेष काल विना नहीं हो सक्ती हैं, जो जो प्रति
त काल विनागादिक हैं, तिन सबका कालही नियंता है, जे कर का
ं नियंता न मानीये, तो किसी वस्तुकीनी व्यवस्था नही होवेगी, क्यों
जैसे कोइ पुरुष, मूंग रांधता है, सो नी काल विना नहीं रांधे जाते
नहीं तो हांमी इंधनादि सामग्रीके संयोगसें प्रथम समयेहीमें मूंग रं
ाते ? तिस वास्ते जो करता है, सो कालही करता है, तथाचोक्तं ॥
ालव्यतिरेकेण, गर्नबाल शुनादिकं॥ यत्किंचिज्जायते लोके, तदसौ का
किल ॥ १ ॥ किंचित्कालादृते नैव, मुजपंक्तिरपीक्ष्यते ॥ स्थाल्यादि
धानेऽपि, ततःकालादसौ मत ॥ २ ॥ कालनावे च गर्नादि,सर्वं स्याद
स्थया ॥ परेष्टहेतुसन्नाव, मात्रादेव तङ्गवात् ॥ ३ ॥ इन श्लोकोंका
ार्थ उपर लिख आये हैं तथा ॥ काल पचति नूतानि, कालः संहर
जा. ॥ कालः सुप्तेषु जागर्त्ति, कालोहि डुरतिक्रमः ॥ ४ ॥ इहां परे
ेतुके सन्नाव मात्रादिकसें दूसरायोंने जो मान्या है, कि स्त्री पुरुषके सं
मात्र हेतुसें गर्नकी उत्पत्ति, सो एक वर्षके स्त्री पुरुषके संयोगसे क्यों
हो जाते है ? इस वास्ते कालही गर्नकी उत्पत्तिका हेतु है,तथा जब
ह गर्न होनेमें रुतुकाल है तिसके विना स्त्री पुरुषके सयोगसें क्यों न
गर्न होता है ? तथा कालही पकाता है, औ कालही पृथिवी आदिक
ंकों परिणामांतरकों पहुंचाता है, तथा "कालः संहरते प्रजाः" कालही
पर्यायसें पर्यायांतरमें लोकोंकों स्थापन करता है तथा "कालः सुप्तेषु जा
" कालही सुते हूये जनोंकी रक्षा करता है. तिस वास्ते प्रगट है कि काल
तिक्रम है, कालकों दूर करणेमै कोइनी समर्थ नहीं है, यह कालवादी
विकल्प है ॥ १ ॥

इसी तरे दूसरा विकल्पनी कह देनां परंतु कालकी जगे ईश्वर कह
ा "यथा अस्ति जीव स्वतो नित्यः ईश्वरतः" जीव, अपणे स्वरूप करकें
य है परंतु ईश्वर उत्पन्न करता है, क्योंकि ईश्वरवादी सर्व जगत्
रहीका करा हूया मानते है, ईश्वर उसकूं कहते है, कि जिसके १
न, २ वैराग्य, ३ धर्म, ४ ऐश्वर्य, ए चारो स्वत सिद्ध होवे, अरु
ोंकों स्वर्ग, मोक्ष, नरकादिकके जानेमें जो प्रेरक होवे ॥ तङ्क्तं ॥

ज्ञानमप्रतिघं यस्य, वैराग्यं च जगत्पतेः ॥ ऐश्वर्यं चैव धर्म्मश्च, ...
तुष्टयम् ॥ १ ॥ अज्ञोजंतुरनीशोय, मात्मनः सुखदुःखयोः ॥ ईश्वर
गच्छे, त्स्वर्गं वा श्वभ्रमेव च ॥ इत्यादि ॥ २ ॥

तीसरा विकल्प आत्म वादीयोंका है, आत्मवादी उनको कहते
जो " पुरुष एवेदं सर्व मित्यादि " (जो कुछ दीखता) है, सो सर्व ..
हैं. ऐसें मानते है॥ ३ ॥

चौथा विकल्प नियतवादीयोंका है, वो नियतवादी ऐसें कहते
पदार्थोंमें एक ऐसी सामर्थ्य है कि जिसकी सामर्थ्यसें सर्व पदार्थ
अपणे स्वरूप नियमों करकें वैसे वैसेही होते हैं, परंतु अन्यथा
होते है, सोइ कहते हे, जो पदार्थ जिसकालने जिस करिकें होता है,
दार्थ तिस कालने तिस करिकें नियत रूप करकेंही होता दीखता है,
था नही, तो कार्य कारण भावकी व्यवस्था नियामकके अभावसें
न होवेगी, तिस वास्ते ऐसें कार्य नियततासें प्रतीत होती है जो
तिसकों कौन पुरुष प्रमाणपंथका कुशल है जो बाध सक्ता है ? जे
नियति बाधित हो जावेगी तो और जगेभी प्रमाण मिथ्या हो
था चोक्तं ॥ नियते नैव रूपेण, सर्वे भावा भवति यत् ॥ ततो
ते, तत्स्वरूपानुवेधतः ॥ १ ॥ यद्यदेव यतो यावत्, तत्तदेव ततस्तथा॥
यतं जायते न्यायात्, क एनां बाधितुं क्षमः ॥ २ ॥ इन दोनो ...
अर्थ उपर लिख दीया है ॥ ४ ॥

पांचमा विकल्प, स्वभाववादीयोंका है, वो स्वभाववादी ऐसें कहते
कि इस संसारमें सर्व पदार्थ स्वभावहीसें उत्पन्न होते है, सो कहते है
माटीसें घट होता है, परंतु वस्त्र नहीं होता है, अरु ततुओंसें वस्त्र
है, परंतु घटादिक नहीं होता है, यह जो मर्यादा संयुक्त होना है
स्वभाव विना कदापि नहीं हो सक्ता है, तिस वास्ते यह जो कुछ
है, सो सर्व स्वभावसेंही होता है, तथा अन्यकार्य तो दूर रहो, परंतु
जो मूंगोका रंध जाणा है, सोभी स्वभाव विना नहीं रंधते हैं, तथा
हामी, इंधन, कालादि सामग्रीका संभवभी है तोभी कोकडु ( कठिनमुं
नहीं रंधते है, तिस वास्ते जो जिसके होयां होवे, जिसके न होयां

ोवे, सो सो अन्वय व्यतिरेक करकें तिसका कर्त्ता है, स्वनावहीसें मूंग रं
है, इस वास्ते स्वनावही सर्व वस्तुका हेतु है, ए पांचमा विकल्प ॥ ५ ॥
यह पांच विकल्प स्वतः ईशपद करकें होते हैं, ऐसेही पांच परतः ईश
करकें उपलब्ध होते हैं, परतः शब्दका अर्थ तो ऐसा है, कि पर पदा
नें व्यावर्त्त रूप करके यह आत्मा निश्चय करकें है, ऐसें नित्य शब्द करकें
विकल्प हूये हैं, ऐसेही अनित्य पद करकेंनी दश विकल्प होते हैं, सर्व
ल्प एकठे करेसें वीश होते है, यह वीश विकल्प जीव पदार्थ करके
ये है, ऐसेही अजीवादिक पदार्थोंके साथ, न्यारे न्यारे वीश विकल्प
र लेनें. तब वीशकों नवसूं गुणाकार कस्यां सब मिलिके एक शो अस्सी
क्रियावादीके होते है ॥ इति क्रियावादी ॥

अथ अक्रियावादीके चोरासी मत लिखते हैं. अक्रियावादी कहते
के क्रिया, पुण्य पाप रूपादि नहीं है, क्योंकी क्रिया, पुण्य पाप रूपादि स्थि
पदार्थकों लगती है, अरु स्थिर पदार्थ तो जगत्में कोइ नी नही है, क्यों
उत्पत्त्यनंतरही पदार्थका विनाश हो जाता है. ऐसें जो कहते है, सो
यावादी ॥ तथा चाहुरेके ॥ श्लोक ॥ क्षणिकाः सर्वसंस्कारा, अस्थिराणां
तः क्रिया ॥ नूतिर्येषां क्रिया सैव, कारकं सैव चोच्यते ॥ १ ॥ अस्यार्थः—
सर्व संस्कार पदार्थ क्षणिक है, इस वास्ते अस्थिर पदार्थोंकूं पुण्य पापादि
या कहांसें होवे? पदार्थोंका जो होणा है, सोइ क्रिया है, सोइ कारक है,
स वास्ते पुण्यापुण्यादि क्रिया नही. यह जो अक्रियावादी हैं, सो आत्माकूं
हीं मानते है, तिनके चोरासी मत जाननेका यह उपाय है कि १ जीव,
२ अजीव, ३ आश्रय, ४ संवर, ५ निर्ज्जरा, ६ बंध, ७ मोक्ष, यह सात
पदार्थ लिखने, पीछे यह जीवादि सातो पदार्थोंकें हेठ न्यारे न्यारे स्व अरु
पर यह दो विकल्प लिखने फेर इन दोनोके हेठ न्यारे न्यारे १ काल, २
ईश्वर, ३ आत्मा, ४ नियति, ५ स्वनाव, ६ यदृछा, यह छे लिखने. इहां
नित्यानित्य यह दो विकल्प इस वास्ते नही लिखे हैं कि जब आत्मादि
पदार्थही नहीं है, तो फेर नित्य अनित्यका संनव कैसें होवे? तथा जो
यह यदृछावादी हैं, सो सर्व नास्तिक अक्रियावादी हैं, इस वास्ते क्रिया
वादी यदृछावादी नही है, इस वास्ते क्रियावादीके मतमे यदृछा पद नहीं
ग्रहण कीया है, इस मतके चौरासी नेद इसी रीतिसें जानने सो कहते है.

" नास्ति जीवः स्वतः कालतइत्येकोविकल्पः " नहीं है जीव स्वरूप करकें कालसें उत्पन्न हूया, यह एक विकल्प, ऐसेही स्व कर यहच्छा पर्यंत सर्व छै विकल्प हूये इनका अर्थ पीछली तरें रतु इतना विशेष है जो यहा यहच्छावादी अधिक है.

प्रश्नः—यहच्छावादीयोंका क्या मत है ? उत्तरः—जो पदार्थोंकू की अपेक्षा नियत कार्य कारण भाव नहीं मानते, किंतु " यहच्छया कुछ होता है, सो सर्व यहच्छासें होता है, एतावता कार्य कारण नहीं यहच्छाहीसें होता है, यहच्छावादी ऐसें कहते है, कि नहीं है करके पदार्थोंकों आपसमें कार्य कारण भाव, क्यो कि कार्य कारण प्रमाणसें ग्रहण नही कस्या जाता है, तथाही मृतक मेंडकसेंभी उत्पन्न होता है अरु गोबरसेंभी मेंडक उत्पन्न होता है अग्निसेंभी उत्पन्न होती है. अरणीके काष्टसेंभी अग्नि उत्पन्न होती है, म उत्पन्न होता है, अरु अग्निसेंभी धूम उत्पन्न होता है, कदलीके सेंभी केला उत्पन्न होता है, अरु केलेके बीजसेंभी केला उत्पन्न बीजसेंभी वटवृक्ष उत्पन्न होता है, अरु वटवृक्षकी शाखासेंभी वृक्ष उत्पन्न होता है, इस वास्ते प्रति नियत कार्य कारण भाव सी जगेंभी नहीं देखणेमे आता है, इस वास्ते यहच्छा करीके जगे कुछ होता है, ऐसे मानना चाहियें, क्योंकि जब जान कि जो कुछ होता है, सो यहच्छासे होता है, तो फेर काहेकों बुद्धि कार्य कारण भावकों माने, औ आत्माकों क्लेश देवे यह जैसे साथ छै विकल्प करे है, ऐसेही नास्ति परत.के साथभी छै विकल्प हें, यह जब सर्व विकल्प मिलाइये तब बारा विकल्प होते हें, रांकूं जीवादिक सात पदार्थो करके सात गुणा कस्या चौरासी भेद वादीके होते है ॥ इति अक्रियावादी ॥ २ ॥

अथ तीसरा अज्ञानवादीका भेद कहते है, कि कुत्सित ज्ञान है, जिनका अज्ञानवादी जाननां, अथवा अज्ञान करकें जो प्रवर्त्ते, सो अज्ञानिका नवादी, ऐसें कहते है कि ज्ञान अछी वस्तु नहीं है, क्योंकि ज्ञान जब गा, तब परस्पर विवाद होगा, जब विवाद होगा तब चित्त मलिन होगा, ब चित्त मलिन हूवा, तब संसारकी वृद्धि होवेगी, जैसें किसी पुरुषने

स्तु उलटी कही, तब जो ज्ञानीने सुण करकें ज्ञानके अभिमानसें उ
पुरुषके उपर बहुत मलिन चित्त करकें उसके साथ विवाद करणे ल
विवाद करते थके अत्यंत तीव्रचित्त मलिन अरु अहंकार बढा, उ
अहंकार औ चित्तकी मलिनतासे महा पाप कर्म उत्पन्न हूवा, तिस
तसे दीर्घतर संसारकी वृद्धि हूइ, इस वास्ते ज्ञान अच्छी वस्तु नही.
जब अज्ञानी अपणेकों मानीयें, तब तो अहंकारका संभव नही
ता है, अरु दूसरोंके उपर चित्तका मलिन पणाभी नही होता है, ति
वास्तें कर्मका बंधभी नहीं होता है, तथा जो कार्य विचार करीयें है,
समें महा कर्मका बंध होता है, उसका फलभी महा भयानक होता
अरु जो काम, मनोव्यापार विना करीयें है, तथा मनोव्यापार विना
भी जीवका वध करीये है, तिसका फल अवश्यमेव भोगनेमें नहीं आ
है, अरु जो उस काममें किंचित् कर्मबंध होता है, सोभी चूने गजभी
उपरि बालु (रेतिकी) मुष्टिके संबंधवत् स्पर्शमात्र है, परंतु बंध
हीं होता है. इस वास्ते अज्ञानही मोक्षगामीयों पुरुषोंकों अंगीकार क
रणा श्रेय है, परंतु ज्ञान अंगीकार करणां श्रेय नहीं है यह अज्ञानवा
कहते है की ज्ञान हम मानभी लेवें, जे कर ज्ञानका निश्चय करणेमें
समर्थ होवें? क्योंकि प्रथम तो ज्ञान सिद्धही नही हो सक्ता है, तथाहि
जितने मतावलंबी पुरुष है, सो सर्व परस्पर भिन्नही ज्ञान अंगीकार कर
है, इस वास्ते क्यों कर निश्चय करणेमें समर्थ होवे? जो इस मतका
ज्ञान सम्यग् है, अरु इस मतका ज्ञान सम्यग् नही है; जे कर कहोगे कि
सकल वस्तुके समूहकों साक्षात् कारी ऐसे ज्ञानवाला जो भगवान्
, तिसके उपदेशसे जो ज्ञान होवे सो सम्यग् ज्ञान है, अरु जो इसके
विना दूसरे मत है, उनका ज्ञान सम्यग् नही. क्योंकि उनके मतमें जो
ज्ञान है. सो सर्वज्ञका कथन कीया हुआ नही है.

अज्ञानवादी कहते है कि यह तुमारा कहना है, सो तो सत्य है, कि
सकल वस्तु समूहका साक्षात् करणेवाला ज्ञानी सुगत, ईश्वर, विष्णु,
ब्रह्मादिककों हम माने? किंवा भगवान् वर्द्धमान महावीर स्वामीकों सकल
वस्तु समूहके साक्षात् करणे वाला माने? फेरभी वोही संशय रहा, निश्च
न हूआ, जो कौन सर्वज्ञ है? जे कर कहोगे कि जिस भगवान्के पादार

विद सुगत सर्व देवता, इंद्र, परस्पर अहं पूर्वक विशिष्ट विशिष्टतर द्युति करकें संयुक्त, सैंकडों विमानोमें बैठ करकें सकल आकाश आछादित करते हूये पृथिवीमें उतर करकें पूजते नये है, सो वर्द्धमान स्वामी सर्वज्ञ है. परंतु सुगत, शंकर, विष्णु, ब्रह्मादिक क्योंकि सुगतादिक सर्व, अल्प बुद्धिवाले मनुष्य हूये है, इस वो देव नही हूये है; जे कर सुगतादिकनी सर्वज्ञ होते, तो ता, इंद्र, पूजा करते, परंतु किसीनी देवता, इंद्रने पूजा नहीं वास्ते सुगतादिक सर्वज्ञ नही हूये है. हे जैन! यह जो तुमने है. सो अपणे मतके राग करके कही है, परंतु इस बातसें ही है, क्योंकि वर्द्धमान स्वामीकी देवता, इंद्र, देवलोकसें आ करके करते थे, यह तुमारा कहनां हम क्योंकर सच्चा मान लेवे ? नगवान् महावीरकों तो बहुत काल हूयांकों हो गया है, उनके सर्वज्ञ होणेमें इनी साधक प्रमाण नहीं है ? जे कर कहोगे कि संप्रदायसें एतावता वीरके शासनसे महावीर सर्वज्ञ सिद्ध होता है, तो इसमें यह तर्क कि यह जो तुमारी संप्रदाय है, सो कौन जाने किसी धूर्त्तकी चलाइ है ? वा किसी सत्पुरुषकी चलाइ हुइ है, हम क्यों कर जान सके ? तर्क सिद्ध करने वाला कोइनी प्रमाण नही है. अरु विना प्रमाणके मान लेवे.तो हम प्रेक्षावान् काहे के ? तथा मायावान् पुरुष आप नी होते तोनी अपणे आपकूं जगत्में सर्वज्ञ होनां प्रगट कर देते है. लके (२४) पीठ है, तिनमेंसूं कितनेक पीठोके पाठक अपणे आपकों करका रूप अरु इंद्र, देवता, पूजा करते हूये बना सके है, तो फेर ओंका आगमन पूजा देखनेसे सर्वज्ञ पणा क्यों कर सिद्ध होवे. जो श्रीमहावीरजीकूं सर्वज्ञ मान लेवे? तुमारे मतका आचार्य समंतभद्र कारनी कहता है ॥ श्लोक ॥ देवागमननोयान, चामरादिविनूतयः ॥ याविष्वपि दृश्यंते, नातस्त्वमसि नो महान् ॥१॥ इस श्लोकका न ताओंका आगमन आकाशमें चलनां, छत्र चामरादिककी विनूति, आडंबर, इंद्रजालीयमेंनी हो सक्ता है, इस हेतुसें तो हे नगवन्! तू ग महान स्तुति करणे योग्य नहीं हो सक्ता है. तथा हे जैन! तेरे कह सें महावीरही सर्वज्ञ होवे, तोनी यह जो आचारांगादिक शास्त्र है, सो

ीर सर्वज्ञहीके कथन करे हूये हैं, यह क्योंकर जाना जाये? क्या
ने किसी धूर्त्तने रच करकें महावीरका नाम रख दीया होवेगा? क्योंकि
वात इंद्रिय ज्ञानका विषय नही है, अरु अतीद्रिय ज्ञानकी सिद्धिमें
ज्नी प्रमाण नही है.

नला कदी यहनी होवे कि जो आचारांगादिक शास्त्र है सो महावीर
ज्ञहीके कहे हुये है, तोनी श्रीमहावीरजीके कहे हुये शास्त्रका यही अ
ाय, यही अर्थ है, और अर्थ नही,यह क्योंकर जान्या जाय? क्योंकि
रोंके अनेक अर्थ है, सो इस जगत्में प्रगट सुननेमें आते हैं, क्या जाने
ही अक्षरों करकें श्रीमहावीर स्वामीजीने कोइ अन्यही अर्थ कह्या
वे, अरु तुमारी समजमें उनही अक्षरों करकें कछु और अर्थ नासन
ता होवे, फेर निश्चय क्यों कर होवे जो इन अक्षरोंका यही
र्थ नगवानने कह्या है, जे कर तुमने यह मान रखा होवे कि नगवा
के समयमें गौतमादिक मुनि थे, उनोने नगवानके मुखाराविंदसें
क्षात् जो अर्थ सुना था, सोइ अर्थ आज तांइ परंपरासें चला आता
इस वास्ते आचारांगादिक शास्त्रोंका यही अर्थ है, अन्य नही.
ज्नी तुमारा कहनां अयुक्त है, क्योंकि गौतमादिकनी उद्मस्थ थे, अरु
स्थकों दूसरेकी चित्तवृत्तिका ज्ञान नही होता है, दूसरेकी चित्तवृत्ति तो
तीद्रिय ज्ञानका विषय है, उद्मस्थ तो इंद्रिय द्वारा जान सक्ता है, इं
यज्ञानी सर्वज्ञके अनिप्रायकों क्यों कर जान सके, जो सर्वज्ञका यही
निप्राय है? इस अनिप्रायसें सर्वज्ञनें यह शब्द कह्या है? इस वास्ते नग
न्का अनिप्राय तो गौतमादिक नही जान सक्के है, केवल जो वरणा
ली नगवान् कहते नये सोइ वरणावली नगवानके पीछें लगे हूये गौत
ादिक उच्चारण करते आये, परंतु नगवान्का अनिप्राय किसीनें नही
ाना, जैसें आर्य देशोत्पन्न पुरुषके शब्द उच्चारणसें म्लेछनी वैसा शब्द
च्चार सक्ता है, परंतु तात्पर्य कुछ नही जानता, ऐसेही महावीरके शब्द
अनुवादक गौतमादिक है, परंतु महावीरका अनिप्राय नहीं जानते,
स वास्ते सम्यग् ज्ञान किसी मतमेंनी सिद्ध नही होता है. एक तो ज्ञान
ोणेसें पुरुष अनिमानसें बहुत कर्म वांध कर दीर्घ संसारी हो जाता है,
सरा सम्यग् ज्ञान किसी मतमें है नही, इस वास्ते अज्ञानही श्रेय है,

॥ इत्यज्ञानवादीका श्रद्धान ॥सो अज्ञानी सडसठ प्रकारके हैं, तिन्होंनेका यह उपाय है कि जीवादिक नव पदार्थ किसी पट्टादिकमें लिखने, अरु दशमे स्थानमे उत्पत्ति लिखनी, तिन जीवादि नव पदार्थोंके हेठ न्यारे सत्त्वादिक सात पद स्थापन करणे,सो यह है कि.–१ सत्त्वं, २ असत्त्वं, ३ सदसत्त्वं, ४ अवाच्यत्त्वं, ५ सदवाच्यत्व, ६ असदवाच्यत्वं, ७ सदसदवाच्यत्वं, तहां १ सत्त्व, सो स्वरूप करकें विद्यमान पणां, २ असत्त्व, सो पररूप करकें अविद्यमान पणां, ३ सदसत्त्वं, सो स्वरूप पररूप करकें विद्यमान अविद्यमान पणां. तहां यद्यपि सर्व वस्तु स्वपररूपों करके सर्वदाही सदसत् स्वभाव है, तोभी किसी जगे कदाचित् उद्भूत रूप करके विवक्षा करियें है, तिस हेतुसें यह तीन विकल्प होते हैं, तथा ४ सोइ सत्त्व असत्त्व, जब युगपत् एक शब्द करकें कहनेकी इच्छा करियें, तदा तिसका वाचक कोइभी शब्द नहीं है, इस वास्ते अवाच्यत्त्वं. यह चारों विकल्प सकलादेश ऐसा नाम कहीयें, क्यों के यह चारों सकल वस्तु विषयक ग्रहण करते है, ५ अरु यदा एक भागमें सत्, दूसरे भागमे अवाच्य, युगपत् विवक्षा करियें, तदा सदवाच्यत्त्वं, ६ यदा एक भागमें असत्, दूसरे भागमें अवाच्य, तदा असत् अवाच्यत्त्वं, ७ यदा एक भागमें सत्, दूसरे भागमें असत्, तीसरे भागमें अवाच्य युगपत् कल्पना करिये, तदा सदसदवाच्यत्त्व. इन सातों विकल्पोंसें अन्य ( दूसरा ) विकल्प कोइभी नहीं है, जे कर कोइ करभी लेवे, तो इन सातोंहीके अंतरभाव हो जायंगे, इन सातोंसें अधिक विकल्प कदापि न होवेंगे, यह जो सात विकल्प कहे हैं, इन सातोको नव गुणा करे, तब त्रेशठ होतेहै, अरु उत्पत्तिके चार विकल्प आदिकेही होते हैं. १ सत्त्व. २ असत्त्व, ३ सदसत्त्वं, ४ अवाच्यत्त्वं, यह चार विकल्प त्रेशठमें प्रक्षेप करीयें, तब सडसठ मत अज्ञानवादीके होते हैं. अब इन सातों विकल्पोंका अर्थ लिखते हैं, कि कौन जानता है कि जीव सत्य है,यह एक विकल्प हूया. कोइभी नहीं जानता है सत्, जीव, क्योंकि इसका ग्रहण करनेवाला प्रमाण कोइभी नही है जे कर कोइ जाणभी लेवेगा जो जीव सत् है तो कौनसे पुरुषार्थकी सिद्धि हो गइ क्यों कि, जब ज्ञान हो जावेगा तब अभिनिवेश,अभिमान, चित्त मलिन लोकोंसें विवाद

ं जावेगा, तब तो ज्ञानवान् बहुत कर्म बंध करकें दीर्घतर संसारी हो जा
ं ऐसेही असत् आदिक शेष विकल्पोंकाजी अर्थ जान लेनां ॥इति॥
विनय करकें जो प्रवर्त्ते, सो वैनयिका· इन विनयवादीयोंके लिंग अरु
ा नही होता है, केवल विनयहीसें मोक्ष मानते है, तिन विनय वा
ोंके बत्तीस मत है, सो इस तरेसे है, कि १ सुर, २ राजा, ३ जाति,
ाति, ५ स्थविर, ६ अधम, ७ माता, ८ पिता, इन आठोंकी मन क
वचन करके, काया करके ,अरु देशकाल उचित्त दान देने करकें विनय
इन चारोंसें आठकों गुण्या बत्तीस हूये ॥ इति विनयवादी ॥ ४ ॥
ए सब मिल कर तीनसौ त्रेशठ मत हुये. ए सर्व मतधारी तथा इन म
के प्ररूपणे वाले सर्व कुगुरु हैं, क्योंकि यह सर्व मत मिथ्यादृष्टियोंके है,
सब एकांतवादी हैं, परतु स्याद्वादरूप अमृत स्वादसे रहित है, इनका
अनिमत तत्त्व है, सो प्रमाण करकें बाधित है, इनके मतोंकों पूर्वाचा
ने अनेक युक्तियोंसें खंडन करा है, सो नव्य जीवोंके जानने वास्ते मैं
पूर्वाचार्योंकी युक्तियां इन जाषाग्रंथमें किंचित् मात्र नीचे लिखता हुं.
प्रथम जो कालवादी कहेते हेकि सर्व वस्तुका कालही कर्त्ता है, तिस
खंडन लिखता हुं. हे कालवादी! यह जो काल है सो क्या १ एक
जाव नित्य व्यापी है? २ किंवा समयादिक रूप करकें परिणामी
? जे कर आदि पक्ष मानोगे सो तो अयुक्त है, क्योंकि ऐसे कालकों
द्ध करने वाला कोइजी प्रमाण नही है, जैसा आद्य पक्षमें तूनें काल
न्या है, तैसा काल, प्रत्यक्ष प्रमाणसें उपलब्ध नहीं होता है, अरु ऐ
कालका कोइ लिंगजी अविनाजावरूप नही दीखता, इस वास्ते अनु
नसेंजी सिद्ध नही होता है

पूर्वपक्ष –क्योंकर अविनाजावलिंगका अजाव कहते हो? क्योंकि दि
ता हैकि जरत रामचंद्रादिकों विषे पूर्वापर व्यवहार सो पूर्वापर व्यव
र वस्तुरूप मात्र निमित्त नहीं है? जे कर वस्तुरूप मात्र निमित्त होवे,
ा वर्त्तमानकालमें वस्तु रूपके विद्यमान होणे करके तैसें व्यवहार हो
ा चाहिये, तिस वास्ते जिस करके यह जरत रामादिकोविषे पूर्वापर
यवहार है, सो काल है, तथाहि पूर्वकालयोगी, पूर्व जरतचक्रवर्त्ती, अ
रकालयोगी अपर रामादि.

उत्तर पक्षीकी तर्कः—जे कर भरत रामादिकोंविषे पूर्वापर सें पूर्वापर व्यवहार है, तो कालका पूर्वापर व्यवहार कैसें सिद्ध

पूर्वपक्षीका समाधान. कालका जो पूर्वापर व्यवहार है, सो अव रे कालके योगसें है.

उत्तरपक्षः—जे कर दूसरे कालके योगसें प्रथम कालका पूर्वापर है, तब तो दूसरे कालका पूर्वापर व्यवहार तीसरे कालके योगसें ऐसेंही करते जाइयें, तब अनवस्था दूषणका प्रसंग होता है.

पूर्वपक्षः—यह दूषण हमकूं नहीं लगता है, क्योंकि हम तो लहीके स्वयमेव पूर्वापर विभाग मानते हैं, किसी कालादिक योगसें मानते हैं, तथा चोक्तं ॥ पूर्वकालादि योगी यः, पूर्वादिव्यपदेशभाक् ॥ परत्वं तस्यापि, स्वरूपादेव नान्यतः ॥ १ ॥ अस्यार्थः—जो पूर्वापर के योगी भरत रामादि है, सो भरत रामादि पूर्वापर व्यपदेश वाले अरु कालका जो पूर्वापर विभाग है, सो स्वतःही है, परंतु योगसें नहीं है.

उत्तरपक्षः—हे पूर्वपक्षीः—यह तुमारा कहनां ऐसा है कि जैसा कोइ मदिरा पीके मदिरा पानीका प्रलाप, तैसा है, क्योंकि तुमनें प्रथम काल एकांत एक नित्य व्यापी मान्या है, तो फेर कैसें तिस कालका पर व्यवहार होवे ?

पूर्वपक्षः—सहचारिके संगसें एक वस्तुकाभी पूर्वापर कल्पनामात्र हार हो सक्ता है, जैसें सहचारि भरतादिकोंका पूर्वापर व्यवहार है, ही भरतादि सहचारियोंके संगसें कालकाभी कल्पनामात्र पूर्वापर देश होता है, सहचारियो करकें व्यपदेश सर्व तार्किकोंके मतमें है, यथा "मंचाः क्रोशंतीति" जैसें मंचा गालीयां देता है.

उत्तरपक्षः—यहभी मूर्खोंहीका कहना, है क्योंकि इस कहनेमें अ दोषका प्रसंग है सोइ कहते हैकि सहचारि भरतादिकोंकों कालके योग पूर्वापर व्यवहार हुआ अरु कालकों पूर्वापर व्यवहार, सहचारि भरता कोंके योगसें हुआ, जब एक सिद्ध नहीं होवेगा तब दूसराभी सिद्ध न होगा ॥ वक्तंच ॥ एकत्वव्यापितायांहि, पूर्वादित्वं कथं भवेत् ॥ सहचारि शात्तत्रे, दन्योन्याश्रयतागमः ॥ १ ॥ सहचारिणां हि पूर्वत्व, पूर्वकाल

ामात् ॥ कालस्य पूर्वादित्वं च, सहचार्यवियोगत ॥ २ ॥ प्रागसिद्धा
ेस्य, कथमन्यस्य सिद्धिरिति ॥ इस वास्ते प्रथम पक्ष श्रेय नही है
अथ दूसरा पक्ष मानोगे, सोनी अयुक्त है, क्योंकि समयादिक रूप
णामी काल विषे काल एकभी है, तोभी विचित्र पणा उपलब्ध होता
तथाहि एक कालमें मूंग रांधता कोइ रंधता है ? कोइ नहीं रंधता है
। समकालमें एक राजाकी नौकरी करते थके एक नोकरकूं थोडेही
लमें नौकरीका फल मिल जाता है,अरु दूसरेकूं बहु कालांतरमेभी वैसा
ल नही मिलता है, तथा समकालमें खेती करता एक जाटके तो बहु
न्य उत्पन्न हो जाते है, अरु दूसरेकूं थोडा फूटा हुआ खंमित उत्पन्न
ता है, तथा समकालमें कौडीयोंकी मूठी भर कर भूमिकामें गेरीयें, तब
तनीक कौडीयां सूधी पडती है, अरु कितनीक औंधी पडती है अब
कर कालही एकला कारण होवे, तब तो सर्व मूंग एकही कालमें रंध
ते, परंतु सर्व रधते नही है, इस वास्ते निःकेवल कालही जगत्के वि
त्रताका कर्त्ता नहीं है, किंतु कालादि सामग्रीके मिलनेसें कर्म कारण
यह सिद्ध पक्ष है ॥ इति प्रथम कालवादीके मतका खंमन ॥ १ ॥
अथ दूसरा ईश्वरवादी अरु तीसरा अद्वैतवादी, ए दोनो मतोंका खंमन
श्वरवादमे लिख आये है, तहांसें जान लेनां ॥ ३ ॥
अब चौथा मत नियतिवादीका है, तिसका खंमन लिखते हैं कि नियतिवा
जो कहते है, कि सर्व पदार्थोका करता नियति है, नियति उसकूं कहते
जो तत्त्वांतर होवे, सोभी नियति, ताडयमान अति जीर्ण वस्त्रकी तरें
चार रूप ताडनाकूं असहमान सैकडे टुकडोंकों प्राप्ति होती है, सोइ क
ते है हे. नियतवादी! तेरा जो नियतिनाम तत्वांतर है, सो भावरूप है,
ंवा अभाव रूप है? जे कर कहोगे कि भावरूप है, तो फेर एकरूप है, वा
नेक रूप है? जे कर कहोगे कि एक रूप है, तो फेर नित्य है,वा अनित्य
? जे कर कहोगे नित्य है,तो किस तरे पदार्थोंकी उत्पत्त्यादिकमे हेतु है?
योंकि नित्य जो होता है, सो किसीकाभी कारण नही होता है, सोइ क
ते है कि नित्य जो होता है सो सर्व कालमें एकरूप होता है, नित्यका
क्षण "अप्रच्युतानुत्पन्नस्थिरैकस्वभावतया नित्यत्वस्य व्यावर्णात्" नित्य
ा लक्षणतो ऐसा है, जो छरे नहीं अरु उत्पन्नभी न होवे, स्थिर एक

स्वनाव करकें रहे, सो नित्य. तब तो नियति तिस नित्य रूप करके कार्य उत्पन्न करे, तब तो सर्वदा तिसही रूप करकें कार्य उत्पन्न क्योंकि तिसके रूपमे कोइनी विशेष नहीं है, एकही रूप है, अरु तिसही रूप करकें तो कार्य उत्पन्न नही करती है, क्योंकि कनी अरु कनी कैसा कार्य उत्पन्न होता दीख पडता है, तथा एक त है कि, जो दूसरे तीसरे आदि क्षणमें नियतिने कार्य करणे हैं, वेंही कार्य प्रथम समयहीमें उत्पन्न कर लेवे, क्योंकि तिस नित्य करण स्वनाव द्वितीयादि क्षणमें है सो स्वनाव प्रथम विद्यमान है, जे कर प्रथम क्षणमें द्वितीयादि क्षणवर्त्ती कार्य शक्ति नही तो द्वितीयादि क्षणमेंनी कार्य न होनां चाहियें. क्यों द्वितीयादि क्षणमें कुछनी विशेष नही, जे कर प्रथम द्वितीयादि तिके रूपमें परस्पर विशेष मानोगे तबतो जोरा जोरी नियतिके नित्यता आ गइ "अतादवस्थ्यमनित्यतां ब्रूमः इतिवचन प्रामाण्यात्, जैसा है वो तैसा न रहे इस वचन प्रमाणसे उसकों हम अनित्य

पूर्वपक्षः—नियति नित्य विशेष रहितनी है, तोनी तिस तिस रिकी अपेक्षा करके कार्य उत्पन्न करती है, अरु जो सहकारि है, सो नियति देश काल वाले है, तिस वास्ते सहकारियोंके योगसें कार्य रकें होता है.

उत्तरपक्षः—यह नी तुमारा कहनां असमीचीन है, क्योंकी हैं, सोनी नियति करकेही प्राप्त होते है, अरु नियति जो है, सो क्षणमेनी तिसके करणेवाले स्वनाव वाली है, जेकर द्वितीयादि दूसरे स्वनाववाली नियति मानोगे, तब तो नित्यपणेकी हानी हो तिस वास्ते प्रथम क्षणमें सर्व सहकारियोंके संनव होणेसे प्रथम सर्व कार्य करणेका प्रसग हो गया. तथा एक औरनी बात है. कि योके होणेसें कार्य हूआ, अरु सहकारियोंके न होणेसें कार्य न हूआ, सहकारियांहीकों अन्वय व्यतिरेक देखनेसे कारण कल्पना करनी परंतु नियति कारण नहीं हुइ,क्यों कि नियतिमें व्यतिरेकका असंनव है, च ॥श्लोक॥ हेतुनान्वयपूर्वेण, व्यतिरेकेण सिध्यति ॥ क्तो हेतुत्वसंनव ॥ अथ जे कर इन पूर्वोक्त दूषणोंके नयसें अनित्य

ोगे, तव तो तिस नियतिके प्रतिक्षण अन्य अन्य रूप होणेसें नियति
बहुत हो गइयां, तब तो जो तुमनें नियति एकरूप मानी थी, तिस
ज्ञाका व्याघात होनेका प्रसंग हो गया, अरु जो पदार्थ क्षणक्षयी
ा है, वो किसीका कार्य कारण नही हो सक्ता है, तथा एक औरजी
ा है कि जे कर नियति एकरूप होवे, तदा तिससें जो कार्य उत्पन्न
ेंगे सो सर्व एकरूपही होने चाहिये, क्योंकि विना कारणके नेद
ा कार्य नेद कदापि नहीं हो सक्ता है, जे कर हो जावे, तब तो
कार्यनेद निर्हेतुकही होवेगा, अरु हेतुविना किसी कार्यका नेद
ीं है, जे कर अनेकरूप नियति मानोगे, तब तो तिस नियतिसें अन्य
ारूपी विशेषण विना नियति नानारूप कदापि न होवेगी, जैसें मेघका
ी, काली, पीली, उखर नूमिके संबंध विना नानारूप नही हो सक्ता
यडुक्तं "विशेषणं विना यस्मा,न्न तुल्यानां विशिष्टतेति वचनप्रामाण्यात्"
स वास्ते अवश्य तिस नियतिसे अन्य नानारूप विशेषण नियतिके नो
मानने चाहियें. तिन नानारूप विशेषणोंका जो होणां है, सो क्या
स नियतिसेंही होता है अथवा किसी दूसरेसें होता है? जे कर कहोगे
नियतिसें ही होता है, तब तो तिस नियतिकों स्वत: एकरूप होणेसे
ें तिस नियतिसें हूये होये विशेषणोंकों नानारूपता होवे?

अथ विचित्र कार्यकी अन्यथानुपपत्ति करकें नियतिनी विचित्र रूपही
ानते है, तब तो नियतिकी विचित्रता बहुत विशेषणों विना नहीं हो
ी, तिस वास्ते तिस नियति विषे विशेष्य बहुत अंगीकार करणे चाहिये,
व तिन विशेषणोंका जो नाव है, सो तिस नियतिहीसें होता है, अ
वा किसी दूसरेसें? इत्यादि. सोइ फेर आ गया, इस वास्ते अनवस्था
षण होता है.

अथ जे कर कहोगे अन्यसें होता है, तो यहनी पक्ष अयुक्त है, क्यों
नियति बिना और किसीकों तुमने हेतु नहीं मान्या है, यह तुमारा
हना किसी कामका नहीं है, तथा अनेक रूप नियति है, जे कर तुम
से मानोगे, तब तो तुमारे मतके वैरी दो विकल्प हम तुमकूं नेट कर
है, तुमारी नियति अनेकरूप जो है, सो मूर्त्त है? वा अमूर्त्त है? जे
र कहोगे कि मूर्त्त है, तब तो नामांतर करकें कर्मही तुमने माने, क्यों

कि कर्म जो है, सो पुद्गलरूप होणेंसे मूर्त्तिनी है, अरु अनेक रूपनी
तो तुमारा हमारा एकही मत हो गया, क्योंकि हम जिनकूं
उनहीं कर्मोंका नामांतर तुमने नियति मान लीया, परंतु वस्तु
है. अथ जे कर नियतिकूं अमूर्त्त मानोगे, तब तो नियति सुख
तु अमूर्त्ति होनेसें न होवेगी, जैसें आकाश अमूर्त्त है, परंतु सुख
हेतु नांहि है, पुद्गलही मूर्त्ति होनेसें सुख दुःखका हेतु हो सका है, जे
तुम ऐसे मानोगे कि आकाशनी देश नेद करके सुख दुःखका हेतु है,
से मारवाड देशमें आकाश दुःखदायी है, शेष सजल देशोंमें सुखदायी
यहनी तुमारा कहना असत् है, तिन मारवाडादि देशोमेंनी
रहे हूये जो पुद्गल हैं, उन पुद्गलोंही करी दुःख सुख होते है, तथाहि
स्थली जो है, सो प्रायः जल करकेर हित है अरु वालु (रेति)नी बहुत
अरु रस्तेमें चलतां पग वालुमें धस जाते है, तब तो पसीना बहुत
जाता है, अरु उष्णकालमे सूर्यकी किरणोंसें वालु तप जाता है, त
हुत संताप होता है, अरु जलनी पीनेकों पूरा नहीं मिलता है, ति
खननेमें कोइ प्रयत्न करनां पडता है, इस वास्ते उन देशोंमें बहुत
है अरु सजल देशोमें पूर्वोक्त कारण नहीं है, इस वास्ते पूर्वोक्त दुः
नहीं है, इस हेतुसें पुद्गलही सुख दुःखका हेतु है, परंतु आकाश नहीं

अथ जे कर नियतिकूं अनावरूप मानोगे, तो यहनी तुमारा प
युक्त है, क्योंकि अनाव जो है सो तुबरूप है, शक्ति रहित है, औ
करणेमें समर्थ नहीं, क्यों कि कटक कुंमलादिकोंका जो अनाव है,
कटक कुंमल उत्पन्न करनेकूं समर्थ नहीं, तैसेही देखनेमें आता है,
र कटक कुंमलादिकोंका अनाव कटक कुंमलादिक उत्पन्न करे, तब तो
तूमें कोइनी दरिद्री न रहे.

पूर्वपक्षः–घटानाव जो है सो मृत्पिंम है, तिस माटीके पिंमसें घ
त्पन्न होता है, तो फेर हमारे कहनेमें क्या अयुक्तता है? अरु जो म
का पिंम है सो तुबरूप नहीं है क्योंकि वो अपणे स्वरूप करकें विद्य
है, तो फेर अनाव पदार्थकी उत्पत्तिमें हेतु क्यों नही हो सका?

उत्तरपक्षः–यहनी तुमारा पक्ष असमीचीन है, क्योंकि जो माटीके पिं
नाव स्वरूप है सो नावानावका आपसमें विरोध होनेसें अनाव रूप

ी सक्ता, क्योंकि जे कर नावरूप है तो अनाव कैसें हुआ? जे कर अनाव रूप है,तो नाव कैसें हुआ? जे कर कहोगे कि स्वरूप अपेक्षा नावरूप है,अरु पररूपापेक्षा अनावरूप है, तिस वास्ते नावानाव दोनोके न्यारे निमित्त हो नेसें कुछनी दूषण नहीं, इस कहनेसें तो माटीका पिंम नावानावरूप अ नेकांतात्मिकरूप तुमारेकूं प्राप्त हुआ, परंतु यह अनेकांतात्मपणा जैनोंहीके मतमें शोनता है, क्योंकि जैनमतवालेही सर्व वस्तुकूं स्वपरनावादि स्व रूप करकें अनेकांतात्मिक मानते है, परंतु तुमारे सरीखे एकांतग्रहग्रस्त मतवालोंकों नही शोनता है, जे कर कहोगे कि मृत्पिंममें जो पररूपका अनाव है, सो तो कल्पित है, अरु जो नावरूप है, सो तात्विक है, इस वास्ते अनेकांतात्मिक वाद हमारे मतमें नहीं आता है, तब तो तिस मृत्पिंमसें कैसें घट होवेगा? क्यों कि तिस मृत्पिंममें परमार्थसें घ टके प्रागनावका अनाव है, जे कर प्राग् अनाव विनानी तिस मृत्पिंमसें घट हो जावे, तब तो सूत्र पिंमादिकसेंनी घट क्यों नही होजावे? जैसा मृत्पिंममें घट प्रागनावका अनाव है, तैसाही सूत्रपिंमादिकमेंनी घट प्रागनावका अनाव है, तथा तिस मृत्पिंमसें खरशृंग क्यों नही हो जाता है? इस वास्ते यह तुमारा कहना कुछ नहीं है, तथा जो तुमने क हा था कि जो वस्तु जिस अवसरमें जिससेति होवे है, सो कालांतरमेंनी सोई वस्तु तिस अवसरमें तिसतें नियतरूप करके होती हुई दीखती है, य ह तो तुमारा कहनां ठीक है, क्योंकि कारण सामग्रीके अनादि नियमोसें कार्यनी तिस अवसरमें तिसतें नियतरूप करकेंही होता है, जब कारण शक्तिके नियमसे कार्य हो गया, तब कौन ऐसा प्रेक्षावान् प्रमाणपंथका कुशल है जो प्रमाण बाधित नियतिकों अंगीकार करे? ॥इति नियति खंमनं॥

अथ पांचमा स्वनाववादीका खंमन लिखते है. स्वनाववादी ऐसे कहते हैं कि इस संसारमे सर्व नावपदार्थ स्वनावहीसे उत्पन्न होते हैं, यह स्वना ववादीयोंका मत नियतिवादके खंमनसेंही खंमन हो गया, क्योंकि जो दू षण, नियतिवादीके मतमें कहे है, वे सर्व दूषण, प्राय यहांनी समानही है, सोई कहते है, कि यह जो तुमारा स्वनाव है, सो नावरूप है? अथवा अनावरूप है? जे कर कहोगे कि नावरूप है, तो क्या एक रूप है? वा अनेक रूप है? इत्यादि सर्व दूषण नियतिकी तरे कह देने.

एक औरभी बात है, कि स्वभाव आत्माके भावकों कहते हैं, भाव कार्यगत हेतु है? वा कारण गत है? कार्य गत तो नहीं है, कि जब कार्य हो जावेगा तब कार्यगत स्वभाव होवेगा परंतु विना के हूये कार्य गत कैसें होवे? अरु जब कार्य हो गया, तब तिसका हेतु भाव कैसें होवे? जो जिसके अलब्ध लाभ संपादनमें सामर्थ्य होवे, तिसका हेतु है, अरु कार्य तो निष्पन्न होने करकें लब्ध आत्मलाभ है, ही तो तिस स्वभावहीकूं अभावका प्रसंग हो जावेगा, तब तो वो स्वभा कैसें कार्यका हेतु होवेगा? जे कर कहोगेकि कारणगत हेतु है, यह तोह मकूंभी संमत है, सो स्वभाव प्रति कारण भिन्न है, तिस करकें माटीसें घट होता है, परंतु माटीसें पटादि नहीं होता है, माटीके पिंडमें पटादि होनेका स्वभाव नहीं है, अरु तंतुओंसें पटही होता है, घटादि नहीं होते हैं, क्योंकि ततुओंमें घट होनेका स्वभाव नहीं है, तिस वास्ते जो तुमने कहा था कि माटीसें घटही होता है, पटादि नहीं होता, सोतो सर्व कारणगत स्वभाव माननेसें सिद्धहीकों साध्या है. यह पक्ष, हमारे मतका बाधक नहीं है, तथा जो तुमने कहा था कि मूंगोंमें रंधनेका स्वभाव है, को कडुमें नही? इत्यादि सोभी कारणगत स्वभाव अंगीकार कर्यां सर्वही समीचीन हो जाता है, जैसें एक कोकडु मूंग है, स्वकारण वशतें तैसे रूप वाले हूये है; हांडी, इंधन, कालादि सामग्रीका संयोगभी है, तोभी नहीं रंधते है, अरु स्वभाव जो है सो कारणसे अभेद है, इसतें सर्व वस्तु तत्कारणही है, यह सिद्ध पक्ष है ॥ यह क्रियावादीयोंका मत तो खंडन हो चुका॥

अथ अक्रियावादीयोमें जो यदृच्छावादी है, तिनोंनें जो कहा था कि वस्तुओंका नियम करके कार्य कारणभाव नहीं है, इत्यादि. सोभी कहना कार्य कारणके विवेचने वाली बुद्धिसें रहित होनेका सूचक है, क्यों कि कार्य कारणकों प्रतिनियतताका संभव होनेसें है, सोई कहते हैं कि जो शालूकसें शालूक उत्पन्न होता है, सो सदा शालूकहीसें उत्पन्न होता है, परंतु गोबरसे नहीं. अरु जो गोबरसे शालूक उत्पन्न होता है. सो सदा गोबरहीसें उत्पन्न होता है, परंतु शालूकसे नहीं, अरु इन दोनों शालूकोंकों शक्तिवर्णादि वैचित्र्यतासें भी परस्पर जात्यंतर होनेसें एकरूपभी नहीं है, अरु जो अग्निसें अग्नि उत्पन्न होता है, सोभी सदैव अग्निहीसें उत्प

होता है, परंतु अरणीके काष्ठसें नहीं होता, अरु जो अरणीके काष्ठसें ग्नि उत्पन्न होता है, सो सदा अरणीकाष्ठसेंही उत्पन्न होता है, परंतु ग्निसें नहीं होता, अरु जो कहा था कि बीजसेंभी केला उत्पन्न होता है, यादिक सोभी परस्पर विभिन्न होनेसें सोइ उत्तर है कि जो उपर लिख ाये हैं. एक औरभी बात है, कि जो केला कंदसें उत्पन्न होता है, सो । परमार्थसें बीजहीसें होता है, तातें परंपरा करकें बीजही कारण है, सेही वटादिकभी शाखाके एक देशतें उत्पन्न होते हूये परमार्थसें बीज ही उत्पन्न होते है, सोइ कहते है कि शाखासें शाखा होती है, परंतु उ शाखाकी हेतु शाखा है, ऐसा लोकमें व्यवहार नहीं है, काहेतें कि वट जहीकूं सकल शाखा प्रशाखा समुदाय रूप वटका हेतु होने करकें प्र ऽद है, ऐसेंही शाखाके एक देशसेंभी उत्पन्न होता हूआ वट परमार्थसें न, वटशाखारूपही है, इसतें सोभी मूल बीजहीसें उत्पन्न हूया मान चाहियें, तिस वास्ते किसी जगेसेंभी कार्य कारण भाव व्यभिचारी न है ॥ इति यदृच्छावादि मतखंडनं ॥

अथ अज्ञानवादी मत खंडन लिखते हैं. अज्ञानवादी जो कहते कि ज्ञान श्रेय नहीं है, क्योंकि जब ज्ञान होता है, तब परस्पर विवा दे योगसें चित्तमें कलुष पणेसें दीर्घतर संसारकी वृद्धि होती है, त्यादि. यह जो अज्ञान वादीयोंनें कहा है, सो भी मूर्खताका सूचक सोइ दिखाते है, कि और बात तो रहो परंतु प्रथम हम तुमकों दो तें पूछते है सो यह बातें है कि ज्ञानका जो तुम निषेध करते हो, । क्या ज्ञानसें करते हो ? वा अज्ञानसें करते हो ? जे कर कहोगे ज्ञानसें करते है, तो फेर कैसें कहते हो कि अज्ञान श्रेय है ? इस हनेसें तो ज्ञानही श्रेय हूआ, ज्ञानके बिना अज्ञानकों कोई स्थापन रने समर्थ नहीं है, जे कर उक्त कहनेको मानोगे, तो तुमारी प्रतिज्ञा । व्याघात प्रसंग होगा, जे कर कहोगे कि अज्ञानसें निषेध करते है, ोभी अयुक्त है, सो अज्ञानको ज्ञान निषेधनेका सामर्थ्य नहीं है, योंकि अज्ञान किसीकेभी साधने बाधनेमें समर्थ नही है, अज्ञान हो से जब अज्ञान निषेधनेमें सामर्थ्य न हूआ तब सिद्ध हूआ कि ज्ञानही य है, अरु जो तुमने कहा था कि जब ज्ञान होगा, तब परस्पर विवादके

योगसें चित्त कालुष्यादि नावकूं प्राप्त होगा, इत्यादि. सोनी विना कहनां है, हम परमार्थसें ज्ञानी उसकों कहते हैं कि जिसकी विवेक करकें पवित्र होवे, अरु जो ज्ञानका गर्व न करे, अरु जो ज्ञानी हो कर कंठ लग मद्य पी कर जैसें उन्मत्त बोलता है तैसें रु सकल जगत्कों तृणोंकी तरें माने, सो परमार्थसें अज्ञानीही है, कि उनकों ज्ञानका फल नहीं है, ज्ञानका फल तो राग द्वेषादि त्यागनां है. जब यह नहीं हूवा, तब तो परमार्थसें ज्ञानही नहीं " च ॥ तत् ज्ञानमेव न नवति, यस्मिन्नुदिते विनाति रागगणः ॥ तोस्ति शक्ति,र्दिनकरकिरणाग्रतः स्थातुं ॥१॥ " असा ज्ञानी विवेक वित्र आत्मा वाला परजीवोंके हित करणेमें एकांत रसीया होवे, जे वादनी करेगा, सोनी परजीवोंके उपकार वास्ते करेगा, अरु राजा क परीक्षक निपुण बुद्धिवालोंकि परिषदामें करेगा, अन्यथा नहीं असेंही तीर्थंकर गणधरोनें वाद करणेकी आज्ञा दीनी है. जब असें हुए तब कैसें चित्तकी मलिनता करकें कर्मका बंध होनेसे दीर्घतर संसा वृद्धि होवे ? केवल ज्ञानवान्का जो वाद है, सो वादी नरपति परीक्षकोंके अज्ञानके दूर करणेके वास्ते है, सम्यक् ज्ञानके प्रगट होनेमें बडा उपका र होता है, इस वास्ते ज्ञानही श्रेय है.

अरु जो अज्ञानवादी कहता है, कि तीव्राध्यवसाय करकें जो कर्म उ त्पन्न होते है, उनसे दारुण विपाक फल होता है, सो तो हम मानते हैं, परंतु जो अशुनाध्यवसाय है, तिनका हेतु ज्ञान नहीं है, क्योंकि अशु नाध्यवसायोंका अज्ञाननी हेतु देखनेमें आता है, केवल इतनी बात तो है कि ज्ञानके होते हूया जे कर कदाचित् कर्म दोषतें अकार्यमें प्रवृत्तिनी होवेगी, तोनी ज्ञानके बलसें प्रतिक्षण संवेग नावनासे तीव्र अशुभ परि णाम नहीं होते हैं, सोइ दिखाते हैं.

जैसें कोईक पुरुष राजादिकोंके दुष्ट नियोगसें विषमिश्रित अन्न है, असें जानता हुवा नयचीत मन करकें जीमेगा, तैसेंही सम्यक् ज्ञानीनी कर्म चित्कर्म दोषसें अकार्यनी आचरेगा, तोनी संसारके दुःखों करकें नयनीत मनवाला होवेगा, परंतु निःशंक नहीं होवेगा. अरु जो संसारसें नयनीत होता है, तिसहीका नाम संवेग कहते है, तबतो संवेगवान् तीव्र अशुना

वसायवाला नहीं होता है, अरु जो तुमने कहा था कि अज्ञानही सत्पु
ोंको मोक्ष जाने वास्ते श्रेय है, परंतु ज्ञान श्रेय नहीं, यह जो कहनां है,
मूढताका सूचक है, जिसका नामही अज्ञान है. वो श्रेय क्यों कर हो
ता है? अरु जो तुमने कहाथा कि हम ज्ञानकूं माननी लेवे, जो ज्ञानका
श्चय करणेमें कोइ समर्थ होवे, सोनी मूर्खोंका कहनां है, क्योंकि
द्यपि सर्व मतो वाले परस्पर निन्नही ज्ञान अंगीकार करते है, तोनी जि
का वचन दृष्टेष्ट बाधित नही अरु पूर्वापर व्याहत नही है, सोइ सम्य
रूप जाननां तैसा वचन तो नगवान्हीका कह्या हूआ हो सक्ता है,
इ प्रमाण है, शेष नही. अरु जो कहा था कि बौधनी अपनें बुद्ध नग
न्को सर्वज्ञ मानते है, इत्यादि सोनी असत् है, क्योंकि दृष्टेष्टकरकें
नका वचन बाधित है, इस वास्ते सुगतादिक सर्वज्ञ नही है, तिनका व
न जैसें बाधित है, तैसें आगें लिखेंगे.

तथा जो तुमने कहाथा कि जो वर्द्धमान स्वामी सर्वज्ञ होवे, तोनी तिस
र्द्धमान स्वामीहीका कह्या हूआ यह आचारांगादि शास्त्र है, सो क्योंकर प्रती
होवे? यहनी तुमारा कहनां दूर हो गया, क्योंकि और किसीका ऐसा
ष्टेष्ठ बाधा रहित वचन है नही. अरु जो तुमने कहाथा कि यहनी तुमारा
हनां होवेकि आचारांगादि यह जो शास्त्र है, सो वर्द्धमान स्वामी सर्वज्ञके
हे हूये है तोनी वर्द्धमान स्वामीके उपदेशका यही अर्थ है अन्य नही है
त्यादि. सोनी अयुक्त है क्योंकि नगवान् जो है, सो वीतराग है, अरु जो
ीतराग होता है, सो किसीकूं कपट उपदेश देकर नूलाता नही है. क्योंकि
प्रतारणेका हेतु जो रागादि दोषोंका समूह सो नगवान्में नही है,
रु जो सर्वज्ञ होता है, सो जानता है, जो इस शिष्यने विपरीत समजा
, अरु इसने सम्यक् समजा है, तब तो जिसने विपरीत समजा है, ति
कूं मनाकर देते है, अरु नगवानने तो गौतमादिकोंको मने नही करा,
स वास्ते गौतमादिकोने सम्यग्ही जाना है, अरु जो कहाथा कि गौत
ादि छद्मस्थ हैं, इत्यादि. सोनी असार है, क्योंकि छद्मस्थनी उक्त रीति
रकें नगवानके उपदेशसेंही यथार्थ वक्ता निश्चय हो सक्ता है, तथा विचि
 अर्थोंवाले शब्दनी नगवान्नेही कहे है, सो शब्द जैसें जैसे प्रकरण हो
ा, तैसें तैसें ही अर्थका प्रतिपादक हो सक्ता है, इस वास्ते कोइनी दूषण

नहीं क्योंकि तिस तिस प्रकरणके अनुसारें तिस तिस अर्थका निश्चय जाता है, अरु गौतमादिकोंनें जिस जिस जगे जिस जिस शब्दका जैसा अर्थ करा है, सो नगवानने निषेध नहीं करा, इस वास्तेनी जाना जाता है जो गौतमादिकने यथार्थही जाना है, अरु यथार्थही शब्दोंका अर्थ करा अरु जो कुछ गोतमादिकोंने कहा था, सोई आचार्योंकी अविछिन्न करकें अब ताइ तैसेही अर्थका अवगम होता है, ऐसेंनी न कहनां कि आचार्योंकी परंपरा हमकूं प्रमाण नहीं? क्यों कि अविपरीतार्थ कहने आचार्योंकी परंपराकों कोइनी जूठी करने समर्थ नहीं.

एक औरनी बात है, कि तुमारा जो मत है, सो आगम मूल है? अनागम मूल है? जे कर कहोगे कि आगम मूल है, तब तो परंपरा क्योंकर अप्रामाणिक हो सक्ति है? आचार्योंकी परंपरा विना, आगमका अर्थही क्योंकर जाना जाये? जे कर कहोगे कि अनागममूल है तब तो उन्मत्तके विरचित वचनवत् प्रामाणिक न होवेगा.

पूर्वपक्षः–यद्यपि हमारा मत अनागम मूल है, तोनी युक्ति संयुक्त है, इस वास्ते हम मानते हैं.

उत्तरपक्षः–अहो "डुरंतः स्वदर्शनानुरागः" कैसा नारी अपणे मतका राग है, क्योंकि यह पूर्वापर विरुद्ध नाषण तो अज्ञान मतका नूषण है!

पूर्वपक्षः–किसी तरे हमारा पूर्वापर विरुद्ध बोलनांही हमारे मतका नूषण है?

उत्तरपक्षः–युक्तियां जो होतीयां है, सो ज्ञानमूलही होतीयां हैं; अरु तुम तो अज्ञानहीकूं श्रेय मानते हो, तो फेर तुमारे मतमें सत् युक्तियों का कैसें संनव होवे? इस वास्ते तुम पूर्वापर विरुद्धार्थके नाषक हो, इस हेतुसें तुमारा मत किसीनी कामका नहीं है॥इति अज्ञानवादि मत खंमन॥

अथ विनयवादीके मतका खंमन लिखते है. अब जो विनयहीसें मोक्ष मानते हैं सोनी एकांत वादके मोहसें हैं, क्योंके विनय मुक्तिका अंग है, जो मुक्ति मार्गमें चलते हैं. तिनकी विनय करे अरु मुक्तिमार्ग तो "सम्यक्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः. इति वचनात्" सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान, अरु सम्यक् चारित्र रूप है, ऐसा तत्त्वार्थ सूत्रका प्रमाण है, इस वास्ते ज्ञानादिकोंकी तथा ज्ञानादिकोंके आधार नूत जो बहुश्रुतादिक

ाय है, तिनकी जो विनय करे, बहुमान देवे, ज्ञानादिककी वृद्धि करे, परंपरा करकें मुक्तिका अंग हो सक्ता है; परंतु जो सुर, नरपति आ ककी विनय है, सो संसारका हेतु है, क्योंकि जो जिसकी विनय कर है, वो उसके गुणोंकों बहु मान देता है; अरु सुर, नरपति, प्रमुखोंमें विषय भोगनेका प्रधान गुण है, जब उनकी विनय करी, तब तो उन भोगोंकूं बहु मान दीया, जब भोगोकूं बहु मान दीया, तब दीर्घ संसा धकी प्रवृत्ति कर लीनी. इस वास्ते एकांत विनयसें जो मोक्ष मानते सोभी असत् वादी है, क्योंकी ज्ञानादिकोंसें रहित विनय साक्षात् मु का अंग नही है. ज्ञान, दर्शन, चारित्रसें रहित पुरुष, केवल पादपत दिक विनयसें मुक्ति नही पा सक्ता है. किंतु ज्ञानादिक सहितही पा स है, तब तो ज्ञानादिकही साक्षात् मुक्तिके अंग हूये विनय नहीं.

पूर्वपक्षः—कैसे हम जानीयें जो ज्ञानादिकही मुक्तिके अंग है?

उत्तरपक्ष—इस संसारमें मिथ्यात्व, अज्ञान, अविरति, इन तीनोही कर कर्म वर्गणाका संबंध आत्माकों होता है, अरु कर्मकालका जो क्षय ना है, सोइ मोक्ष है. “मुक्तिः कर्मक्षयादिष्टेति वचनप्रामाण्यात्” अ कर्मका क्षय तो तब होगा, जब कर्मबंधका कारण उछेद होगा, अरु र्मका कारण तो मिथ्यात्वादि तीन है, इस वास्ते मिथ्यात्वका प्रतिपक्ष म्यक् दर्शन है, अरु अज्ञानका प्रतिपक्ष सम्यक् ज्ञान है, अरु अविरति प्रतिपक्ष सम्यक् चारित्र है, जब इन तीनोकों सेवता हुवा, यह तीनो कर्ष भावको प्राप्त होगे. तब सर्वथा कर्मोका कारण दूर होवेगा. जब ारण उछेद होवेगा, तब निर्मूल कर्मोछेदके होनेसें मोक्ष होवेगी, इस स्ते ज्ञानादिकही मोक्षका अंग है, परंतु विनय मात्र नही. अरु जो ज्ञा ादिकों विषे विनय करता हूवा परपरा करके मुक्ति अंग है, अरु साक्षा मोक्षका हेतु तो ज्ञानादिक है, अरु जो जैनशास्त्रोंमें केइ जगें लिखा कि “सर्वकल्याणभाजनं विनयः” सो ज्ञानादिकोंकी प्रवृत्ति वास्ते है, रु जे कर विनयवादीभी इसी तरे मानता है, तब तो विनयवादीभी हमा मतमेंही वर्त्ते है, तब तो विवादकाही अभाव है॥ इति विनयवादी मत ंभनं॥ यह समुच्चय (३६३) मतका किंचित् मात्र सरूप लिखा है.

अथ भव्य जीवोंके शीघ्र बोध होने वास्ते षट् दर्शनोंका किंचित् स्वरू

प लिखते हैं. उसमें प्रथम बौद्ध दर्शनका स्वरूप है सो कहते हैं,
मतमें गुरु जो होते हैं, तिनका लिंग ऐसा होता है. १ मस्तक
हुवा, २ चामका टूकडा, ३ कमंडलु, ४ धातुरक्त वस्त्र, यह तो
का वेष है. अरु शौचक्रिया बहुत है, कोमल शय्यामें सोनां, सवेरे
र पेया पीनां, मध्यान्हकालमें भात खानां, अपरान्हमें पानी पीनां, २
खंड, मिसरी. अर्द्धरात्रिमें मरणांतमें मोक्ष, यह बौद्धोंका वचन है,
मनगमता भोजन करनां. मनगमती शय्या. आसन, अरु मनगमता
का स्थान, ऐसी अच्छी सामग्रीसे मुनि अच्छा ध्यान करता है, अरु
पात्रमें जो कुछ पड जावे, सो सर्व शुद्ध, ऐसे मान करके मांसभी
लेते है, अरु ब्रह्मचर्यादि अपणी क्रियामें बहुत दृढ होते है, यह
आचार है, १ धर्म्म, २ बुद्ध, ३ संघ, यह तीनोंकों रत्नत्रय
ते हैं, अरु शासनके विघ्नोके नाश करने वाली तारा देवी मानते
अरु विपश्यादिक सात बौद्धावतार जिनोंकी मूर्त्तियोंके कंठमें तीन
रेखाका चिन्ह होता है, तिसकूं भगवान् मानते है, तिसकूं सर्वज्ञ मानते

अरु बुद्ध भगवान्कों जितने नामों कर कहते है, सो लिखते
१ बुद्ध, २ सुगत, ३ धर्म्मधातु, ४ त्रिकालवित्, ५ जिन, ६ बो
सत्त्व, ७ महाबोधी, ८ आर्य, ९ शास्ता, १० तथागत, ११ पंचज्ञान.
षडभिज्ञ, १३ दशार्ह, १४ दशभूमिग, १५ चतुस्त्रिंशज्जातकज्ञ, १६ दश
रमिताधर, १७ द्वादशाक्ष, १८ दशबल, १९ त्रिकाय, २० श्रीघन,
अद्वय, २२ समंतभद्र, २३ संगुप्त, २४ दयाकूर्च, २५ विनायक, २६
रजित्, २७ लोकजित्, २८ मुखजित्, २९ धर्मराज, ३० विज्ञानमातृ
३१ महामैत्र, ३२ मुनींद्र. यह बत्तीस नाम, बुद्ध भगवानके कहते
अरु सात बुद्ध मानते है, १ विपश्वी, २ शिखी, ३ विश्वभू, ४ क्रकुं
५ कांचन, ६ काश्यप, ७ शाक्यसिंह. पीछला जो शाक्यसिंह बुद्ध है,
सके नाम, १ शाकसिंह, २ अर्कबांधव, ३ राहुलसू. ४ सर्वार्थसिद्ध,
गौतम, ६ मायासुत, ७ शुद्धोदनसुत, ८ देवदत्ताग्रज. तथा १ भिक्षु,
सौगत, ३ शाक्य, ४ शौद्धोदनी, ५ सुगत, ६ तथागत, यह शून्यवादी
द्धोंके नाम हैं. तथा १ शौद्धोदनी, २ धर्मोत्तर, ३ अर्चट. ४ धर्मकीर्ति.
प्रज्ञाकर, ६ दिग्नाग, ७ रामट. इत्यादि ग्रंथोंके करने वाले गुरु है. त

सा निंदनीय कभी नहीं है, क्योंकि तिस हिंसाके करने वाले याज्ञिक ब्राह्मणोंकों जगत्में पूजनिक देखते है.

उत्तरपक्षः—यहभी तुमारा कहनां असत् है, क्योंकि जितने दृष्टांत ने कहे है, सो सर्व वैषम्य है इस वास्ते सिद्धि कुछभी नही कर सके लोहेका जो पिंम, पत्रादि रूप होनेसें जलके उपरि तरता है, सो परिणामांतर होनेसें तरता है, परंतु वेद मंत्रोसें संस्कार करकें जब मारते है, तब उसमें क्या परिणामांतर होता है? क्या उस पा... सें उन पशुओंकों मारते दुःख नहीं होता है? दुःख करकें तो वे ... राट शब्द करते हैं, तो फेर लोह पत्रका दृष्टांत कैसें समीचीन हो सक्ता.

पूर्वपक्षः—जो पशु यज्ञमें मारे जाते हैं, वो सर्व देवता हो जाते है, ह यज्ञ करनेमें परोपकार है

उत्तरपक्षः—इस बातमें कौनसा प्रमाण है? तिसमें प्रत्यक्ष प्रमाण नही है, क्योंकि प्रत्यक्ष तो इंद्रिय संबंध वर्त्तमान वस्तुकाही ग्राहक है, "संबंधोवर्त्तमानं च, गृह्यते चक्षुरादिनेति वचनात्" अरु अनुमानभी नहीं है, क्योंकि तत्प्रतिबद्धलिंग कोइभी नही दीखता है, अरु आगम प्रमाणभी नही. क्योंकि आगम तो झगडेका घर है, इस वास्ते सिद्ध हुआ नही है. तथा अर्थापत्ति अरु अनुमान यह दोनो अनुमानकेही अंतर्गत है, तो अनुमानके खंमनेसें यहभी दोनुं खंमन हो गये.

पूर्वपक्षः—जैसें तुम जिनमंदिर बनाते हूये पृथिवीकायादि जीवोंकी हिंसाको परिणाम विशेष करके पुण्यके तांइ कल्पते हो, ऐसे हमभी यज्ञमें जो हिंसा करते है, सो पुण्यके वास्ते है, क्योंकि वेदोक्त विधि विधान रूप परिणाम विशेष इहांभी निःसंदेह होनेसें पुण्य क्यों कर नहीं होता?

उत्तरपक्षः—परिणाम विशेषभी वेही पुण्यका कारण होते है, जहां और कोइ उपाय न होवे, अरु यत्नसे प्रवृत्त होवे, ऐसी प्रवृत्ति जिनमंदिरमें हो सक्ती है, क्योंकि जिनमंदिरके विना श्रीभगवान्की प्रतिमा रहती नहीं, जहां प्रतिमा रहेगी उसीका नाम जिनमंदिर है, जे कर कहोगेकि जिनप्रतिमा पूजनेसें क्या लाभ है? तो हम तुमकूं पूछते है कि जो पुस्तकमें ककारादि अक्षर लिखते हो, इनके लिखनेसें क्या लाभ है? जे कर कहोगे कि ककारादि अक्षरोंकी स्थापना देखनेसें वस्तुका ज्ञान होता है, तो ...

ही जिनप्रतिमा देखनेसेंन्नी श्रीजिनेश्वर देवके स्वरूपका ज्ञान होता है,जे
र कहोगेकि प्रतिमा तो कारीगरने पाषाणकी बनाइ है, इससें क्या ज्ञान
ता है? तो हम पूछते है कि वेद, कुरान, इंजील, प्रमुख पुस्तक लिखा
योंने स्याही, और कागजोंके बनाये है, इनसें क्या ज्ञान होता है? जे
र कहोगेकि ज्ञान तो हमारी समझसें होता है, अक्षरोंकी स्थापना तो
मारे ज्ञानका निमित्त है, तैसेही जिनेश्वरदेवका ज्ञान तो हमारी समझ
होता है परंतु उस स्वरूपका निमित्त प्रतिमा है. क्योंकि जो बुद्धिमान्
रुप, किसी वस्तुका नकशा नही देखेगा, अर्थात् चित्र नही देखेगा,
कन्नी उस वस्तुका स्वरूप नहीं जान सकेगा? इस वास्ते जो बुद्धिमान्
, वो अवश्य स्थापना मानता है.

जे कर कहोगेकि परमेश्वर तो निराकार, ज्योतिःस्वरूप,सर्व व्यापक है,
सकी मूर्त्ति क्योंकर बन सक्ती है?

उत्तरः–यह तुमारा कहनां वडे उपहास्यका कारण है, क्योंकि जब तु
ने परमेश्वरका रूप आकार (मूर्त्ति) नही मानी, तव तो वेद, वा इंजी
, वा कुरान, इनकों परमेश्वरका वचन माननां क्यों कर सत्य हो सके
? विना मुखके साक्षर शब्द कदापि नही हो सक्ता है.

जे कर कहोगेकि ईश्वर, विनाही मुखके शब्द कर सक्ता है, तो इस बा
कहेनेमें कोइ प्रमाण नही इस वास्ते जो साक्षर शब्द है, सो विना
खके नही, अरु शरीरके विना, मुख नही हो सक्ता है, इस वास्ते जो
इ वादी किसी पुस्तककों ईश्वरका वचन मानेगा, वो जरुर ईश्वरका मुख
ौर शरीरन्नी मानेगा, अरु जब शरीर माना, तब नगवान्‌की प्रतिमान्नी
रुर माननी पडेगी, जब प्रतिमां सिद्ध हो गइ, तब मंदिरन्नी जरुर बना
ं पडेगा, इस वास्ते जिनमंदिरका बनानां जो है, सो आवश्यक है, अ
जो बनानें वाला है, सो यत्न पूर्वक बनाता है, अरु पृथिवी कायादिक
जो जीव है, सो अस्पष्ट चैतन्य है. उनकी हिंसामें अल्प पाप अरु
हुत निर्ज्जरा है, अरु तुमारे पक्षमें तो श्रुति, स्मृति, पुराण, इतिहास
मुखोंमें यम नियमादिकों करकेन्नी स्वर्गकों होनां कहा है, तो फेर कृप
, दीन, अनाथ, ऐसें पंचेंद्रिय जीवोंका वध काहेको यज्ञमें करते हो?
ससे यही सिद्ध होता है कि जो तुम निरपराध, कृपण, दीन, अनाथ,

जीवोंकों यज्ञादिकोंमें मारते हो. तिस्सें संपूर्ण पुण्यका नाश करके अ श्य दुर्गतिमें जाओगे, शुनपरिणामका होनां तुमकों बहुत दुर्लन है.

जे कर कहोगेकि जिनमंदिर बनानेमेंनी हिंसा होती है, इस वास्ते जिनमंदिर बनानेमेंनी पुण्य नही है.

उत्तरः—यह तुमारा कहनां अयुक्त है, क्योंकि जिनमंदिर. नीतिना के देखनेसें उनके दर्शनसें नगवान्के गुणानुराग करकें कितनेक नव्यजीवोंकों बोधिलान होता है, अरु पूजातिशय देखनेसें मनः प्रसाद होता है, तिस मनःप्रसादसे समाधि होती है, पीछें क्रम करकें निःश्रेयस अर्थात् मोक्षकी प्राप्ति होती है ॥ तथा च नगवान् पंचलिंगीकार ॥ पुढवाइयाण जइविहु, होइ विणासो जिणालयाहिं तो ॥ तब्विसयावि सुदिठिस्स, नियमओ अत्थि अणुकंपा ॥ १ ॥ एआहिं तो बुद्धा, विरिया रस्कति जेण पुढवाइ ॥ इत्तो निव्वाण गया, अबाहया आनव मणंत ॥ २ ॥ रोगसिरावेहो इव, सुविज्ज किरियाव सुप्पउत्ताउ ॥ परिणाम सुंदरच्चिय, चिठासे बाह जोगेवित्ति ॥ ३ ॥ इनका नावार्थ लिखते है यद्यपि जिनमंदिर बनानेमें पृथिवीआदिक जीवोंकी हिंसा होती है, तोनी सम्यक् दृष्टिकी तिन जीवों उपर निश्चयही अनुकंपा है ॥ १ ॥ इनकी हिंसासें निवर्त्त हो कर ज्ञानी निर्वाणकों प्राप्त होये है. कैसें निर्वाणकों ? अव्याहत, अनंत काल लगि ॥ २ ॥ जैसे रोगीकी नाडीकों बडे यत्नसें वैद्य वींधता है. उस वैद्यके अैसे परिणाम अछे है कि कदाचित वो रोगी मरनी जावे, तोनी वैद्यकों पाप नहीं, तैसेही जिनमंदिरके बनानेमे यत्नपूर्वक प्रवर्त्तमान पुरुषोंकों उन जीवोंके उपर अनुकंपाही है, अरु वेदके कहे मुजब बंध करनेमें किंचित् मात्रनी पुण्य हम नहीं देखते है

पूर्वपक्षः—ब्राह्मणोके तांइ पुरोमाशादि प्रदान करनेसें पुण्यानुबंधी गुण होता है

उत्तरपक्षः—यहनी तुमारा कहनां ठीक नही. क्योंकि पवित्र सुवर्णादि प्रदान मात्रसेंनी पुण्योपार्जनेका संनव होता है, अरु जो कृपण, दीन, अनाथ, पशु गणको मारणा, अरु तिनके मांसका दान करना, यह केवल तुमारी निर्दयता अरु मांस लोलुपताहीका चिन्ह है.

पूर्वपक्षः— हम नि·केवल प्रदान मात्रही पशुवध क्रियाका फल नही करते है, किंतु भूत्यादिकं अर्थात् लक्ष्मी आदिभी होती है, यदाह श्रुतिः " श्वेतवायव्यामजमालाभेत् भूतिकामइत्यादि " भावार्थः—श्वेतवर्णका जिनका वायु देवता स्वामी है ऐसें बकरेकों आलाभेत् हिंसेत् अर्थात् मारे. कौन मारे ? लक्ष्मीका कामी मारे.

उत्तरपक्ष—यहभी तुमारा कहनां व्यभिचार पिशाच करी ग्रस्त होनेसें अप्रमाणिक है,क्योंकि भूति जो है,सो अन्य उपाय करकेंभी साध्यमान है

पूर्वपक्षः— तहां यज्ञमें जो छागादिक मारे जाते है वे मरके देवगतिको प्राप्त होते है, यह यज्ञ करनेमें उन जीवों उपरि उपकार है

उत्तरपक्ष.—यहभी तुमारा कहनां प्रमाणके अभावसें वचन मात्र है, क्योंकि यज्ञमें मारे गये पशुयोंमेंसूं सद्गतिके लाभ होनेसें मुदित मन हो करके कोइभी पशु पीछा आ करके अपणे स्वर्गके सुखोंका निरूपण नहीं करता है.

पूर्वपक्षः—इस कहनेमें आगम प्रमाण है ॥ यथा ॥ औषध्य. पशवोवृक्षा,स्तिर्यंच.पक्षिणस्तथा ॥ यज्ञार्थं निधनं प्राप्ताः,प्राप्नुवंत्युछ्रित पुनरित्यादि ॥ भावार्थ —औषधियो, अजादिक पशु. किंजल्कादि पक्षी. जो ये यज्ञमें मारे जाते है, वे फेर उछ्रितं अर्थात् उन्नतिकों प्राप्त होते है.

उत्तरपक्षः—यहभी तुमारा कहनां ठीक नहीं. तुमारा आगम पौरुषेय अपौरुषेय विकल्पों करके हम आगें खंडन करेंगे अरु श्रोत्रविधि करके पशुओंके मारनेंसे जे कर स्वर्गप्राप्ति होती होवे, तब तो कसाइ ( खटीक ) प्रमुख भी स्वर्गवासी हो जावेगे ॥ तथा च पठंति पारमर्पा. ॥ यूपं छित्वा पशून् हत्वा कृत्वा रुधिरकर्दमं ॥ यद्येवं गम्यते स्वर्गे, नरके केन गम्यते ॥ १ ॥ एक औरभी बात है, जे कर अपरिचित, अस्पष्ट चैतन्य, अनुपकारी पशुओंके मारनेसें त्रिदिव पदवी प्राप्त होवे, तदा परिचित, स्पष्ट चैतन्य, परमोपकारी, माता पितादिकोके मारनेंसें याज्ञिकोंको अधिकतर पदकी प्राप्ति होवेगी? यहभी करनां चाहिये.

पूर्वपक्ष—" अचिंत्योहि मणिमंत्रौषधीना प्रभाव इति वचना त् " इस वास्ते वैदिक मंत्रोंकी अचिंत्य शक्ति होनेसें उन मंत्रों करके संस्कार करा हूआ पशुके मारनेसे अवश्य स्वर्ग प्राप्ति होती है.

उत्तरपक्षः—यहजी कहनां व्यभिचारी है. क्योंकि इह लोकमें गर्भाधान, जातकर्मादिकोंके विषे तिन मंत्रोंका व्यभिचार देखनेमें है, तो अदृष्ट स्वर्गादिकोंमेंजी तिनोके व्यभिचारका अनुमान करते हैं कि वेदोक्त मंत्रो करिकें संस्कार करे हूये विवाहसेंजी अनंतरही स्त्री धवा, अल्पायुष्या, दारिद्र्यादि उपद्रव करकें विधुर होते हूये, देखनेमें आ है, अरु वेद मंत्रोंके संस्कार विनाजी कितनेक विवाह करने वाले सु धनी, आदिक दीखते हैं.

पूर्वपक्षः—जिस विवाहादिकोंमें विधवादि हो जाती हैं तहां क्रिया वैगुण्यतासें विसंवाद होता है.

उत्तरपक्षः—इस तुमारे कहनेमें यह संशय कभी दूर नहीं होवेगा, तहां क्रियाकी वैगुण्यता विसंवादका हेतु है? किंवा वेदमंत्रोकी अस थैता विसंवादका हेतु है?

पूर्वपक्षः—जैसे तुमारे मतमें "आरोग्ग बोहिलानं समाहिवरमुत्तमं दिंतु इत्यादिक वचनोंका कालांतरमेंही फल चाहते (वांछते) है, ऐसें हमारे निमत्त वेद वचनोकाजी इस लोकमे फल नहीं कल्पना करते है, किंतु कालां कातरमें फल होता है. इस वास्ते विवाहादिकका उपालंभावकाश नहीं

उत्तरपक्षः—अहो वचन वैचित्री! जैसें वर्त्तमान जन्मविषे विवाहादि कोंमें प्रयुक्त मंत्र, संस्कारों करके आगम जन्ममें तिसका फल है, ऐसें ही द्वितीयादि जन्ममेंजी विवाहादिकोंके पुण्य हेतु माननेसें अनंत भव का अनुसंधान होवेगा, ऐसें तो कदापि संसारकी समाप्ति नहीं होवेगी, तब तो किसीकोजी मोक्षप्राप्ति नही. इस्से यही सिद्ध हूआ जो वेद अपर्यवसित संसार वल्लरीका मूल ( कंद ) है, अरु आरोग्यादि प्रार्थना जो है, सो असत्य अमृषा भाषा है, परिणाम विशुद्धिका कारण होनें दोषके वास्ते नही, क्योंकि तहां भाव आरोग्यादिककीही विवक्षा है, अरु वो जो आरोग्यपणा है, सो चातुर्गतिक संसार लक्षण भावरोग परिक्ष रूप होनेसें उत्तम फल है, तिस विषयक जो प्रार्थना है, वो कैसें विवेक वानोकों आदरणीय नहीं? ऐसेंजी मत कहनां जो परिणाम शुद्धिसें तिस फलकी प्राप्ति नही, क्योंकि सर्व वादीयोके भावशुद्धिसें फल प नेमें विवाद नही. ऐसेंजी मत कहना जो वेदविहित हिंसा बुरी नहीं, क्य

के सम्यक् दर्शन ज्ञान संपन्न अर्चिमार्गप्रतिपन्न वेदांतवादीयोनेंभी निं
दा की है "तथा च तत्त्वदर्शिन. पठंति ॥ श्लोक ॥ देवोपहारव्याजेन, य
ज्ञव्याजेन वाथवा ॥ घ्नंति जंतून् गतघृणा, घोरां ते यांति दुर्गतिं ॥ १ ॥
वेदांतिका अप्याहुः ॥ अंधे तमसि मज्जामः, पशुभिर्ये यजामहे ॥ हिंसा ना
म नवेद्धर्मो, न नूतो न नविष्यति ॥१॥ "तथा अग्निर्मामेतस्मात् हिंसाकृ
तादेनसोमुंचतु छांदसत्वान्मोचयतु इत्यर्थः" व्यासेनाप्युक्तं ॥ ज्ञानपालिपरि
क्षेपे, ब्रह्मचर्यदयांनसि ॥ स्नात्वातिविमले तीर्थे, पापपंकापहारिणि ॥ १ ॥
ध्यानाग्नौ जीवकुंमस्थे, दममारुतदीपिते ॥ असत्कर्मसमित्क्षेपै, रग्निहोत्रं
कुरुत्तम ॥२॥ कषायपशुनिर्दुष्टै, धर्मकामार्थनाशकैः ॥ शममंत्रहुतैर्यज्ञ, वि
धेहि विहित बुधैः ॥ ३ ॥ प्राणिघातात्तु यो धर्म, मीहते मूढमानसः ॥
स वांछति सुधावृष्टिं, कृष्णाहिमुखकोटरात् ॥ ४ ॥ इत्यादि.

अरु जो यज्ञ करने वालोंकों पूजनिक पणा तुम कहते हो, सोजी असा
र है, क्योंकि अबुद्ध जनही उनकों पूजते है, नतु विविक्त बुद्धिमान्.
अरु मूर्खोंका जो पूजना है, सो प्रामाणिक नहिं, क्योंकि मूर्ख तो कुत्ते औ
गर्दभकोंनी पूजते हैं.

अरु जो तुमने कहा था कि देवता, अतिथि, पितृ प्रीति संपादक होने
सें वेद विहिता हिंसा, दोषके तांइ नही, यहजी जूठ है, क्योंकि देवता
ओंके संकल्प मात्रसेंही अनिमत आहारके रसका स्वाद, प्राप्त हो जाता है,
अरु देवताओंका शरीर वैक्रियरूप है, सो तुमारी जुगुप्सित पशुमांसा
दि आहुतिके लेनेकों उनकी इछाही नही हो सक्ती है, क्योंकि औदारिक
शरीर वालेही तिन मांसादिकोंके ग्राहक है, जे कर देवताओंकोनी कवल
आहारी मानोगे, तब तो देवताओंका शरीर तुमने मंत्रमय माना है, तिस
के साथ विरोध होवेगा, अरु अन्युपगमकी बाधा है, देवताओंका शरीर
मंत्रमय तुमारे मतमे असिद्ध नहीं है, "चतुर्थ्यंत पदमेव देवता इति जैमि
नीय वचनप्रामाण्यात् ॥ तथा च ॥ मृगेंद्रः शब्देतरत्वे युगपद्भिन्नदेशेषु यष्टृषु
नसा प्रयाति सांनिध्यं मूर्त्तत्वादस्मादिवदिति"

तथा जिस वस्तुकी आहुति देवताओंकों देते है, वोतो जस्मीजावमा
प्त हो जाती है, तो फेर देवता क्या उस जस्म अर्थात् राखकों खाते
है? इस वास्ते तुमारा कहनां प्रलापमात्र है.

तथा एक औरनी बात है, यो यह त्रेताग्नि है, सो तेतीस कोटि मुख है, "अग्निमुखा वै देवा इति श्रुतेः" तब तो उत्तम, मध्यम, सर्व देवता एकही मुख करकें खाने वाले सिद्ध हूये. अरु सर्व आ... खाने वाले बन गये, तब तो तुरकोंसेंनी अधिक हो गये. क्यों कि एक पात्रमें एकठे खाते है, परंतु एक मुख करकें सर्व नहीं खाते है.

एक औरनी दूषण है, एक शरीरमें मुख बहुत हैं, यह बात तो आगेंनी सुनते थे, परंतु अनेक शरीरोंका एक मुख, यह तो बडा है. जब सर्व देवताओंका एक मुख माना, तब तो किसी पुरुषने एक देवताकी पूजादि करकें आराध्या, अरु अन्य देवताओंकी निंदादि विराध्या, तब तो एक मुख करकें युगपत् अनुग्रह, निग्रह, वाक्यके रणमें संकरका प्रसंग होवेगा.

तथा एक औरनी बात है कि, मुख जो है सो देहका नवमा ... तो जब उन देवताओंका मुखही दाहात्मक है, तब एक एक शरीर दाहात्मक होनेसें तीनो नवनही नस्मीनूत हो जाने चाहियें त्यलमतिचर्चया ॥

अरु जो कारीरी यज्ञादिकोमें वृष्टयादि फलका अव्यनिचार है, फलमें आहुति करके प्रीणीत देवताका अनुग्रह जो तुम कहते हो स अनेकांतिक है. किसी जगे व्यनिचारनी देखनेमें आता है, अरु जहां निचार नही, तहांनी आहुतिके नोजन करनेसें अनुग्रह नहीं. कि देवता विशेष अतिशय ज्ञानी है, स्वउद्देश्य पूजोपचारकों देख करकें, णे स्थानमेंही स्थित हूये थके पूजा करनें वाले प्रति प्रसन्न हो कर का कार्य, अपणी इछासें कर देता है, अनुपयोग करके अनजानता थवा जानता थकानी पूजकके अनाग्य करकें कार्य नहींनी करता क्योंकि इव्य, क्षेत्र, काल, नावादि सहकारियो करकें कार्यका होना ही पडता है, अरु वो जो पूजा उपचार है, सो नि.केवल पशुओंहीके मारने नहीं हो सक्ती, दूसरी तरेंसेंनी हो सक्ती है. तो फेर पाप एक फल शौनिकवृत्ति करनेसें क्या है ?

अरु जो बगल अर्थात् बकरेके मांस होमनेसें परराष्ट्र वश करने वा सिद्धयादेवीके परितोष होनेका जो अनुमान है, तो इसमें क्या आश्चर्य है

योंकि कितनेक क्षुद्र देवताकों तैसेंही प्रीति है, तहांन्नी वे दुष्ट देव सो अन्नी पूजा देखके राजी होते हैं, परंतु मलिन (बीनत्स) मांसके खाने नहीं राजी होते. जे कर होम करी हूइ वस्तुकों खाते है, तब तो निंबपत्र, कडुवा तेल, आरनाल, धूमांशादिन्नी हूयमान द्रव्यन्नी तिनका नोजन हो जावेगा, वाह क्याही तुमारे देवता सुंदर नोजन करते हैं!

अरु अतिथिकी जो प्रीति है, सो संस्कार संपन्न पक्वान्नादिक करकेंन्नी हो सक्ती है, तो फेर तिनके अर्थ महोक्ष महाजादिकोंका कल्पनां सो न.केवल तुमारी निर्विवेकताकों कहता है.

अरु श्राद्धादिकोंके करनेसें पितरोंकी जो प्रीति है, सोन्नी अनेकांतिक है, क्योंकी कितनेक श्राद्ध नहीन्नी करते है, तोन्नी तिनकी संतानवृद्धि देखते है, गर्दन्नशूकरादिके जैसें वृद्धि है. तिस वास्ते श्राद्धादिकोंका जो करणां है, सो मुग्ध जनोकों विप्रतारणमात्रही फल है. जो पितर लोकांतरमें प्राप्त हूये हैं, सो अपणे सुकृत दुःकृत कर्मोके अनुसार सुर नारकादि गतियोंमें सुख दुःख नोग रहे है, तो फेर पुत्रादिकोंके दीयें हूये पिंडोकों क्योंकर नोगनेकी इछा कर सक्ते हैं? "तथा च युष्मद्यूथिन' पठति ॥ श्लोक ॥ मृतानामपि जतूनां, श्राद्धं चेत्तृप्तिकारणं ॥ त निर्वाणप्रदीपस्य, स्नेहः संवर्द्धयेछिखामिति ॥

तथा श्राद्ध करनेसें पुण्य क्यों कर उस पितरोंके पास चला जाता है? क्योंकि वो पुण्य तो औरने करा है, अरु पुण्य जो है, सो आप जडरूप है, औ पगोंसें रहित है. जे कर कहोगेकि उद्देशतो पितरोंहीका है, परंतु पुण्य, श्राद्ध करनेवाले पुत्रादिकोंकों होता है, यहन्नी कहनां ठीक नहीं पुत्रादिकोंकों पुण्य नहीं होता है, पुत्रादिकोके मनमें यह वासना नहीं जो हम पुण्य करते है, इसका फल हमकों मिलेगा, तो बिना पुण्यकी नावनासें पुण्य फल नहीं होता है, इस हेतुसें नतो पितरोंकों, अरु न पुत्रादिकोंकों श्राद्ध करनेका फल है, किंतु बिचमेंही त्रिशंकुके दृष्टांत करिकें विलीन हो गया.

अरु पापानुबंधी जो पुण्य है, वो तत्त्वसें पाप रूपही है, जे कर कहोगे कि ब्राह्मण जो कुछ खाते है, वो उनको मिलता है, तो इस कहनेकी तुमकोंही सत्यता प्रतीत होती होवेगी, ब्राह्मणोंहीका मोटा उदर दिखला

ड देता है, परंतु उनके पेटमें प्रवेश करकें पितर खाते हूये कदापि दिखते है, भोजनावसरमें ब्राह्मणोके उदरमें प्रवेश करते हूये [ कोइभी लिंग हम नही देखते हैं,केवल ब्राह्मणोहीको तृप्त होते दे

अरु जो तुमने कहाथाकि हमारे पास आगम प्रमाण है, सो आगम पौरुपेय है? वा अपौरुपेय है? जे कर कहोगेकि पौरुपेय है, क्या सर्वज्ञका करा हूआ है? वा असर्वज्ञका करा हूआ है? जे कर द्य पक्ष मानोगे, तब तो तुमारे मतकी व्याहति होवेगी, क्योंकि तु यह सिद्धांत है, " अतीन्द्रियाणामर्थानां, साक्षाद्रष्टा न विद्यते ॥ वेदवाक्येभ्यो, यथार्थत्वविनिश्चय· ॥ १ ॥ दूसरे पक्षमें दूषण वाले के करे हूये शास्त्रका विश्वास नहीं होता है, जे कर कहोगेकि अ है, तब तो संभवही नहीं हो सक्ता है, स्वरूप निराकरणेसें तु पुरुषक्रियानुगत रूप इसका है. पुरुष क्रियाके विना यह क्योंकर है? इस वास्ते जो साक्षर वचन है. सो पौरुपेयही है, वचनवत्. वचनात्मकही वेद है, " तथा चाहु· ॥ ताल्वादिजन्मा ननु वर्णो, वर्णात्मको वेद इति स्फुटं च ॥ पुंसश्च ताल्वादिरतः कथं स्या,दपौ पेयोयमिति प्रतीतिः ॥१॥ इति श्रुतिकों अपौरपेयत्व " अंगीकार करकेंभी तुमने तदर्थव्याख्यान पौरुपेयही अंगीकार करी है, अन्यथा " अग्निहोत्र जुहूयात् स्वर्गकामः ' इसका अर्थ " श्वमांसं भक्षयेत इति" नियामकके अ भावसें ऐसें क्यों न हो जावे? तिस वास्ते यही अच्छा है जो शास्त्रका पौ रुपेय मानना होवे. तुमारे हठसें अपौरुपेय वेद माने, तोभी तिसको प्रमा णता नही, क्योकि प्रमाणता जो है, सो आप्त पुरुपाधीन है. जब वेद प्रमा ण न हूये, तब तिन वेदोका कहा हूआ तथा वेदानुसारी स्मृतिभी प्रमाण भूत नही. हिंसात्मक याग श्राद्धादिविधि प्रामाण्य विधुरही है.

पूर्वपक्षः—जो यह कहा है कि "न हिंस्यात् सर्वभूतानीत्यादि" करकें जो हिंसाका निपेध करा है, सो औत्सर्गिक मार्ग है, अर्थात् सामान्य विधि है, अरु वेदविहिता जो हिंसा है, सो अपवाद विधि है, अर्थात् विशेष वि धि है, तव तो अपवाद करकें उत्सर्गकी बाधा होनेसे वैदिकी हिंसा दोष का कारण नहीं " उत्सर्गापवादयोरपवादविधिर्बलीयानिति न्यायात् " तु मारे जैनोंके मतमेंभी एकांत हिंसाका निपेध नही है, कितनेक कारणोंके

होनेसें पृथिव्यादिक जीवोंकी हिंसा करनेकी आज्ञा है, अरु जब साधु रोग पीडित होता है, "असंस्तरे" अर्थात् असामर्थ्य होता है, तब आधाकर्मादि आहारके ग्रहणेकीभी आज्ञा है, ऐसेही हमारे मतमें याज्ञिकी हिंसा जो है, सो देवता अतिथिकी प्रीतिके वास्ते पुष्टालंबनरूप होनेसें अपवाद रूप है, इस वास्ते दोष नही.

उत्तरपक्षः—अन्यकार्यके वास्ते उत्सर्ग वाक्य, अरु अन्य कार्यके वास्ते अपवाद पद कहनां, यह उत्सर्ग, अपवाद, कदा भी नही हो सक्ता है, किंतु जिस अर्थके वास्ते शास्त्रमें उत्सर्ग कह्या है, तिसी अर्थके वास्ते अपवाद होवे, तबही उत्सर्ग अपवाद हो सक्ता है, तिन दोनोंहीकों उन्नत निम्नादि व्यवहारवत् परस्पर सापेक्ष होनेसेंही एकार्थके साधक हो सक्ते है, जैसें जैनोंके संयम पालनेके अर्थ नवकोटि विशुद्ध आहारकों ग्रहणां, सो उत्सर्ग है, तैसेंही द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, आपत्में पडनेसें गत्यंतरके अभावसें पंचकादि यत्ना करके अनेषणीयादि आहारकों जो ग्रहण करनां, सो अपवाद है, सोभी संयमहीके पालने वास्ते है, ऐसेंभी मत कहनां कि जिस साधुकों मरणाही एक शरणा है, तिसकों गत्यंतर अभावकी असिद्धि है ॥ उक्तं चार्षेभिः ॥ सव्वछ सं जमं सं,जमाउ अप्पाणमेव रक्खिज्जा ॥ मुच्चइ अइवायाउ, पुणो विसोही नयाविरई ॥१॥ इत्यागमात् ॥ इसका भावार्थः—सर्वत्र संयम करणां, जे कर संयमके दूषित होनेसें प्राण रहित होवे, तो संयममें दूषणभी लगा कर प्राणोंकी रक्षा करणी, प्राणोके रहणेसे प्रायश्चित्त द्वारा उस पापसें छूट करके शुद्ध हो जावेगा, अरु अविरतिभी नही रहेगी, तथा आयुर्वेदमें भी जो वस्तु किसी रोगमें किसी अवस्थामें अपथ्य है, सोइ वस्तु उसी रोगमें उसी अवस्थामे अवस्था, देश, काल, देख कर देवे, तो पथ्य है. देशादि अपेक्षा करकें ज्वर वालेकों दही खानेको देते है॥ तथाच वैद्याः ॥ कालाविरोधिनिर्दिष्टं, ज्वरादौ लंघनं हितं ॥ ऋतेऽनिलश्रमक्रोध, शोककामकृतज्वरात् ॥ १ ॥ जैसें प्रथम अपथ्यका परिहार करना, अरु जो तहांही अवस्थांतरमे तिसीकों भोगना, सो दोनोही जगे रोगके दूर करनेका प्रयोजन है. इस्सें यह सिद्ध हूआ जो एकही वस्तुविषयक उत्सर्ग अपवाद है.

अरु तुमारे तो उत्सर्ग, और अर्थ वास्ते है, तथा अपवाद,और अर्थ

वास्ते है. क्योंकि तुमारे तो "न हिंस्यात् सर्वभूतानि" यह जो सो डुर्गतिके निषेध वास्ते है, अरु जो तुमारी अपवाद हिंसा है, ता, अतिथि, पितरोंकी प्रीति संपादनेके अर्थे है, इस वास्ते परस्पर पेक्ष होनेसें उत्सर्ग अपवाद विधि नहीं हो सक्ती है. तब कैसें अ. पवाद, उत्सर्ग विधिकों बाधा कर सक्ता है?

ऐसेंनी मत कहनां कि वैदिक हिंसाकी जो विधि है, सो स्वर्गहेतु नेसें डुर्गति निषेधार्थही है, वैदिकहिंसा स्वर्गका हेतु नहीं है, यह अच्छी तरेसें लिख आये हैं, वैदिक हिंसाके विनाजी स्वर्गकी प्राप्ति की है, गत्यंतरके अनावमेंही अपवाद हो सक्ता है, कुछ हमही झ करनेसें स्वर्गका निषेध करते हैं, किंतु तुमारा व्यासजीजी कहता यदाह व्यास महर्षिः ॥ पूजया विपुलं राज्य,मग्निकार्येण संपदः ॥ तपः विशुद्ध्यर्थं, ज्ञानं ध्यानं च मुक्तिदं ॥१॥ यहां अग्निकार्य शब्दवाच्य गादिविधि उपायांतर करके जो साध्य है सपदा, तिसहीका हेतु हूआ आचार्य तिस यागकों सुगतिका हेतु अर्थात् ही कदर्थन ... है, तथा सोइ व्यासजी जावाग्निहोत्र "ज्ञानपाली" इत्यादि श्लोकों स्थापन कर गया है ॥ इति मीमांसकमतखंमनम् ॥ ५ ॥

अथ चार्वाकमत खंमन लिखते है ॥ चार्वाक कहता है की अ नही है, तब किस वास्ते मतावलंबी पुरुष, वचनकलहा करते है? आत्माही नास्ति है. तब जैन, बौद्ध, सांख्य, नैयायिक, वैशेषिक, अरु मिनीय, यह जो षट् दर्शन है, सो निःकेवल लोकोंकों भ्रममे माज जोग विलास छुडा देते है, वास्तवमें आत्मानामा कोइ वस्तु नहीं. वास्ते हमारा मत अछा है, जे कर आत्मा है,तो कैसें तिसकी सिद्धि है?

उत्तरपक्षः—प्रतिप्राणी स्वसंवेदन प्रमाण चैतन्यकी अन्यथानुपपत्ति सिद्ध है, तथाहि यह जो चैतन्य है, सो जूतोंका धर्म नहीं है, जे कर भू तोंका धर्म होवे, तब तो पृथिवीकी कठीनताकी तरे सर्वत्र सर्वदा उपलंभ होनां चाहिये, सो सर्वत्र सर्वदा उपलंन होता है नहीं, क्योंकि लोष्टादिकों में अरु मृत् अवस्थामें चैतन्य उपलंन नही होता.

पूर्वपक्षः—लोष्टादिकोंमें अरु मृत् अवस्थामेंजी चैतन्य है, केवल शक्ति रूप करिकें है, तिस वास्ते नहीं उपलंन होता है.

उत्तरपक्षः—दो विकल्पके न उल्लंघनेसें यह तुमारा कहनां अयुक्त है, याहि वो शक्ति, चैतन्यसें विलक्षण है? अथवा चैतन्यही है? जे कर होगेकि विलक्षण है,तब तो शक्तिरूप करकें चैतन्य है ऐसा मत कहो, योंकि नही पटके विद्यमान हूआ पटरूप करकें घट रहता है, "आह च प्रज्ञाकरगुप्तोपि ॥ श्लोक ॥ रूपांतरेण यदित, त्तदेवास्तीति मारटीः ॥ चै न्यादन्यरूपस्य, जावे तद्विद्यते कथम् ॥१॥ जे कर दूसरा पक्ष मानोगे,तव चैतन्यही वो शक्ति है,तो फेर क्युं नही उपलंन होती? जे कर कहोगेकि आवृत्त होनेसें उपलंन नही होती, तो यहजी ठीक नही, क्योंकि आवृत्ति तम आवरणका है, सो आवरण क्या विवक्षित परिणामका अनाव है? अथवा परिणामांतर है? अथवा जूतोंसें अतिरिक्त और वस्तु है? उसमें विवक्षित परिणामोंका अनाव तो नही हैं, क्योंकि एकांत तुछ होने कर तिस विवक्षित परिणाम अनावकों आवरण शक्ति नही है, अन्यथा सकों अतुछ रूप होनेसें सोजी जावरूप हो जावेगा. अरु जब जावरू हूआ, तब तो पृथिवी आदिकोमेंसूं अन्यतम हूआ,क्योंकि "पृथिव्यादी येव जूतानि तत्त्वमिति वचनात्" अरु पृथिवी आदिक जो जूत है, सो तन्यके व्यंजक हैं, परतु आवरक नहीं. तब कैसें आवरकत्व सिद्ध होवे?

अथ जे कर कहोगेकि परिणामांतर है,सोजी अयुक्त है, क्योंकि परिणा मांतरकों जूत स्वनाव होने करकें जूतोंकी तरें चैतन्यका व्यंजकही हो सक्ता है, आवरक नही.

अथ जे कर कहोगेकि जूतोंसें अतिरिक्त वस्तु है, यह कहनां बहुत ही असगत है, क्योकि जूतोसे अतिरिक्त वस्तु माननेसे "चत्वार्यैव पृथ्व्यादि जूतानि तत्त्वमिति" इस कहनेंसें तत्त्वसंख्याका व्याघात हो जावेगा

एक औरजी बात हैकि यह जो चैतन्य है, सो एक एक जूतका धर्म है? वा सर्व जूत समुदायका धर्म है? एक एक जूतका धर्म तो नहीं, क्योंकि एक एक जूतमें दीखता नहीं औ एक एक परमाणुमे संवेदन उपलंन नही होता है जे कर प्रति परमाणुमें होवे, तब तो पुरुष, सहस्र चैतन्य वृंदकी तरें परस्पर जिन्न स्वनाव होवेगा, परतु एक रूप चैतन्य नहीं होवेगा, अरु देखनेमें एक रूप आता है. "अहं पश्यामि" अर्थात् मै देखता हूं, मै करता हूं, ऐसें सकल शरीरका अधिष्ठाता एक उपलंन होता है.

जे कर समुदायका धर्म मानोगे सोजी प्रत्येकमें अजाव होनेसें है, क्योंकि जो प्रत्येक अवस्थामे असत् है, वो समुदायमेंजी नहीं का है, जैसें रेणुकायोंमें तेल.

जे कर कहोगेकि मद्यागोमें मद शक्ति नही है समुदायमें हो जाती ऐसें चैतन्यजी हो जावे, तो क्या दोष है? यहजी अयुक्त है, क्योंकि क मद अंगोमें मद शक्त्यनुयायि माधुर्यादि गुण दीखते हैं, त. दीखता है माधुर्यादि इक्षुरसमें धातकी फूलोंसें थोडीसी विकलता दक शक्ति, ऐसें चैतन्य, सामान्य प्रकारसें जूतोमें नहीं उपलंज होता तब कैसें जूत समुदायमें चैतन्य हो सक्ता है? जे कर प्रत्येक असत् समुदायमें हो जावे, तब तो सर्व समुदायसें सर्व कुछ हो जाना हियें. यह अति प्रसंग होवेगा.

एक औरजी बात है, कि जे कर तुमने चैतन्य धर्म माना है,तब तो वश्य धर्मके अनुरूप धर्मीजी मानना चाहियें, जे कर अनुरूप न मानो तब तो जल अरु कठिनता इन दोनोको धर्म धर्मी माननां चाहियें, सेंजी मत कहनां जो जूतही धर्मी हैं, क्योंकि जूत, चैतन्यसें विलक्ष हैं, तथाहि चैतन्य बोध स्वरूप, अरु अमूर्त्त है, अरु जूत इससें वि ण हैं, तब कैसें परस्पर धर्म धर्मी जाव हो सक्ता है? अरु यह चैतन्य तोंका कार्यजी नही है, अत्यंत वैलक्षण्य होनेसें कार्य कारण जाव पि नहीं होता है ॥ उक्तंच ॥ काठिन्याबोधरूपाणि, जूतान्यध्यक्षसिद्धित चेतना च न तद्रूपा, सा कथं तत्फलं जवेत् ॥ १ ॥

एक औरजी बात हैकि जे कर जूतकार्य चेतना होवे, तब तो स जगत् प्राणीमय होवे, जे कर कहोगेकि परिणति विशेष सन्नावके अ सें सकल जगत् प्राणिमय नही होता है, तो वो परिणति विशेष स सर्वत्र किसी वास्ते नहीं होती है? सोजी परिणति जूनमात्र निमित्त है, तब कैसे तिसका किस जगे होनां न होनां सिद्ध होवे? तथा वो णति विशेष किस स्वरूपवाली है, जे कर कहोगेकि कठिनादि रूप है, इ दिखाते है कि घुणादि जंतु उत्पन्न होते हूये काष्टादिकोमें दीखते तिस वास्ते जहां कठिनत्वादि विशेष है, सो प्राणिमय है, शेष नहीं. जी व्यजिचार देखनेसें असत् है तथाहि अविशिष्टजी कठिनत्वादि विशे

ंया कहीं होता है, और कहीं नही होता, अरु किसी जगे कठिनत्वादि
ेशेषके विनाजी संस्वेदज घने आकाशमे संमूर्छिम उत्पन्न होते है.

एक औरजी वात है कि कितनेक जीव समानयौनिकजी विचित्रवर्ण
ंस्थान वाले दीखते है, तथाहि गोबर आदि एक योनिवालेजी कितने
क नीले शरीर वाले हैं, अपर पीत शरीर वाले है, अन्य विचित्र वर्ण वा
ा है, अरु संस्थानजी इनका परस्पर जिन्न है, जे कर जूतमात्र निमित्त
ातन्य होवे, तब तो एक योनिक सर्व एक वर्ण संस्थान वाले होने चा
हियें, परंतु सोतो होते है नहिं, तिस वास्ते आत्माही तिस तिस कर्मके
ाश तैसें उत्पन्न होती है, यही सिद्ध माननां चाहियें.

जे कर कहोगेकि आत्मा होवे. तब जाता आता क्यों नहीं उपलब्ध
होता ? केवल देहके हुवांही संवेदन उपलब्ध होता है, अरु देहके अजा
व होयां जस्म अवस्थामें नही दीखता है, तिस वास्ते आत्मा नहीं. कि
तु सवेदन मात्रही एक है, सो संवेदन देहका कार्य है, देहहीमे आश्रित
है, जींतके चित्रवत् चित्र, जींतके विना नही रह सक्ता है,अरु दूसरी जींत
उपर संक्रमणजी नही होता है, किंतु जींत उपर उत्पन्न हूआ है, अरु
जींतके साथही विनाश हो जाता है, संवेदनजी ऐसेही जान लेना.यहजी
असत् है, क्योंकि आत्मा स्वरूप करके अमूर्त्त है, अरु आंतर शरीर अति
सूक्ष्म है, इस वास्ते दृष्टिगोचर नही ॥ तडुक्तं ॥ श्लोक ॥ अंतराजावदेहोपि,
सूक्ष्मत्वान्नोपलज्यते ॥ निःक्रामन् प्रविशन् वात्मा,नाजावोऽनीक्षणादपि ॥१॥
तिस वास्ते आंतःशरीर युक्तजी आत्मा आता जाता हूआ नही दीखता
है, परतु लिंगसे उपलब्ध होता है, तथाहि तत्काल उत्पन्न हूआजी
कृमी जीवकों अपने शरीर विषे ममत्व है, घातककों जान करके जोड
जाता है, जिसका जिस विषे ममत्व है, सो पूर्वले ममत्वके अन्यास
पूर्वक है, तैसेही देखनेसें. अरु जितना चिर, किसी वस्तुके गुण दोष नहीं
जानता, उतना चिर, उस वस्तुमे किसीकोंजी आग्रह नही होता है, तब
तो जन्मकी आदिमें जो शरीरका आग्रह है, सो शरीर परिशीलन अन्या
सपूर्वक संस्कार निबंधन है, इस वास्ते आत्माका जन्मांतरसे आवनां सि
द्ध हुआ॥ उक्त च ॥ शरीरग्रहरूपस्य, चेतसः संजवोयदा ॥ जन्मादौ देहि
नां दृष्टः, किन्न जन्मांतरा गतिः॥ १ ॥

अथ आगति प्रत्यक्षसें नहीं दीखती है, तब कैसें तिसका बोध होवे ? यह तुमारा कहनां कुछ दूषण नहीं, क्योंकि अनुमेय विषे प्रत्यक्षकी प्रवृत्ति नहीं हो सक्ती है, परस्पर विषयकों परिहार प्रत्यक्ष अनुमानका प्रवर्त्तनां बुद्धिमान् मानते है, तब कैसें यह पण है ? आह च ॥ अनुमेयेस्ति नाध्यक्ष, मिति कैवात्र दुष्टता ॥ ध्यानुमानस्य, विषयो विषयो नहि ॥ १ ॥

अरु जो चित्रका दृष्टांत तुमने कहा था, सोजी विषम होनेसें है, तथाहि चित्र जो है सो अचेतन है अरु गमन स्वजाव रहित है आत्मा जो है सो चैतन्य है सो कर्मोंके वशसें गति आगति करता है, कैसें दृष्टांत अरु दार्ष्टांतकी साम्यता होवे ? जैसें देवदत्त किसी विव ग्राममे कितनेक दिन रह करके फेर ग्रामांतरमें जाता रहता है,तैसेंही त्माजी विवक्षित जवमें देहकों त्याग कर जवांतरमें देहांतर रच कर रहता

अरु जो तुमने कहा था कि संवेदन देहका कार्य है, सोजी ठीक न क्योंकि चक्षुरादि इंद्रियद्वारे उत्पन्न होनेसें चाक्षुषादि संवेदन कथं देहसेंजी उत्पन्न होता है, परंतु जो मानस ज्ञान है, वो कैसे देहका क हो सक्ता है ? तथाहि सो मानस ज्ञान देहसें उत्पद्यमान होता हुवा द्रियरूपसें उत्पन्न होता है ? वा अनिंद्रिय रूपसें उत्पन्न होता है ? केश नखादि लक्षणसें उत्पन्न होता है ? प्रथम पक्ष तो ठीक नहीं, कर इंद्रियरूपसें उत्पन्न होवे, तब तो इंद्रिय बुद्धिवत् वर्त्तमानार्थका ग्राहक होनां चाहिये, इंद्रियज्ञान जो है, सो वर्त्तमान अर्थही ग्रहण सक्ता है, इस सामर्थ्यसे उपजायमान मानस ज्ञानजी इंद्रियज्ञानवत् र्त्तमान अर्थकाही ग्रहण कर सकेगा.

अथ जब चक्षुरूप विषय व्यापार करता है, तब रूप विज्ञान उ होता है, शेष काल नहीं. तब वो रूपविज्ञान वर्त्तमानार्थ विषय है, कि वर्त्तमानार्थ विषयही चक्षुका व्यापार होनेसे. अरु रूप विषय व्या त्तिके अजावमें मनोज्ञान है, तिस वास्ते नियत काल विषयक नहीं ऐसेही शेष इंद्रियमेंजी जान लेना, तब कैसें मनोज्ञानको वर्त्तमान ग्रहण प्रसक्ति होवे ? उक्तं च ॥ अक्षव्यापारमाश्रित्य, जवदक्षजमिष्यते तद्व्यापारोन तत्रेति, कथमक्षजव जवेत् ॥ १ ॥

अथ अनिंद्रिय रूपसें है, सोजी तिसकों अचेतन होनेसें अयुक्त है, केश नखादिक तो मनोज्ञान करकें स्फुरत चिद्रूप नहीं उपलंन होते तब कैसें तिनसेंती मनोज्ञान होवे? आह च ॥ चेतयंतो न दृश्यंते, श्मश्रुनखादयः ॥ ततस्तेभ्यो मनोज्ञानं, जवतीत्यतिसाहसं ॥ १ ॥ जे कर केश, नखादिकों करकें प्रतिबद्ध मनोज्ञान होवे, तब तो ति के उछेद हूया मूलसेंही मनोज्ञान नही होवेगा? अरु केश, नखा दिकों उपघात हूआं ज्ञानजी उपहत होनां चाहिये, परंतु सोतो हो है नही, इस वास्ते यह तीसरा पक्षजी ठीक नही.

एक औरजी बात है, कि मनोज्ञानके सूक्ष्म अर्थ जेतृत्व अरु स्मृ पाटवादि विशेप जो है, सो अन्वयव्यतिरेक करके अभ्यासपूर्वक है, तथाहि वोही शास्त्र, इहा अपोहादि प्रकार करकें जे कर वार वार चारियें, तब सूक्ष्म सूक्ष्मतर अर्थावबोध उल्लास होता है, अरु स्मृ पाटव अपूर्व वृद्धि होती है, ऐसें एक शास्त्रविपे अभ्याससेंती सू र्थ जेतृत्व शक्तिके होयां, अरु स्मृतिपाटवके हूयां अन्य शास्त्रोमेंजी हजसेंही सूक्ष्मार्थावबोध, अरु स्मृतिपाटव उल्लास होती है, ऐसें अ यास हेतुक सूक्ष्मार्थ जेतृत्वादिक मनोज्ञानके विशेप देखे है, अरु कितनें कों अभ्यासके विनाजी देखियें है, तिस वास्ते अवश्य परलोकका अभ्यास हेतु है, सो काहेते? कि कारणके साथ कार्यका अन्यथानुपपन्न पणा है, तिस प्रतिबंधसें अदृष्ट तिसके कारणकीजी सिद्धि है, तिस वास्ते जीवका परलोकमें जाना सिद्ध हूआ.

अरु देह, क्षयोपशमका हेतु है, इस वास्ते देहजी कथंचित् ज्ञानकों उपकारी हम मानते है नहीं देहके दूर होनेसें सर्वथा ज्ञानकी निवृत्ति होती. जैसे अग्नि करके घटकों कुछ विशेपता है, परतु अग्निकी निवृत्ति हूया घट मूलसेंही उछेद नही हो जाता है, केवल कछुक विशेप दूर हो जाता है, जैसे सुवर्णकी द्रवता. ऐसें इहांजी देहकी निवृत्ति हूआ कोइक ज्ञानविशेप तत्प्रतिबद्धही निवृत्त होता है, परंतु समूल ज्ञानका उछेद नहीं होता है, जे कर देहही ज्ञानका निमित्त मानेगे, अरु देहकी निवृत्तिसें ज्ञान निवृत्तिवाला मानोगे, तब तो स्मशानमें देहके जस्म हूयां तो ज्ञान न होवे, परतु देहके विद्यमान हूआ मृत अवस्थामे किस वास्ते नही होता?

जे कर कहोगे कि प्राण, अपानभी ज्ञानके हेतु है, तिनके ज्ञान नहीं होता है, यहभी कहनां ठीक नहीं, क्योंकि प्राणापान हेतु नही हो सके है, किंतु ज्ञानहीसें तिनकी प्रवृत्ति होनेसें. तथाहि प्राणापानका करने वाला मंद इछा करता है, तब मंद होता है, अरु व दीर्घकी इछा करता है, तब दीर्घ होता है, जे कर देहमात्र नै° प्राणापान होवे, अरु प्राणापान नैमित्तिक विज्ञान होवे, तब तो वशसें प्राणापानकी प्रवृत्ति न होवेगी, क्योंकि जिनका निमित्त देह ऐसी जो गौरता औ श्यामता, वो इछाके वशसें प्रवृत्त नहीं होती जे कर प्राणापान ज्ञानका निमित्त होवे, तब तो प्राणापानके बहुतेके होनेसें ज्ञानभी थोडा वा बहुत होनां चाहियें, क्योंकि कारण हीन अथवा अधिक होवेगा, तब उसका कार्यभी हीन होवेगा. जैसें माटीका पिंम बडा किंवा छोटा होवेगा, तब घटभी अरु छोटा होवेगा, अन्यथा वो कारणभी नहीं. तुमारेभी तो नके न्यून अधिक होनेसें ज्ञान, न्यून अधिक नहीं होता है. किंतु होता तो दीखता है क्योंकि मरणावस्थामे प्राणापान अधिकभी होत तोभी विज्ञान घट जाते है.

जे कर कहोगे कि मरणावस्थामें वात पित्तादि दोषो करकें देहके णी हो जानेसें प्राणापानकी वृद्धिसेंभी ज्ञानकी वृद्धि नहीं होती है, सेंही मृतावस्थामेंभी देहके विगुणीभूत होनेसें चेतनता नहीं है, यहभी असमीचीन है, जे कर ऐसें होवे, तब तो मरा हूआभी जिंदा होनां चाहियें॥ तथाहि ॥ "मृतस्य दोषाः समीभवति" अर्थात् मरण पीछें वात पित्तादि दोष नहीं रहते हैं, औ ज्वरादि विकारके न देखनेसें दोषोका न रहना प्रतीत होता है, अरु जो दोषोका समपणा है, सोइ आरोग्यता है, "तेषां समत्वमारोग्य, क्षयवृद्धिविपर्यय.॥ इति वचनात्" ॥ आरोग्य होनेसें देहको फेर जिंदा होनां चाहियें, अन्यथा देह कारणही नहीं, जिनके साथ देहका अन्वय व्यतिरेक नहीं. जे कर मारा हुवा भी उठे, तो हम देहकों कारणभी मान लेवे.

पूर्वपक्ष—यह फेर जी उठनेका प्रसंग तुमारा अयुक्त है, क्योंकि यद्यपि दोष, देहकों वैगुण्य करके निवृत्त हो गये है, तोभी तिनका वैगुण्य पणा

...रा हुआ नहीं निवृत्त होता है, जैसें अग्निका करा हुआ काष्ठमें विकार ...ग्निके निवृत्त होनेंसेंज्नी नहीं निवृत्त होता है.

... उत्तरपक्षः—यह तुमारा कहनां अयुक्त है,क्योंकि विकारज्नी दो प्रकारका ..., एक निवृत्त होता है, एक नहीं निवृत्त होता है, अनिवृत्त विकार जैसें ...ष्ठमें अग्निका करा हूआ श्यामता मात्र अरु निवृत्त विकार जैसें अग्नि ...त सुवर्णमें इवता. वायु आदिक जो दोष है, सो निवृत्त विकार है, चि...त्सा प्रयोग देखनेसें. जे कर वायु आदि दोषज्नी अनिवृत्त विकार होवे, ...ब तो चिकित्सा वैफल्य हो जावेगी, ऐसेंज्नी मत कहना मरणेंसें पहिलां ...षनिवृत्त विकारारंनक है, अरु मरण कालमें अनिवृत्त विकारारंनक है, ...योंकि एककों एक जगें निवृत्त अनिवृत्त विकार दो रूप नही हो सक्के है,

... पूर्वपक्षः—व्याधि दो प्रकारकी लोकमें प्रसिद्ध है. एक साध्य, दूसरी अ...ाध्य, उसमें साध्य जो है, सो चिकित्सासें दूर हो सक्ती है, अरु दूस...ी दूर नहीं होती है, तब दो प्रकारकी व्याधि क्यों नही सिद्ध हो सक्ती है?

... उत्तरपक्ष.—यहज्नी असत् है, क्योंकि तुमारे मतमें असाध्य व्याधिही ...नही हो सक्ती है तथाहि व्याधिका जो असाध्यपणा है, सो आयुके क्ष...य होनेसें होता है, क्योंकि तिसी व्याधिमें समान औषध वैद्यके योगसें ...नी कोइ मर जाता है, कोइ नही मरता है, अरु जो प्रतिकूल कर्मोंके उ...दय करकें चित्राढि व्याधि है, वो हजार औषधसेंज्नी साधी नही जा...ती है, यह दोनों प्रकारकी व्याधि परमेश्वरके वचनोंके जानने वालोंके म...तमेंही सिद्ध होती है, परतु तुमारे जूतमात्र तत्ववादीयोके मतमें नही ...हो सक्ती है. कहीक आसाध्य व्याधि इस वास्ते हो जाती है, दोषकृत विकारके दूर करणेमें समर्थ औषधि, अरु वैद्यके अन्नावसें जब औषधि अरु वैद्यके अन्नावसें व्याधि वृद्धिमान हो कर सकल आयुको उपक्रम करती है, अर्थात् क्षय कर देती है. तथा कोइक दोषोंके उपशम होनेसें अकस्मात् मर जाता है. अरु कोइक अति दुष्ट दोषोंके होनेंसेंज्नी नहीं मरता है. यह वात तुमारे मतमें नही हो सक्ती है॥ आह च ॥ श्लोक ॥ दोषस्योपशमेऽप्यस्ति, मरणं कस्यचित्पुनः ॥जीवनं दोषदुष्टत्वे. प्येतन्न स्याद्भवन्मते ॥ १ ॥ हमारे मतमें तो जहां लगि आयु है, तहां लगि दोषो करके पीडितज्नी जीता रहता है, अरु जब आयु क्षय हो जाता है, तब

दोपोंके विकार विनाभी मर जाता है, इस वास्ते देह,ज्ञानका निमित्त
एक औरभी बात है कि देह जो तुम ज्ञानका कारण मानते हो सहकारी कारण मानते हो? वा उपादान कारण मानते हो? जे सहकारी कारण मानते हो, तब तो हमभी देहकों क्षयोपशमका हेतु ते है, कथचित् विज्ञानका हेतु मानते है, जे कर उपादान कारण गे तब तो अयुक्त है, उपादान वो होता है कि जिसके विकारी कार्यभी विकारी होवे, जैसें मृत्तिका और घट. देहके विकार करकें विकारी नहीं होता है, अरु देह विकारकें विनाभी जय शोकादिकों संवेदनकों विकारी देखते हैं, इस वास्ते देह, संवेदनका उपादान नही ॥ उक्तं च ॥ अधिकृत्य हि य द्वस्तु, यः पदार्थो विकार्यते ॥ तत्तस्य, युक्तं गोगवयादिवत् ॥१॥ इस कहने करकें जो कहते है, ता पिताका चैतन्य, पुत्रके चैतन्यका उपादान कारण है,सोभी खंमन गया. तहां माता पिताके विकारी होनेसे पुत्र विकारी नहीं होता है, जो जिसका उपादान होता है, सो अपने कार्यसें अभेद होता है, माटी और घट. जब माता पिताका चैतन्य,पुत्रके चैतन्यके साथ हूआ, तब तो पुत्रका चैतन्य,माता पिताके चैतन्यसें अभेद होनां इसी वास्ते तुमारा कहनां किसी कामका नहीं है, इस हेतुसें भूतोंका वा भूतोंका कार्य चैतन्य नहीं है, इस वास्ते आत्मा सिद्ध है. विशेष चार्वाकमतका खंमन देखनां होवे, तदा सम्मतितर्क, स्याद्वाद रत्नाकर शास्त्र देख लेनां ॥ इति चार्वाक मत खंमनं ॥ इस परिच्छेदमें जो कुगुरुके लक्षण कहे है, वे लक्षण चाहो जैनके साधुमे होवें, चाहो अन्यमतके साधु होवे, उन सर्वकों कुगुरु कहनां चाहियें ॥ इतिश्री तपगच्छीये मुनि श्रीबुद्धि जयशिष्य मुनि आनंदविजयआत्मारामविरचिते जैनतत्त्वादर्शे कुगुरुस्व पनिर्णयनामो चतुर्थः परिच्छेद संपूर्ण. ॥ ४ ॥

॥ इति चतुर्थ परिच्छेद संपूर्ण. ॥ ४ ॥

## ॥ अथ पंचम परिछेद प्रारंभः ॥

यह पंचम परिछेदमें धर्मतत्त्वका स्वरूप लिखते हे धर्म उसकों कह हे, जो दुर्गति जाते हुवे आत्माकों धरी राखे, एतावता दुर्गतिमें न जा देवें, उसकूं धर्म कहते हैं. तिस धर्मके तीन भेद है १ सम्यक् ज्ञान, २ स क् दर्शन, ३ सम्यक् चारित्र, इन तिनोमेंसूं प्रथम ज्ञानका स्वरूप संक्षेपसें खते हैं ॥श्लोक॥ यथावस्थिततत्त्वानां, संक्षेपाद्विस्तरेण वा ॥ योवबो तमत्राहु:, सम्यग्ज्ञानं मनीषिणः ॥ १ ॥ अस्यार्थः— यथावस्थित नय माणों करकें प्रतिष्ठित हे स्वरूप जिनका, अैसें जो जीव, अजीव, आश्रव, वर, निर्ज्जरा, बंध, मोक्ष रूप सप्त तत्त्व, तथा प्रकारांतरें पुण्य पापके धिक होनेसें नव तत्त्व होते हैं, इनका जो अवबोध, अर्थात् ज्ञान सो म्यक् ज्ञान जानना. अरु वह जो ज्ञान है, सो क्षयोपशमके विशेषसें किसी विकों संक्षेप करकें अरु किसी जीवकों विस्तार करके होता है. इन नव त्वोंमें प्रथम जो जीवतत्त्व हे तिसका स्वरूप अैसा है कि जीव कहो अ वा आत्मा कहो यह दोनो एकही वस्तुके नाम है.

प्रश्नः— जैनमतमें आत्माका क्या लक्षण है ?

उत्तरः— चैतन्य लक्षण है,

प्रश्न.— जैनमतमें जीव प्राणी आत्मा किसकों कहते हे ?

उत्तर.—॥ श्लोक ॥ यः कर्त्ता कर्मभेदानां, भोक्ता कर्मफलस्य च ॥ सं र्त्ता परिनिर्वाता. सह्यात्मा नान्यलक्षण. ॥ १ ॥ इस श्लोकसे जान ले । इसका भावार्थ कहते हे, कि जो मिथ्यात्वादिकों करकें कलुषित अर्थात् लो हो करके वेदनीयादिक कर्मोंका कर्त्ता, (करनेवाला) अरु तिन अपने करे हुये कर्मोंका जो फल सुख दुःखादिक तिनोंका भोगनेवाला, अरु नारकादि भावो विषे कर्म विपाकके उदय करके जो भ्रमण करनेवाला अरु सम्य दर्शनादि तीन रत्नोके उत्कृष्ट अभ्यास करके संपूर्ण कर्मांशको दूर करकें जो निर्वाण रूप होनेवाला, सोइ प्राणी है, सोइ जीव है, सोइ आत्मा है, यह नंदीसूत्रमे लिखा है. आत्माकी सिद्धि चार्वाकमतखंडनमे लि ख आये हे. जे कर आत्माकी सिद्धि विशेष करकें देखनी होवे, तदा शुद्धां भोनिधि, गधहस्ती महाभाष्य देख लेनी यह आत्मा सर्व व्यापीभी नही है, अौ एकांत नित्य, कूटस्थभी नही है. एकात अनित्य क्षणिकभी नही है, किंतु

शरीरमात्रव्यापी कथंचित् नित्यानित्य रूप है. इनका खंमन संमत द्वादरत्नाकर, स्याद्वादरत्नाकरावतारिका, अनेकांतजयपताका प्रमुख स्त्रोंसें देख लेनां. इस वास्ते मैनें नहीं लिखा है. जो ग्रंथ वडा जारी जावेगा, अरु पढनेवाले आलस कर जायेंगे.

तहां जे जीव है सो दो प्रकारके हैं. एक मुक्त रूप, दूसरा संसारी दोनोंही प्रकारके जीव अनादि अनंत है. अरु ज्ञान दर्शन इनका है, अरु जो मुक्त स्वरूप आत्मा है वो सर्व एक स्वभाव है जन्मादि करके वर्जित है अनंत दर्शन, अनंत ज्ञान, अनंतवीर्य, औ अनंत दमय स्वस्वरूपमे स्थित है, निर्विकार निरंजन ज्योतिःस्वरूप है

अरु जो संसारी जीव है, सो दो प्रकारकें हैं. एक स्थावर, दूसरा त्रसमें स्थावरके पांच भेद है, १ पृथिवीकाय, २ अप्काय, ३ त ४ वायुकाय, ५ वनस्पतिकाय. तथा त्रस जीवके चार भेद हैं. १ य. २ तीनइंद्रिय, ३ चारइंद्रिय, ४ पांचइंद्रिय. स्थावर जो है सो सर्व कही स्पर्शेंद्रिय वाले है. कृमी, गंमोला, जलोक, सुंमी, इत्यादि जीव एक र्शन अर्थात् शरीर इंद्रिय, दूसरा रसनेंद्रिय अर्थात् मुख, इन दो इं ले हैं. कीडी, जू, सुरसली, ढोरा, इत्यादि जीव, दो पूर्वोक्त अरु एक ना सिका, यह तीन इंद्रियवाले है. माखी, भ्रमर, सहेतकी माखी, मंछर, पत ङी, विछू, इत्यादि जीव, तीन पूर्वोक्त, अरु चउथा नेत्र, इन चार इंद्रिय वाले हैं. नारक, तीर्यंच, मनुष्य, अरु देवता, ये पंचेंद्रिय जीव है. यह सर्व स्पर्शन, रसना, घ्राण, नेत्र, कान, इन पाच इंद्रिय वाले हैं. स्थावर जीवके दो तरेके है, एक सूक्ष्म नामकर्मके उदयवाले सूक्ष्म, दूसरा बादर नामकर्मके उदय वाले बादर, यह जो स्थावर अरु त्रस जीव है, सो समुच्चय छे पर्याप्ति वाले है. इन छे पर्याप्तिका नाम लिखते हैं. १ आहारपर्याप्ति, २ शरीरपर्याप्ति, ३ इंद्रियपर्याप्ति, ४ श्वासोछ्वासपर्याप्ति, ५ भाषापर्याप्ति, ६ मनःपर्याप्ति.

अथ पर्याप्तिका स्वरूप लिखते है. आहार (भोजन) तिसके ग्रहणकी जो शक्ति, तिसका नाम आहारपर्याप्ति कहते है. २ शरीर रचनेकी शक्ति, तिसका नाम शरीरपर्याप्ति कहते हैं ३ इंद्रिय रचनेकी शक्ति, सो इंद्रियपर्याप्ति है. ऐसेंही सर्वत्र जान लेना. जिस जीवके पूर्वोक्त छे शक्ति अधूरी हैं, उसकू अपर्याप्ति कहते है. स्थावर जीवोंमें आदिकी चार पर्या

हे अरु दोइंद्रिय, तीनइंद्रिय, चौरिंद्रिय, इन जीवोंमें एक मन विना पांच पर्याप्ति हैं. पंचेंद्रिय जीवोंमें छही पर्याप्ति है. १ पृथिवीकाय, २ जलकाय, ३ तेजस्काय, ४ वायुकाय, (पवन) इन चारोमें असंख्य जीव है. तथा वनस्पतिकायमें जो प्रत्येक वनस्पति है, उसमें तो असंख्यजीव है. अरु साधारण वनस्पतिमें अनंत जीव है. इन स्थावर अरु त्रसोंके जघन्य तो चौदह भेद है. मध्यम (५६३) भेद है अरु उत्कृष्ट अनंत भेद है. इनमें मध्यम चौदह भेद नरक वासीयोंके हैं. अडतालीश भेद तिर्यच गतिवालोंके है, औ तीनसो तीन भेद मनुष्यगति वालोंके है (१९८) भेद देवगति वालोंके हैं. यह सर्व मध्यम भेद (५६३) हैं. इनका विचार जो देखनां होवे, तदा प्रज्ञापन्न सिद्धात, तथा जीव समास प्रकरणादि शास्त्रोंसें देख लेनां.

प्रश्नः— हे जैन! दो इंद्रियादिक जीव तो जीव लक्षण संयुक्त होनेसें जीव सिद्ध हो जाते है, परंतु पृथिवीआदि पांच स्थावरोमें जीव कैसें हम मान लेवे? क्योंकि पृथिवी आदिकोमें जीवका कोइभी चिन्ह उपलब्ध नही होता है.

उत्तरः—यद्यपि पृथिवी आदिकमें प्रगट जीवके होनेका चिन्ह नहीं दीखता, तोभी अव्यक्तपणेमें जीवके चिन्हसें जीव सिद्ध होते है जैसें धत्तूरेके तथा मदिरापानादिकके नशे करकें मूर्छित हूये जीवोंके व्यक्त लिंगके होनेसेंभी जीवपणा है; तैसेंही पृथिवी आदिककोंभी सजीव माननां चाहिये.

प्रश्न.—मदिरेकी मूर्छामें उश्वासादिकोंके देखनेंसें अव्यक्तमेंभी चेतना लिंग है परतु पृथिवी आदिकोंमें तैसा चेतनताका लिंग कोइभी नहीं. तिनकों कैसें चैतन्य माना जावे?

उत्तरपक्ष.—जैसें तुमने कहा है, सो ऐसें है नहीं. क्योंकि पृथिवीकायमें प्रथम स्व स्व आकारमे रहे हूये लवण, विद्रुम, पाषाणादिकोंकों अर्श मास अंकुरकी तरें समान जातीय अंकुरउत्पत्ति पणा है. वनस्पतिकी तरें चैतन्यपणेका चिन्ह है, इस वास्ते अव्यक्त उपयोगादि लक्षणके होनेसें पृथिवी सचेतन है यह सिद्ध हुआ.

प्रश्न.—विद्रुम पाषाणादि पृथिवी कठिन रूप है, तो फेर कठिन रूप होनेसें कैसे पृथिवी सचेतन हो सक्ती है?

उत्तरः—जैसें शरीरमें अस्थि अर्थात् हाड अनुगत है, सो कठि तोभी सचेतन है,ऐसेंही जीवानुगत पृथिवीका शरीरभी सचेतन है. वा पृथिवी, अप्, तेज, वायु, वनस्पति, इनके शरीर जीव सहित है छेद्य, उत्क्षेप्य, भोग्य. घ्रेय, रसनीय, स्पृश्य, द्रव्य होनेसें. सास्ना आदि संघातवत् पृथिवी आदिकोंकों छेद्यत्वादि जो दिखते हैं, तिनका इभी गोप नही सक्ता है. अरु यहभी मत कहनां कि पृथिवी आदि जीव शरीरत्व जो साधनां है, सो अनिष्ट है, क्योंकि सर्व पुद्गल हम द्रव्य शरीर मानते है, अरु जीव सहित तथा जीव रहित जो है सो ऐसें है शस्त्र करके अनुपहत जो पृथिवी आदिक हैं तो पगके संघातवत्. संघात न होनेसे कदाचित् सचेतन हैं, ऐसेंही क्य शस्त्रोपहत होनेसें हाथादिकोंकी तरे अचेतनभी है, सो अचेतनही है.

प्रश्नः—प्रश्रवणवत् अर्थात् मूत्रकी तरें जीवके लक्षण न होनेसें जीव नही है.

उत्तरः—हेतु असिद्ध होणेसें यहभी कहनां ठीक नहीं है तथाहि थीका शरीर कलल अवस्थामे ( अधुना उत्पन्न होयेकों ) द्रवपणा सचेतन पणा देखते है, ऐसेंही जलमेंभी जाननां. तथा अंडेमें रस मात्र है परंतु अवयव कोइ उत्पन्न हूआ नहीं. औ व्यक्त ( हाथ पगादिक) भी नही. तोभी सचेतन है, इस उपमासें जलभी सचेतन है. यह प्रयोग है. शस्त्र करके अनुपहत हूआ द्रवरूप होनेसें हस्तिशरीरके पादानभूत कललवत् जल सचेतन है. इस हेतुमे विशेषणके उपादान अर्थात् ग्रहणेसे प्रश्रवण दूधादिकोंमें व्यभिचार नही. तथा अनुपहत द्र होनेसें अंडेमें रहे कललवत् सात्मक जल है. तथा हिमादि किसीक वस्थामें अप्काय होनेसें इतर उदकवत् सचेतन है तथा किसी भूमि खननसे स्वाभाविक संभव होनेसें मेंडकवत् सचेतन जल है, अथवा आकाशमें उत्पन्न हूआ जल बादलादि विकारके हुवा स्वत ही अर्थात् पही उत्पन्न हो करके पडनेंसे मत्स्यवत् सचेतन है तथा शीतकालमें अ त शीतके पडते हूये नदी आदीकोंमें अल्पके हूआं अल्प अरु बहुतके हुआं बहुत.उष्मा देखते हैं,सो उष्मा सजीव हेतुकही है. अल्पबहुत जित मनुष्योंके शरीरोंसें जैसे अल्प बहुत उष्म होता है. जलमे शीत

...ही हैं, ऐसें वैशेषिक कहते है, तथा शीतकालमें शीतके बहुत पडनेसें ...तःकालमें तलावादिकोंके पश्चिम दिशामें खडे हो कर जब तलावादि दे...यें, तदा तिस जलसेंती निकलता हूआ बाष्पका समूह दिखता है, सो ... जीवहेतुकही है, तिसका प्रयोग ऐसे हैं कि शीतकालमें जो वाष्प है, ...ो उष्ण स्पर्शवाली वस्तुसें होता है. वाष्प होनेसे शीत कालें शीत ज...ल करकें सींचे हूए मनुष्य शरीर वाष्पवत् अरु जो उकुडिका कूडे कचवरमें ... धूंआ बाष्प निकलता है, तहांभी हम पृथिवीकायके जीव मानते है. ...न हेतुओंसें जल सजीव सिद्ध होता है.

प्रश्नः—तेजस्कायमें जीव किस तरें सिद्ध होता है?

उत्तरः—जैसें रात्रिमें खद्योतका शरीर जीव शक्तिसें बना हूआ, प्रकाश ...वाला है, ऐसें अंगारादिकभी प्रकाशमान होनेसें सचेतन है. तथा जैसें ...ज्वरकी उष्मा जीवके प्रयोग विना नहीं होती, ऐसेंही अग्निमेंभी गरमी ...जीवोंके विना नही है. क्योंकि मृतकके शरीरमें ज्वर कदापि नहीं होता ...है. ऐसें अन्वय व्यतिरेक करकें अग्नि सचित्त जाननी. यहां यह प्रयोग है ...कि आत्माके संयोगसें प्रगट भया है अंगारादिकोंको प्रकाश परिणाम शरी...रस्थ होनेसें खद्योत देह परिणामवत्. तथा आत्मा संयोग पूर्वक शरीर...स्थ होनेसे ज्वरोष्मवत् अंगारादिकोंमे उष्णता है ऐसेंभी मत कहनां कि ...सूर्यके उष्मके साथ अनेकांतिक हेतु है, तो सूर्यादिकोमें जो उष्मा है, सो ...भी आत्मसंयोग पूर्वकही हम मानते हैं, तथा अग्नि सचेतन है, क्योंकि ...यथायोग्य आहारके करनेंसे. वृद्धिआदि विकारके उपलंभ होनेंसें पुरुषके ...शरीरवत् इत्यादि लक्षणो करकें अग्निकों सचेतनता है.

प्रश्न.—वायुकायमें (पवनमें) सचेतनताकी सिद्धि कैसें करोगे?

उत्तर.—जैसें देवताका शरीर शक्तिके प्रभाव करके, अरु मनुष्योंका शरीर अंजनादि विद्यामंत्रके प्रभाव करकें अदृश्य हो जानेंसें नेत्रोंसे नहीं दिखता, तोभी विद्यमान चेतना वाला है, ऐसें सूक्ष्म परिणाम होनेंसें परमाणुकी तरें वायुकाय जो नेत्रोंसें नहीं दीखता तोभी विद्यमान चेतना वाला है तथा अग्नि करके दग्ध पाषाण खंडगत अग्निवत् प्रयोग यह है कि चेतनावान् वायु है, विना दूसरायोके प्रेरणेसे, नियम करकें तिर्यग्ग

ति होनेसें, गवाश्वादिवत् तिर्यग्गतिके नियम करनेसें, परमाणुके विचार नही. ऐसें वायु शस्त्र करकें अनुपहत सचेतन है.

५ अरु बनस्पतिमें तो प्रत्यक्ष प्रमाणसें जीव सिद्धही है, इस यहां विस्तारसें नहीं लिखा. आगमभी सर्वज्ञका कथन करा हूआ जल, अग्नि, पवन अरु बनस्पतिमे जीवका होनां कहता है. यह कोइ द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिंद्रिय अरु पंचेंद्रियमें जीव नही तो तिन मूढोंके न माननेसें कुछ हानी नही. यह संक्षेपसें जीवोंका प लिखा है जब विस्तारसें देखनां होवे, तब जैनमतके सिद्धांत ने ॥ इति प्रथम जीवतत्त्वं संपूर्ण ॥

अथ दूसरा अजीव तत्त्व लिखते हैं. अजीव उसकों कहते है, कि जीवके लक्षणोंसें विपरीत होवे, जो ज्ञानसें रहित होवे, औ जो गंध, अरु स्पर्शवाला होवे, नर अमरादि नवमें न जावे, अरु ज्ञान. दिक कर्मका कर्त्ता न होवे, अरु तिनोके फलका भोगने वाला न होवे उस्वरूप होवे, तिसकों अजीव कहते है, सो अजीव द्रव्य पांच है उसका नाम कहते है, १ धर्मास्तिकाय, २ अधर्मास्तिकाय, ३ आ शास्तिकाय, ४ पुद्गलास्तिकाय, ५ काल.

१ तिनमें जो धर्मास्तिकाय है, सो लोकव्यापी है, औ नित्य है, स्थित है, अरूपी है, असंख्य प्रदेशी है, जीव अरु पुद्गलकी गतिमे उप भक है, यद्यपि जीव अरु पुद्गल स्वशक्तिसे चलते है, तोभी चलनेमें धर्मास्ति काय अपेक्षा कारण है. जैसे मछी जलमें तरती तो अपनी शक्तिसें है, प रतु अपेक्षा कारण जल है. ऐसेही जीव पुद्गलको गति साहायक धर्मा स्तिकाया है जहां लगि यह धर्मास्तिकाया है, तहां लगि लोककी मर्यादा है. जे कर धर्मास्तिकाया न मानीयें, तो लोकालोककी मर्यादा न रहेगी. अ रु जहां लगि धर्मास्तिकाया है, तहां लगि जीव पुद्गल गति करते है. इस का पूरा स्वरूप जैनमतके ग्रंथ पढेविना नहीं जान सक्ता है ॥ इति ॥ १ ॥

२ दूसरा अधर्मास्तिकाय द्रव्य है. इसका सर्व स्वरूप धर्मास्तिकायकी त जानना. परतु इतना विशेष है, कि यह द्रव्य, जीव पुद्गलको स्थिति साहा यक है. जैसे पथिक जन जब चलता चलता थक जाता है, तब किसी वृ क्षादिककी छायामें वैठता है, सो वैठता तो वो आपही है, परतु आश्रयविना

हीं वैठ सक्ता है ऐसेंही जीव पुज्ञल स्थित तो आपही होते है, परंतु
पेक्षा कारण अधर्मास्तिकाय है ॥ इति अधर्मास्तिकाय ॥

३ तीसरा आकाशास्तिकाय द्रव्य है, इसका स्वरूपभी धर्मास्तिकायवत्
ाननां, परंतु इतनां विशेष है कि यह द्रव्य लोकालोक सर्वव्यापी है,
रु अवगाह दान लक्षण है, जीवपुज्ञलके रहनेमे अवकाश दाता है,
ह तीनों द्रव्य आपसमें मिले हूये हैं. जहां लगि आकाशमें धर्मास्तिका
, अधर्मास्तिकाय है, तहां लगि लोक है, अरु जहां केवल एकला आकाशही
, और कोइ वस्तु नहीं, तिसका नाम अलोक है. इति आकाश द्रव्यं.
४ चवथा पुज्ञलास्तिकाय द्रव्य है, पुज्ञल नाम परमाणुओंकाभी है, अरु
ो परमाणुओंका घट पटादि कार्य है, उसकोंभी पुज्ञलही कहते हैं, ए
परमाणुमें एक वर्ण है, एक रस है, एक गंध है, दो स्पर्श है, औ का
ही जिनका लिंग है, वर्णसें वर्णांतर, रससें रसांतर, गंधसें गंधांतर, स्प
सें स्पर्शांतर हो जाते है. यह परमाणु द्रव्यरूप करकें अनादि अनंत
, पर्यायस्वरूप करकें सादि सांत है, इन परमाणुओंका जो कार्य है,
ो कोइक प्रवाहसें तो अनादि अनंत है, अरु कोइ सादि सांतभी है, जो
ह जड दीखता है, सो सर्व इन परमाणुओंका कार्य है. सूकी हुइ व
स्पति सर्व अरु अग्नि आदिक शस्त्रों करकें परिणामांतरकों प्राप्त हूये
थिव्यादिक सर्व पुज्ञल है, समुच्चय पुज्ञल द्रव्यमें पांच वर्ण, पांच रस, दो
ध, आठ स्पर्श. पांच संस्थान, उसमें काला, नीला, रक्त, पीत, शुक्ल, य
पांच तो वर्ण है. तीक्ष्ण, कडुआ, कषाय, खाटा, मीठा, यह पांच रस
. सुगंध, डुर्गंध, यह दो प्रकारकी गंध है खरखरा अर्थात् कठोर, सु
ोमल, हलका, भारी, शीत, उष्ण, चीकणा, रूखा, यह आठ स्पर्श है.
नसें अधिक जो वर्णादि है, सो सर्व इनहीके मिलनेसें हो जाते है. इन
ुज्ञलोमें अनंत शक्तिया अनंत स्वभाव है. १ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल,
भाव, इत्यादि तिस तिस निमित्तोंके मिलनेसें विचित्र परिणाम हो जा
े है इति पुज्ञलद्रव्यं ॥ ४ ॥

५ पाचमा कालद्रव्य है, सो प्रसिद्ध है. यह पांच द्रव्य अजीव है, सो
ेमित्त जैन श्वेतांबराचार्य श्रीसिद्धसेनदिवाकरकृत सम्मतितर्क ग्रंथमें
ाच लिखे है. सो कहते हैं, १ काल, २ स्वभाव, ३ नियति, ४ पूर्वकृत

कर्म, ५ पुरुषाकार. इन पांचोंमेंसूं एककों माने, तो वो मिथ्याज्ञान मिथ्यादृष्ट है, अरु इन पांचोंके समवायकों माने, तो सम्यक्ज्ञान म्यक्दृष्ट है, इन पांच निमित्तोमेंसूं १ काल, २ स्वनाव, ३ नियति, इ नों निमित्तोंका स्वरूप क्रियावादीके मतमें लिख आये हैं. अरु ५ पू कृत कर्म. उनका स्वरूप आगें कर्मोंके स्वरूपमे लिखेंगे. अरु पांचमा पु र, सो जीवके उद्यमका नाम है. इन पांचो निमित्तोंसें जगत्की निवृत्ति हो रही है, इन निमित्तोंहीसें नरकादि गतियोंमे जीव जाते रु सुख दुःखका फल नोगते है, इन निमित्तोंके विना फलका दाता शादिक कोइनी नहीं, जे कर कोइ वादी इन पांचो निमित्तोंके समव ईश्वर माने, तब तो हमनी ईश्वर कर्त्ता मान लेवेगें, क्योंकि जगन्न स्वगीतामें लिखा है, कि अनादि जो द्रव्यमें द्रव्यत्व शक्ति है, सो दार्थोंको उत्पन्न करती है,औ लयनी करती है, सो शक्ति चैतन्या दि अनंत स्वनाव वाली है, तिसकों कर्त्ता ईश्वर माननेसें जैनमतकी हानी नहीं है ॥ इति अजीवतत्त्व संपूर्ण ॥ २ ॥

३ अथ पुण्यतत्त्व लिखते है प्रथम तो पुण्य उपार्जन करनेका नव का हैं, "उक्तं च स्थानांगसूत्रे ॥ अन्नपुन्ने पाणपुन्ने वत्थपुन्ने लेणपुन्ने सयण मणपुन्ने वयपुन्ने कायपुन्ने नमोक्कारपुन्ने इति सूत्रं ॥" व्याख्या.—१ पा ताइं अन्नका दान करनेसे जो तीर्थंकर नामादि पुण्य प्रकृतिका बंध तिसका नाम अन्न पुण्य है. ऐसेंही २ पीनेकों जल देवे, ३ वस्त्र देवे, ४ नेकों स्थान देवे, ५ सोने बैठनेको आसन देवे, ६ गुणिजनको देख नमें तोष धरे, ७ वचन करके गुणिजनोंकी प्रशंसा करे, ८ काया पर्युपासन अर्थात् सेवा करे, ९ गुणिजनकों नमस्कार करे. यह बात ण्यकी जो कही, सो कुछ जैनीयोंकेही देनेसे नहीं, किंतु किसी मत को कोइ क्यों न हो, कोइनी अनुकंपा करके जिसकों दान देवेगा, वो उ उपार्जेगा, परंतु इतना विशेष है. कि पात्रकों जो दान देना है, तो अरु मोक्ष इन दोनोकाही हेतु है. अरु जो अनुकंपा करकें सर्वजनों देवेगा, तो केवल पुण्यही उपार्जेगा. जैनमतके किसी शास्त्रमें पुण्य का निषेध नहीं. क्योंकि जैनमतके ऋषनदेवादि चोवीश तीर्थंकर भये हैं, नोंनेंनी दीक्षा लेनेसे पहिला एक क्रोड, आठ लाख, सोनइये दिन दि

...कि एक वर्ष तांई दीये हैं. इसी कारणसें जैनमतमें प्रथम दानधर्म है. ...लाजा जैनमतके शास्त्रमें औरभी केई तरेंसें पुण्यका उपार्जन लिखा है. ...अथ पुण्यका फल बैतालीस प्रकार करके भोगनेमें आता है, सो बैंता ...लिस प्रकार लिखते हैं. १ जिसके उदयसें जीव शाता भोगता है, सो शा ...तावेदनीय, २ जिसके उदयसें जीव क्षत्रियादि उच्च कुलमे उत्पन्न होता है, ...सो उच्चगोत्र, ३ जिसके उदयसें जीव मनुष्य गतिमें उत्पन्न होता है, सो ...मनुष्यगति, ४ जिसके उदयसें जीव देवगतिमें उत्पन्न होता है, सो देवग ...ति, ५ जिसके उदयसें जीव अपांतराल गतिमें नियतदेश अनुश्रेणी गम ...न करता है, अरु नियत मर्यादापूर्वक अंगोका विन्यास, अर्थात् स्थाप ...न करनेवाली नामकर्मकी प्रकृतिकों आनुपूर्वी कहते हैं, उसमे जो मनु ...ष्य गतिमें आने वाली जीवके उदयमें है, सो मनुष्यानुपूर्वी, ऐसेही ६ ...देवानुपूर्वी, ७ जिसके उदयसे जीव पंचेंद्रिय पणा पाता है, सो पंचेंद्रि ...य जाति. अथ पांच शरीर कहते हैं. ८ जिसके उदयसें जीव औदारिक ...वर्गणाके पुजलोंकों ग्रहण करके औदारिक शरीरकी रचना करता है, अ ...र्थात् औदारिक शरीर पणे परिणाम करता है, सो औदारिक शरीर नाम ...कर्मकी प्रकृति है, ऐसेही ९ वैक्रियक, १० आहारिक, ११ तैजस, १२ ...कार्मण, इन पांचो शरीरोंकी प्रकृतियोंका अर्थ कर लेनां. तथा अंगोपाग ...नाम है, उसमें अंग सो शिर प्रमुख, उपांग सो अंगुली प्रमुख है, शेष ...अंगोपांग है, यथा १ शिर, २ छाती, ३ पेट, ४ पीठ, ६ दो बाहु, ...८ दो साथलां, यह आठ अंग हैं, तथा अंगुल्यादि उपांग है, शेष न ...खादि अंगोपाग है, जिसके उदयसे जीवकों आदिके तीन शरीरोंमें अं ...गोपांगकी उत्पत्ति होवे, तिसका नाम तिन शरीरके अंगोपांग है सो ...यह है, १३ औदारिक अंगोपाग, १४ वैक्रिय अंगोपाग, १५ आहारक अंगोपांग. १६ जिसके उदयसें जीव आदिका संहनन जिसका नाम वज्र ऋषभनाराच है, तहा वज्र नाम कीलिका है, अरु ऋषभ नाम परिवेष्टन पट्ट अर्थात् उपर लपेटनेका हाड, तथा नाराच सो म र्कटबंध इन तीनों रूपों करके जो उपलक्षित है, तिसको वज्रऋष भनाराच संहनन कहते है. हाडके संचय सामर्थ्यका नाम संहनन है, य ह संहनन औदारिक शरीर वालोमेंही होता है, १७ जिसके उदयसे जी

वकों आदिके समचतुरस्र संस्थानकी प्राप्ति होवें, तहां सम है चारों जिसके तुल्य शरीर लक्षण युक्त प्रमाण सहित, ऐसा आद्य ... राकार मनोहर होवे, सो समचतुरस्र संस्थान नाम कर्मकी प्रकृति नी. अब वर्ण, रस, गंध, स्पर्श, यह चारों कहते है. तिनमें जिसके सें १७ वर्ण कृष्णादिक, १९ रस तिक्तादिक, २० गंध सुरन्यादिक, स्पर्श मृडुआदिक, यह चारों शुन होवे, सो वर्णादि चार प्रकृति ... २२ जिस कर्मप्रकृतिके उदयसें जीवका शरीर न तो भारी होवे, जीव उठा न सके, अरु नतो हलका होवे, जो पवन करके जावे, तिसका नाम अगुरु लघु है, तिसकी प्राप्ति होवे, सो अगुरु नामकर्म, २३ जिसके उदयसें प्राणी परकों हणे, अरु शरीरकी ऐसी होवे जिसके देखनेंसें दूसरोंकों अभिनव होवे, सो पराघात कर्म, २४ जिसके उदयसें उल्लासन लब्धि अर्थात् उल्लास लेनेकी आत्माकों होती है, सो उल्लास नामकर्म, २५ जिसके उदयसें जीव ... श अरु आतप शरीर पावे है, तिसका नाम आतप नामकर्म, ... जिसके उदयसें जीव, उष्ण प्रकाशरूप उद्योत वाला शरीर पाता है, ... उद्योत नामकर्म, २७ जिस कर्मके उदयसे जीव विहायनाम आकाश है, तिसमें जो गति सो विहायोगति, सो राजहंस सरखी गति होवे, ... सुविहायोगति नामकर्म, २८ जिसके उदयसे जीवके शरीरके अंगोपांग दिकोंकों नियतस्थानमें स्थापने वाला सूत्रधार ( कारीगर ) समान अर्थात् नसा. जाल, माथेकी खोपडीके हाड, आंख, कानके पडदे, केश, न... दि सर्व शरीरके अवयवोंको रचनेवाला निर्माण नामकर्मकी प्राप्ति हो... वे, सो निर्माण नामकर्म, २९ जिसके उदयसें जीवकों त्रस पणेकी प्रा... प्ति होवे, उष्णादि करकें तप्त हूआ विवक्षित स्थानसें छायादिकमें ... ना, औ दो इंद्रियादिक पर्यायका जो फल नोगनां पावे, सो त्रस ना... मकर्म, ३० जिसके उदयसे जीव वादर अर्थात् स्थूल शरीर वाला, हो... है, सो वादर नामकर्म. ३१ जिस कर्मके उदयसे जीव ७ पर्याप्ति पौ... है सो पूर्ण करता है, सो पर्याप्तनामकर्म, ३२ जिसके उदयसें प्रत्येक एक एक जीवके एक एक शरीर होता है. सो प्रत्येक नामकर्म, ३३ जिसके उदयसें जीवकों हाडादि अवयव स्थिर निश्चल होते हैं, सो स्थि...

नामकर्म, ३४ जिसके उदयसें जीवके शिर प्रमुख अवयव शुभ होते सो शुभनामकर्म, ३५ जिसके उदयसें जीव सौभाग्यवान् होता है, सुभगनामकर्म, ३६ जिसके उदयसें जीवका स्वर कोकिलावत् रम क होवे, सो सुस्वर नामकर्म, ३७ जिसके उदयसें जीवका उपादेय वन होवे, जो कुछ कहे, सो हो जावे, सो आदेय नामकर्म, ३८ जिस उदयसें जीवकी विशिष्ट कीर्त्ति ( यश ) जगत्में विस्तरे, सो यशोनाम र्म, ३९ जिसके उदयसें जीवकों चोशठ इंद्र पूजा करते हैं, अरु उपदे द्वारा धर्म तीर्थका कर्त्ता होवे, सो तीर्थंकर नामकर्म, ४० तिर्यंचोंका ायु, ४१ मनुष्यायु, ४२ देवायु. आयु उसकों कहते है कि जिसके उद सें तिर्यंचादि नवमें जीव जाता है,जिस्सें यह पूर्वोक्त तीन आयुकी जीव ें प्राप्ति होती है, ए.ो तीन आयुकी प्रकृति जाननी. यह बैतालीस प्रका करकें पुण्य फल नोगनेमें आता है ॥ इति पुण्यतत्त्वं संपूर्णं ॥ ३ ॥

॥ अथ चौथा पापतत्त्व लिखते है. पाप उसकों कहते हैं, कि जो ात्माका आनंद रस पीवे, यह पाप जो है, सो पुण्यसें विपरीत नरका ि फलका प्रवर्त्तक होनेसें अशुभ है, आत्माके साथ संबंध है, कर्मपुद्ग रूप है, यद्यपि बंधतत्त्वके अंतर्नूतही पुण्य पाप है, तोनी न्यारे जो हे है, सो पुण्य पाप विषे नानाविध परमतभेद निरासार्थ है, सो परम यह है, सो कहते है. कोइक मत वालोंका यह कहना है, कि एक पु यही है, परतु पाप नहीं. तथा कोइक मतवाले कहते हैं, कि एक पाप ी है, परंतु पुण्य नहीं. तथा कोइक कहते है कि पापपुण्य दोनों आपस अनुविद्ध स्वरूप है, मेचक मणि सरीखे, सो मिश्र सुख दुःख फलके तु है, इस वास्ते साधारण पुण्य पाप एक वस्तु है. कोइक ऐसें कहते हैं क मूलसेंही कर्मही नहीं है, सर्व जगत्में स्वनावसेंही विचित्रता सिद्ध है. ह सर्व पूर्वोक्त मत मिथ्या है, क्योंकि सुख दुःख दोनों न्यारे न्यारे अ नवमें आते है, तिस वास्ते तिनके कारणनूत पुण्य पापनी स्वतंत्रही ंगीकार करणे योग्य हैं, परंतु एकिला पाप वा एकिला पुण्य वा मिश्रित ानने ठीक नहीं.

अथ कर्मानावबादी नास्तिक अरु वैदांतिक कहते है.कि पुण्य पाप जो

हैं. सो आकाशके फूल सदृश असत् जानने; परंतु सत् नहीं, तो पुण्य पापके फल भोगनेके स्थान नरक स्वर्ग क्यों कर माने जावे?

उत्तरः—पुण्य पापके अभावसें सुख दुःख निर्हेतुक होनेसें उत्पन्न चाहियें, सो प्रत्यक्ष विरोध है, सोइ दिखाते हैं, मनुष्यपणा सदृश भी कोइ स्वामी है, कोइ दास है, कोइ अपणाही उदर भर सके है, अपणाभी उदर नही भर सके है, कोइ देवताकी तरें निरंतर सुख विलास करते हैं, कितनेक नारकीकी तरें दुःख भोग रहे हैं, इस अनुभूयमान सुख दुःखांके निबंधनभूत पुण्य पाप जरूर मानने चाहियें व पुण्य पाप माने, तब तिनोंके उत्कृष्ट फल भोगनेके स्थान जो न... गी है, सोभी माने गये, जे कर न मानोगे, तब अर्द्ध जरतीय न्याय संग होवेगा, आधा शरीर बूढा, आधा जुवान. इसमें यह प्रयोग अप... नुमानभी है, सुख दुःख कारण पूर्वक हैं, अंकुरवत् कार्य होनेसें ... जे सुख दुःखके कारण हैं, सो मानने चाहियें. जैसें अंकुरका बीज.

पूर्वपक्ष.—नीलादिक जे मूर्त्त पदार्थ हैं, जैसें वे नीलादिक स्व... अमूर्त्त ज्ञानके कारण हैं, ऐसेंही अन्न, फूल माला, चंदन, ... मूर्त्त दृश्यमानही सुख अमूर्त्तोंके कारण होवेगे. सर्प विष, ... सुखोंके कारण है, तो फेर काहेकों अदृष्ट पुण्य पापोंकी कल्पना करते

उत्तरपक्षः—यह तुमारा कहना अयुक्त है, क्योंकि इस कहनेमें व्य... र है, तथाहि ॥ दो पुरुषोंके पास तुल्य साधनभी है, तोभी फलमें भेद दिखता है, तुल्य अन्नादिके भोगनेमेंभी किसीकों आल्हाद हर्ष दिखता है अरु दूसरेकों रोगोत्पत्ति देखते है,यह फलभेद अवश्य कारण है, नहीं तो नित्य सत् नित्य असत् होना चाहियें, क्योंकि व... स्तु कार्य कदे होवे, कदे न होवे, सो कारणके विना नहीं होता है. ... वा कारणानुमानसे कार्य पुण्य पाप जाने जाते हैं, तदा कारणानुमान ... ह है, कि दानादि शुभक्रियाका अरु हिंसादि अशुभक्रियाका ... कार्य कारण होनेसे है.कृष्यादि क्रियावत्.जो इन क्रियायोंका फ... है, सो पुण्य पाप जानने. जैसें खेती करनेवालेकी क्रियाका ... यव. गेहु, आदिक है.

पूर्वपक्ष—जैसें कृष्यादि क्रियाका दृष्ट फल, ...

क पशु हिंसादिक क्रियाकाभी श्लाघा मांसभक्षी निर्दय आदि दृष्ट फ
ही है, तो फेर काहेकों अदृष्ट धर्माधर्मका फल कल्पना करना? क्योंकि
ोक जो है सो बाहुल्यता करकें दृष्ट फलमेंही प्रवृत्त होते हैं, खेती ब
ाज्यादि हिंसादिक क्रियामें बहुत लोक प्रवृत्त होते हैं, अरु अदृष्ट दान
ालादि क्रियामें थोडे लोक प्रवृत्त होते हैं इस वास्ते कृषि हिंसादि अ
ुभ क्रियायोंका अदृष्टफल पापरूप हम नही मानते.

उत्तरपक्षः—जे कर तुमारा कहनां ठीक होवे, तब तो परभवमें फलके
अभावसें मरणके अनंतरही सर्व जीव विना यत्नके मोक्ष हो जावेंगे, त
ब तो प्राय. संसार, शून्य हो जावेगा, तब संसारमें दुःखी कोइभी न होवे
ा, दानादि शुभक्रियाके करने वाले तथा तिसका शुभ फल भोगने वाले
ही रहने चाहियें, परंतु संसारमें दुःखी बहुत दीखते हैं, अरु सुखी थोडे
ीखते है, तिस करकें जाना जाता है कि जे कृषी,वाणिज्य, हिंसादिक्रि
ा निबधन अदृष्टपाप रूप फल, यह दुःखित जीवोकों है, अरु सुखी
ीवोंको दानादि अदृष्ट धर्मका फल है.

वादी कहता है कि जो सुखी है, वो हिंसादि क्रियासें है, अरु जो दुः
खी है, वो धर्म दानादिकके फलसें है. ऐसें क्यों न हो जावे?

उत्तरः—ऐसें नहीं होता है, क्योंकि अशुभक्रिया हिंसादिकके करने
वालेही बहुत हैं, अरु शुभक्रिया दानादिकके करने वाले थोडे है, यह
कारणानुमान है. अथ कार्यानुमान कहते है कि जीवोंकों आत्मत्वके अ
विशेषभी हूआ नर पश्वादिकोंकी देहोंमे कार्य होनेसें विचित्रताका कारण
है, जैसे घटका दंम, चक्र, चीवरादि सामग्री संयुक्त कुंभकार. तथा ऐसे
भी मत कहनां कि दीखते जो है माता, पिता, सोइ इस देहके कारण है.
तु पुण्य पाप, ऐसेंभी मत कहनां क्योंकि माता, पिता, एक सरीखेभी
है, तोभी पुत्रोंके देहमे विचित्रता देखते है, सो विचित्रता अदृष्ट (शुभा
शुभ कर्मके) विना नहीं हो सक्ती है, इस वास्ते जो शुभ देह है, सो पु
ण्यका कार्य है, अरु जो अशुभ देह है, सो पापका कार्य है, यह कार्या
नुमान है. सर्वज्ञके वचन प्रमाणसें पुण्य पापकी सत्ता सिद्धहो है, विशे
षार्थि पुरुषने विशेषावश्यककी टीका देख लेनी.

पाप अगरह प्रकारसे बंधाता है, सो ब्यासी प्रकारसें भोगनेमें आता

है, सो नेद यह है, कि पांच ज्ञानावरण, पांच अंतराय, नव मोहनीकी छवीश प्रकृति, नामकर्मकी चउत्तीस प्रकृति, एक दनी, एक नरकायु, एक नीचगोत्र, यह सब मिल कर ब्यासी नेद नका विवरा लिखते हैं.

अथ ज्ञानावरण कर्मकी पांच प्रकृति. प्रथम ज्ञान पांच प्रकारका है समें मतिज्ञान, औ श्रुतज्ञान, ए दो अनिलाप छावितार्थ ग्रहणरूप ज्ञान तथा तीसरा इंड्रियोंकी अपेक्षा विना आत्माकों साक्षात् अर्थके ग्रहणे ज्ञान, सो अवधिज्ञान, चउथा मनमें चिंतित अर्थका साक्षात् ज्ञान, सो मनःपर्यवज्ञान, पांचमा केवल संपूर्ण निःकलंक जो सो केवल ज्ञान. इन पांचों ज्ञानोंका जो आवरण सो ज्ञानावरण है मतिज्ञानावरण, २ श्रुतज्ञानावरण, ३ अवधिज्ञानावरण, ४ ज्ञानावरण, ५ केवलज्ञानावरण. उसमें १ जिसके उदयसें जीव निःप्रतिना होता है, सो मतिज्ञानावरण, २ जिसके उदयसें पठन जीवकों कुछनी न आवे, सो श्रुतज्ञानावरण, ३ जिसके उदयसें अवधि ज्ञान न होवे, सो अवधिज्ञानावरण, ४ जिसके उदयसें मनःपर्यवज्ञान न होवे, सो मनःपर्यवज्ञानावरण, ५ जिसके उदयसें केवलज्ञान न हो वे, सो केवल ज्ञानावरण यह पाच प्रकृति पापरूप है.

अथ अंतराय कर्मकी पांच प्रकृति कहते हैं. १ जिसके उदयसे देनेक ली वस्तुनी है, गुणवान् पात्रनी है, दानका फलनी जाना है, परंतु दान नहीं दे सक्ता है,सो दानांतराय,२ जिसके उदयसे देने योग्य वस्तुनी है, अरु दातानी बहुत प्रसिद्ध है, तथा मागने वालानी मांगनेमें वडा कुशल है,तोनी मांगने वालेकों कुछनी न मिले,सो लानांतराय,३ जिसके उदयसें एक वार नोगने योग्य वस्तु जो आहारादिक, सो विद्यमाननी है, तोनी नोग नहीं सका, सो नोगांतराय, ४ जिसके उदयसें वारवार नोगने योग्य वस्तु जो शयन अंगनादि, सो विद्यमाननी है, तोनी नोग नहीं सका, सो उपनोगांतराय, ५ जिसके उदयसें अनुपहत पुष्टागवालानी शक्ति विकल हो जाता है, सो वीर्यांतराय यह पांच प्रकृति पापरूप है.

अथ दर्शनावरण कर्मकी नव प्रकृति लिखते है इहां जो सामान्य बोध है,तिसका नाम दर्शन है,अरु जो विशेष बोध है,सो ज्ञान है.तहां ज्ञानका

ो आवरण, सो ज्ञानावरण, सो तो पूर्वे लिख आये हैं. अरु जो दर्शन ा आवरण है, सो दर्शनावरण इनके नव भेद है, तिनमें जो आदिके ार भेद है, सो मूलसेंही दर्शन लब्धियोंके आवरक होनेसें आवरण शब्द रकें कहे जाते है. जैसें १ चक्षुदर्शनावरण, २ अचक्षुदर्शनावरण, ३ ावधिदर्शनावरण, ४ केवलदर्शनावरण. अरु निद्रादि जे पांच है, सो द ंनावरण क्षयोपशम करकें लब्ध आत्मलाभका दर्शन लब्धियोंका आ ारक है, इसका भावार्थ यह है कि चक्षु करकें सामान्यग्राही जो बोध, सो ाक्षुदर्शन, सो जिसके उदय करके तिसकी लब्धिका विघात करे, सो ाक्षुदर्शनावरण. ऐसेंही अचक्षु करके चक्षु वर्जके शेष चार इंद्रिय तथा ांचमा मन, इन करके जो दर्शन, सो अचक्षुदर्शन, तिसका जो आवर ाण, सो अचक्षुदर्शनावरण, तथा रूपी पदार्थोका जो मर्यादापूर्वक देख ां, सामान्यार्थका ग्रहण करनां. सो अवधिदर्शन, तिसका जो आव ाण, सो अवधिदर्शनावरण. तथा वर, प्रधान, क्षायक होनेसें केवल अ नंत ज्ञेयके होनेसे जो अनंत दर्शन, सो केवलदर्शन, तिनका जो आवर ण,सो केवलदर्शनावरण. अरु जो चैतन्यकों सर्व उरसें अतिकुत्सित पणा ारे, सो निद्रा. दर्शन उपयोग सामान्य ग्रहण रूप, तिसका विघ्न कर े वाली, सो निद्रा जाननी. तिस निद्राके पांच भेद हैं. १ निद्रा, २ निद्रा नेद्रा, ३ प्रचला, ४ प्रचलाप्रचला, ५ स्त्यानर्द्धि. तहां १ निद्रा उसकों कहते है, कि जो चपटी बजानेसें जाग उठे,सो सुखप्रतिबोधनिद्रा, जिसके उदयसे ऐसी निद्रा आवे तिसका नाम निद्रा है. तथा २ अतिशय करकें जो निद्रा होवे, उसका नाम निद्रानिद्रा है, जैसेंकि बहुत हलानेंसें दुःखें जागे, कपडे खेंचनेसे जागे, जिसके उदयसे ऐसी निद्रा आवे, तिस कर्मप्र कृतिका नाम निद्रानिद्रा है. तथा ३ जो बैठेकों खडेकों जो निद्रा आवे,तिस का नाम प्रचला है, जिस कर्मके उदयसें ऐसी निद्रा आवे, तिस कर्मका नाम प्रचला है, तथा ४ जो चलतेकों निद्रा आवें, तिसका नाम प्र चलाप्रचला है, जिस कर्मके उदयसें ऐसी निद्रा आवे, तिस क र्मकी प्रकृतिका नामभी प्रचलाप्रचला है, तथा ५ स्त्याना नाम है पिं डीभूतका सो पिंडीभूत है ऋद्धि आत्माकी शक्ति जिस निद्रामे सो स्त्या नर्द्धि, तिस निद्रमें वासुदेवके बलसें आधा बल होता है, जिस कर्म

के उदयसें ऐसी निंद आवे, तिसका नाम स्त्यानर्द्धिकर्म है, इस में कितनेक कार्यभी कर लेता है, परंतु उसकों कुछ खबर नहीं रहती है.

अथ मोहकर्मकी प्रकृति लिखतेहै. मोहे तत्त्वार्थ श्रद्धानकों रे, सो मोहनीय है. उसमें १ मिथ्यात्वही जो मोह, सो मिथ्यात्व नीय कहीयें, मोह कर्मकी उत्तरप्रकृति मिथ्यात्व है, यद्यपि यह मि १ अभिग्रहिक, २ अनभिग्रहिक, ३ सांशयिक, ४ अभिनिवेशिक, ५ नाभोगादि अनेक प्रकारसें है, तोभी यथावस्थित वस्तुतत्त्वके अ सर्वभेदोंका एकही मिथ्यात्वरूप गिना जाता है. यह प्रथम [illegible] ह कर्मकी प्रकृति है, अरु सोला भेद, कषाय मोहनीयके है क्योंकि क्रोधादिकभी तत्त्वश्रद्धानसें भ्रष्ट कर देते है, सो सोला भेद ऐसें है, नंतानुबंधी क्रोध, २ अनंतानुबंधी मान, ३ अनंतानुबंधी माया, ४ तानुबंधी लोभ. ऐसेंही अप्रत्याख्यानी क्रोध, मान, माया, लोभ, सेंही प्रत्याख्यानी क्रोध, मान, माया, लोभ. ऐसेंही संज्वलन, क्रोध, माया, लोभ. यह सर्व सोलह भेद कषायमोहनीयके हैं.

जे क्रोधादिक अनंत संसारके मूल कारण है, अरु नंतभवा जिनका शील है, उसमें जिसका स्वभाव ऐसा है, कि जैसी प रेखा, जिसके साथ क्लेश हो जावे, फेर जहां लगि जीवे, तहां लगि न छोडे, सो अनंतानु बंधि क्रोध है, तथा मान, पथ्थरके स्थंभ सरिखा, दापि नमे नहीं, तथा माया, वांसकी जड समान, कदापि सरल न तथा लोभ, कृमीके रंग समान, कदापि दूर न होवे, ऐसें क्रोध, मान, या, अरु लोभ करकें संयुक्त जो परिणाम है. तिसका नाम अनं क्रोधादिक कर्म प्रकृति है. तथा अप्रत्याख्यान यहां नञ् अल्पार्थ वाला है, सो थोडाभी प्रत्याख्यान जिसके उदय होनेसें नहीं होता है, उसको अप्रत्याख्यान कहते है. इसका स्वरूप कहते हैं क्रोध, पृथिवीकी रेखा समान, मान, हाडके स्थंभ समान, माया, मेषके सींग समान, लोभ, क र्दमके दाग समान, एक वर्ष तांइ रहता है. तथा जिसके उदयसें सर्व वि रतिपणा जीवको न आवे, सो प्रत्याख्यानावरण कषाय है उसमें क्रोध रेणुकी रेखा समान, मान, काष्ठके स्थंभ समान, माया, गौके मूतने स मान, लोभ, खजनके रंग समान. चार मास जिसकी रहनेकी स्थिति है. त

संज्वलनका चार कषाय कहते है, क्रोध, पाणीकी लकीर समान, मा तिनिशलताका स्थंज समान, माया, बांसकी छिलक समान, लोन, हरि के रग समान, यह चारों एक पक्षकी स्थिति वाले है, यह सोला कषा का स्वरूप लिखा अथ नवनो कषाय कहते है.

स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद, हास्य, रति, अरति, शोक, नय, जुप्सा. यह नव नोकषाय मोहनीयकी प्रकृति है. नोशब्द सहकारी अर्थ है. कषायोंके सहचारि जो होवे, उनकों नोकषाय कहते है. अब इन न प्रकृतिका स्वरूप लिखते हैं. १ जिसके उदयसें स्त्री, पुरुषकी अनिला करती है, जैसें पित्तके उदयसें मीठी वस्तुकी अनिलापा होती है, फुंफ अग्नि समान स्त्रीवेदक उदय है, जैसें फुंफक अग्नि फोलनेसें वृद्धिमा होती है, ऐसेंही स्त्रीके स्तन कक्षादिके स्पर्शनेसें स्त्रीवेदका प्रबल उ य होता है, तथा जिसके उदयसें पुरुष, स्त्रीकी अनिलापा करता है, सो पुरुषवेद जाननां. जैसें कफकें उदयसें खाटी वस्तुकी अनिलापा होती है, यह पुरुषवेदका विकार ऐसा है कि जैसी तृणकी अग्नि क्योंकि तृणकी अग्नि एक वारही प्रज्वलित होती है, अरु तत्काल शांतजी हो जाती है, ऐसें पुरुषवेदजी एक वारही तत्काल उदय हो जाता है, फेर शांतजी तत्काल हो जाता है. तथा जिसके उदयसें स्त्री, अरु पुरुष इनदोनोकी अनिलापा उत्पन्न होवे, सो नपुंसक वेद है, जैसें पित्त अरु कफके उदयसें खट मीठी वस्तुकी अनिलापा होती है. यह नपुंसक वेदका उदय ऐसा है कि जैसा मोटे नगरके दाहकी अग्नि, यह तीन वेद है. तथा जिसके उदयसें सनिमित्त निर्निमित्त हसनां आवे. सो हास्यनामा मोहकर्मकी प्रकृति है, तथा जिसके उदयसे रमणिक वस्तुओमें रमे, खुशी माने, सो रतिनामा मोहकर्मकी प्रकृति है. तथा इस्सें जो विपरीत होवे, सो अरतिनामा मोहकर्मकी प्रकृति है तथा जिसके उदय करकें प्रियवि यंयोगादिमे विकल मन, शोचन, क्रंदन, परिदेवनादि करता है, सो शोकना मा मोहकर्मकी प्रकृति है, तथा जिसके उदयसें सनिमित्त अथवा विना निमित्तके नयजीत होवे, सो नयनामा मोहकर्मकी प्रकृति है, तथा गं धादि मलिन वस्तुके देखनेसें जो नाक चढानां है, तिसका जो हेतु है,

सो जुगुप्सानामा मोहकर्मकी प्रकृति है. यह नव नोकषाय मोह प्रकृति हैं, यह सर्व पैंतालीस भेद हुये.

अथ नामकर्मकी चउत्तिस प्रकृति पापरूप हैं, उसका नाम १ नरक गति, २ तिर्यंचगति, ३ नरकानुपूर्वी, ४ तिर्यंचानुपूर्वी, ५ एकें. जाति, ६ द्वीन्द्रियजाति, ७ त्रींद्रियजाति, ८ चतुरिंद्रियजाति, १३ हनन, १८ पांच संस्थान, १९ अप्रशस्त वर्ण, २० अप्रशस्तगंध, २१ प्रशस्त रस, २२ अप्रशस्त स्पर्श, २३ उपघात, २४ कुविहायोगति. स्थावर, २६ सूक्ष्म, २७ अपर्याप्त, २८ साधारण, २९ अथिर, ३० ३१ असुभग, ३२ दुःस्वर, ३३ अनादेय, ३४ अयशःकीर्ति.

इनका स्वरूप ऐसे हैं. १ नरकगति उसकों कहते है कि जिसके सें नारकी नाम पडे, अरु नरकगतिमें ले जावे, २ ऐसेही जान लेनी, तथा ३ जिसके उदयसें नरकगतिमें जाते हूये जीवकों दो मयादि विग्रहगति करकें अनुश्रेणीमें नियत गमन परिणति होवे. सो एकगतिके सहचारी होनेसें नरकानुपूर्वी कहियें. ४ ऐसेंही भी जान लेनी. तथा ५ जिसके उदयसें एकेंद्रिय जो पृथिवी, जल, अग्नि पवन, बनस्पति इनमें जीव उत्पन्न होता है, सो एकेंद्रिय जाति. ६ द्वींद्रिय जाति, ७ त्रींद्रियजाति, ८ चतुरिंद्रिय जाति.

तथाआद्य संहनन वर्जके शेष, ऋषभनाराच, नाराच, अर्द्धनाराच, कीलिका सेवार्त्त, यह पांचो, संहननोंके नाम है. इनका स्वरूप ऐसा है कि परिवेष्टनपट्टः नाराच उभयतोमर्कटबंध" दोनो हाडोंकों दोनों पासें धन बांधके पट्टेकी आकृति समान हाडकी पट्टी उपर वेष्टन जिसके है सो दूसरा ऋषभनाराच संहनन है. तथा वज्र ऋषभ करके हीन दोनों पासें सें मर्कटबंध युक्त, तीसरा नाराच नामक सहनन है, तथा एक पासें मर्कट बंध अरु दूसरे पासें कीलि करकें वीध्या हूआ हाड, यह चउथा अर्धनाराचनामा सहनन है, तथा ऋषभ अरु नाराच, इन करकें वर्जित मात्र कीलि करके वींधे हूये दोनों हाड, ऐसा जो हाडका संचय, सो पाचमा किलिका नामा संहनन है, तथा दोनो हाडका स्पर्श पर्यंत लक्षण है जिसमें, अरु मूठी चांपी करानेमें आर्त्त (पीडित) सो सेवार्त्त नामा संहनन है.

तथा १८ आद्य संस्थान वर्जके १ न्यग्रोध परिमंडल, २ सादि, ३ वामन,

कुब्ज, ५ हुंमक, यह पांच संस्थान इनका स्वरूप लिखते है. तहां १ ग्रोधवत् वडवृक्षकी तरें परिमंमल, न्यग्रोधपरिमंमल. जैसें वडवृक्ष उप संपूर्ण अवयववाला होता है, अरु हेठें तैसें नही होता है, तैसेंही सस्थान नाभिके उपरि तो विस्तार बाहुल्य संपूर्ण लक्षणवाला है, नाभिके हेठे संपूर्ण लक्षण नही, सो न्यग्रोधपरिमंमल संस्थान दूस है. २ तथा सादि आदि इहा उंचपणा नाभिसें हेठला देहका विभाग, लक्षणों करकें पूर्ण, अरु नाभिसें उपरि लक्षण विसंवादी होवे, तिसका म सादिसंस्थानहे तथा ३ हाथ, पग, शिर, ग्रीवा, यथोक्त लक्षणादि यु अरु शेष उदरादिरूप कोष्ठ शरीरमध्य, लक्षणादि रहित, सो वामननामा स्थान है ४ तथा उर उदरादि, लक्षण युक्त होवे, अरु हाथ पगादि लक्ष रहित होवे, सोकुब्जसंस्थान हैं, ५ तथा जिसके शरीरका एक अवय भी सुंदर न होवे, सो हुंमसंस्थान जान लेनां यहपांचसंस्थान.

२१ जिसके उदयसें वर्णादि चार अप्रशस्त होवे, सो कहते हैं. कि जो ति बीभत्स दर्शन, कृष्णादि वर्ण वाला प्राणी होता है, सो अप्रशस्त वर्णनाम. सो वर्ण, कृष्णादि भेदों करके पांच प्रकारका है, तिनों करकें जो जीव युक्त होवे, सो अप्रशस्त वर्णनाम. ऐसेंही जिसके उदयसे कुथि मृतमूशकादिवत् दुर्गंधता प्राणीयोंके शरीरमें होवे, सो अप्रशस्तगंधनाम. तथा जिसके उदयसें प्राणीयोंकी देहमें रसनेंद्रियकों दुःखदायी स्वभाववाला कौडीतोरीकी तरें तिक्त कडुवादि ऐसा असार रस होवे, सो अप्रशस्तरस नाम. तथा जिसके वशसे स्पर्शेंद्रियकों उपतापका हेतु ऐसा कर्कशादि स्प र्शविशेष, जीवोंके देहमें होवे, सो अप्रशस्तस्पर्शनाम यहवर्णादिचार.

२२ तथा जिसके उदयसें अपणेही शरीरके अवयवो करकें प्रतिजिह्वा, गल, वृंद, लंवक, चोर दांतादिक शरीरके अंदर वर्द्धमान हो करकें शरीर हीको पीडा देते हैं, तिसका नाम उपघातनाम. तथा २४ जिसके उदय से जीवोको खर उंटादिककी तरे चलनां, अप्रशस्त होवे, सो कुविहायोगति नाम तथा २५ जिसके उदयसे पृथिवी आदिक एकेंद्रिय स्थावरकायमे प्राणी उत्पन्न होता हे, अरु स्थावरनामसें कहे जाते है, सो स्थावरनाम. २६ जिसके प्रभावसें लोकव्यापि सूक्ष्म, पृथिवी आदि जीवोमें जीव उत्पन्न होता है, सो सूक्ष्मनाम. २७ जिसके उदयसे आहार पर्याप्ति आ

दिक पूर्वोक्त पर्याप्ति पूरी न होवे, सो अपर्याप्तनाम. २८ जिसके यसें अनंत जीवोंका साधारण एक शरीर होवे, सो साधारण नाम जिसके उदयसें जिह्वादि अवयव, शरीरमें अस्थिर होवे, सो अ म. ३० जिसके उदयसें नाभिके हेठले अवयव अशुभ होवे, सो नाम. क्योंकि किसीकों हाथ लग जावे, तो रोष नही करता, लगनेसें क्रोध करता है, इस वास्ते अशुभनाम है. ३१ जिसके जीवकों जो जो देखे, तिस तिसकों वो जीव अनिष्ट लगे, उद्वेगकारी वे, सो असुभगनाम ३२ जिसके उदयसें कठोर, भिन्न, हीन, दीन, वाला जीव होवे, सो दुःस्वरनाम. ३३ जिसके उदयसें चाहो युक्ति बोले, तोभी तिसका कहनां कोइ न माने, सो अनादेय नाम. ३४ के उदयसें जीव. ज्ञान विज्ञान दानादिक गुण युक्तभी है, तोभी उसकी यश ( कीर्त्ति ) नही होती बलके उलटी निंदा जगतमें है, सो अयशःकीर्त्तिनाम ॥ इति नामकर्मकी चउत्तीस पापप्रकृति

जिसके उदयसें जात्यादि करकें विकल जीव होता है, सो जाननां. नीचगोत्र उसकों कहते है, कि जो अधम कैवर्त्त,चांमालादि. लं गूयते संशब्यतेऽनेन हीनोयमजातिरित्यादि शब्देरिति गोत्रं कुल मिति विशेषणाऽन्यथानुपपत्त्या नीचैर्गोत्रमित्यर्थः."

प्रश्नः– यह जो तुम नीच गोत्रके उदयसें नीच कुल कहते हो, के साथ खान, पान, नही करते हो, तिनोंकी छूत मानते हो, निंदा जुगुप्साभी करते हो, यह तुमारी बडी अज्ञानता है, क्योंकि त्व धर्म करके सर्व सरीखे है, एक सरीखे हाथ पगादि अवयव है, फेर एककों उच मानना, तथा एककों नीच मानना, यह केवल ब्राह्मण और जैनीयोंने बुरी रसम,भारतवर्षमें जारी कर रक्खी है,इस बातमें क्या युक्तिका अंग है? क्योंकि भारत वर्षीयोंकों वर्जके और सर्व द्वीप द्वीपांतरमें तथा भारतवर्षमेंभी सर्व विलायतादिकमे कोइभी उच नीच नहीं गिनते है सर्व निवाले प्यालेमें एक है, यह भि केवल तुमारी मूढता अर्थात् अंध रंपरा है, वास्तवमें उंच नीच कोइभी नही.

उत्तरः–यह तुमारा कहना बहुत बे समझका है, क्योंकि तुम हमारे कहेका अभिप्राय नही जानते, हमारा अभिप्राय तो यह है, कि जो हम

...तमें होता है, सो निमित्तके विना नही होता है, यह जो निम्न, को... धांगड, धाणक, गधीले, चमाल, थोरी, वाघरी, सांसी, कंजर प्रमुख अ...न्य जातिके लोक है, सो जंगलोंमें गामोंके वाहिर रहते हैं, अनेक प्रका... क्लेप सहते है, काले, दुर्गंधवाले, रूपमे बुरे शरीर पाते है, सुंदर खा...नों नहीं मिलता है, यह सब इनके निमित्त है ? अथवा निमित्त नहीं ? जे... कहोगेकि बिनाही निमित्तके होते हैं, तब तो तुम नास्तिक मती हो, ... नास्तिकमतीका खंमन हम पूर्व लिख आये है,जे कर कहोगेकि सनि...मित्तक है तब तो ऐसे असन्य जातिके कुलमें उत्पन्न होनेका कारणनी जरुर चाहिये जिसके उदयसें ऐसे कुलमें उत्पन्न होता है, तिसकाही नाम नीचगोत्र है, इस नीचगोत्रके प्रनावसें औरनी बहुत पाप प्रकृतियों...। उदय है, जिस्सें वे दुःखादि क्लेश पाते है. बुद्धिहीन, लालमस्वनाव, ...र्दयता, कुत्सित आहार, पशुओंकी तरें जंगलोंमें वास, धर्मकर्मसें परा...ङ्मुख, सत्संग रहित, गम्यागम्यके विवेक रहित, नक्ष्यानक्ष्य पेयापेया...चार शून्य, इन सबका मुख्य कारण नीचगोत्र है, जैसेंही धनवान् और निर्धन ए दोनें एक सरीखे सर्वथा नही हो सक्के है, तैसे नीचगोत्र ...ले उंचगोत्र वालोंके सदृश नही हो सक्के है.

जे कर कहोगे कि विलायतमे सर्व एक सरीखे है, तो इस वातमें क्या आश्चर्य है ? जहां उच नीच पणा नही, तहा सर्व जीवोने एक सरीखा गोत्रकर्मका बंध करा है, इस वास्तेही सर्व सरीखे हुये है, परंतु जहा उ...च नीचपणा माना जायगा, तहा अवश्यमेव उंच नीच गोत्रका व्यवहा...र जरुर होवेगा, अरु जो हीन जातियोंकों बुरे जानते है, सो बुद्धिमान् नही, क्योंकि बुराइ तो खोटे कर्मोके करनेसे होती है, जे कर ब्राह्मण. क्षत्रिय, वैश्य, हो कर खोटे कर्म, जीवहिंसा, जूठ, चोरी, परस्त्रीगमन, पर...निंदा, विश्वासघात, कृतघ्न, मांसनक्षण, मदिरापान, इत्यादिक जो कुकर्म करेगा, हम उनकों जरुर बुरा मानेगे, अरु नीच जातिवाला है, सोनी जे कर सुकर्म करेगा, दया, सत्य, चोरीका त्याग, परस्त्रीत्याग, इत्यादि करेगा, तो हम अवश्य उसको अछा कहेगे, तो फेर हमारी समझ किसी रीति से बुरी है. अरु जो उसके साथ खाते नही है, यह कुलरूढी है, अरु जो नीच जातिवालोकी निंदा (जुगुप्सा) करते है, वे अज्ञानी है, निंदा जु...

गुप्सा तो किसीकीनी करनी न चाहियें. अरु जो तिनकी छूत मानते वोनी कुलारूढी है, अरु जो मनुष्यत्व धर्म करकें सरीखे है, तोनी जैसे माता, बहिन, बेटी, नार्या, यह सब स्त्रीत्व स्वरूप करकें समान हैं, तोनी इनमें अगम्य गम्यका विनाग है, तैसेंही उंच नीचकानी विनाग है, यह व्यवहार ब्राह्मण, अरु जैनोने नही बनाया है, किंतु अछे बुरे कर्मोंके प्रनावसें है, यह परस्पर जातिका आहार न खानेका व्यवहार . . इस वास्ते उंच नीच गोत्रके प्रनावसेंही उच नीच जाति होती है.

तथा आयुः कर्ममेसूं नरकायुकी प्रकृति पापमें गिनी जाती है, नरकशब्दकी व्युत्पत्ति ऐसें है, "नरान् प्रकृष्टपापफलनोगाय गुरुपापकारिणः प्राणिनोनरानित्युपलक्षणत्वात् कायंति शब्दयंतीति नरकाः ... प्रायोग्यसकलकर्मप्रकृतिविपाकानुनवकारणं प्राणधारणं ... तद्विपाकवेद्यकर्म्मप्रकृतिरपि नरकायुष्कमिति ॥"

तथा वेदनीकर्मकी अशातावेदनी पाप प्रकृतिमें गनी जाती है, सो अशाता नाम दुःखका है, जिसके उदयसें जीव दुःख नोगता है, तिसका नाम अशातावेदनी है.

यह ज्ञानावरणी पांच, अंतराय पांच, दर्शनावरणी नव, मोहनी नामकर्मकी चौत्तीस, नीचगोत्र एक, नरकायु एक, तथा अशातावेदनी सब मिल कर व्यासी नेदें पाप फल नोगनेमे आता है ॥ इति पाप तत्त्वम्.

अथ आश्रवतत्त्व लिखते हैं. मिथ्यात्वादि आश्रवके हेतु है. १ असत् देव, २ असत् गुरु, ३ असत् धर्म, इनों विषे सत् देव, सत् गुरु, अरु सत् धर्म, ऐसी जो रुचि, तिसका नाम मिथ्यात्व है तथा हिंसादिकसें जो न निवृत्तनां, तिसका नाम अविरति है, तथा प्रमाद मद्यादि, तथा कषाय क्रोधादय, अरु योग मन वचन कायाका व्यापार, ये मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय, अरु योग, यह पाच पुनर्बंधक जीवके ज्ञानावरणीयादिक कर्मोंके बंधके हेतु है, इसकों जैन मतमे आश्रव कहते हैं. आश्रवे कर्म जिनोसेंती सो आश्रव. तब तो मिथ्यात्वादि विषयादिक मन, वचन, कायाका व्यापारही शुनाशुन कर्मबंधका हेतु होनेसे आश्रव होय. यह तात्पर्य है.

प्रश्न.—बंधके अनाव होये कैसे आश्रवकी उत्पत्ति है? जे कर कहांगे कि आश्रवसे पहिला बंध है, तबतो वो बंधनी आश्रवहेतु विना नहीं

सक्ता है, क्योंकि जो जिसका हेतु है, सो तिसके अनाव हूया नहीं सक्ता है, जे कर होवेगा, तब अतिप्रसंग दूषण होवेगा.

उत्तरः-यह कहनां असत् है, क्योंकि आश्रवकों पूर्वबंध अपेक्षया का पणा है, अरु उत्तरबंधापेक्षया कारणत्व है, ऐसेही बंधकोंनी पूर्वोत्तर श्रवकी अपेक्षा करके कार्यत्व कारणत्व जाननां, बीजांकुरकी तरें. बंधा दोनोंका परस्पर, कार्य कारण नावका नियम है, यहां इतरेतर दूषण ी है, प्रवाहापेक्षा करके अनादि होनेसें.

यह आश्रव पुण्य पापका बंधहेतु होने करकें दो प्रकारें हैं, यह दो नेदोंके मिथ्यात्वादि उत्तर नेदोंके उत्कर्षापकर्ष, अर्थात् अधिक न्यून नेसें अनेक प्रकार हैं इस शुनाशुन मन वचन कायके व्यापार रूप श्रवकी सिद्धि अपणी आत्मामें स्वसंवेदनादि प्रत्यक्षसें है, अरु दूस में वचन काय व्यापारकी प्रत्यक्षसें सिद्धि है, औ शेषकी तिसके कार्य नव अनुमानसें जाननी तथा आप्तप्रणीत आगमसें जाननी.

अथ आश्रवके उत्तर नेद बेतालीस है, सो लिखते है पांच इंद्रि चार कषाय, पांच अव्रत, पच्चीश क्रिया, तीन योग, यह बेतालीस नेद है.

जीवरूप तलावमें कर्मरूप पाणी जिस करकें आवे, सो आश्रव है, तहां द्रिय पांच है, तिनका स्वरूप कहते हैं, १ स्पर्शीये स्वविषय स्पर्श लक्ष , जिस करके सो स्पर्शनेंद्रिय, २ "रस्यते आस्वाद्यते रसोऽनयेति" आ ादियें रस लीजीयें जिस करकें सो रसना ( जिव्हा ) इंद्रिय, ३ सूंघीये ध जिस करकें सो घ्राणेंद्रिय. ( नासिकेंद्रिय, ) ४ चक्षु ( लोचन, ) ५सु णीये शब्द जिस करके सो श्रोत्रेंद्रिय. यह पांच इंद्रिय मूलनेदकी अपेक्षा पांच कारण आश्रवके है.

"क्रुध्यति कुप्यति" सचेतन अचेतन वस्तुमें क्रोध जो करे, सनिमित्त, नि र्निमित्त येन जिस करकें प्राणी, सो क्रोधवेदनीय कर्म है, तिसका उदय ी उपचारसें क्रोध है. ऐसेही मान, माया, अरु लोनमेंनी कह देनां. इसमें ान आठ प्रकारका है, तिसका नाम कहते है १ जातिमद, २ कुलमद, ३ बलमद, ४ रूपमद, ५ ज्ञानमद, ६ लानमद, ७ तपोमद, ८ ऐश्वर्यम . १ जातिमद, उसकों कहते है जो अपणी माताके पक्षका अनिमान रेकि मेरी माता ऐसे वडे घरकी वेटी है, इस तरें आपकों उंचा माने,

अरु दूसरोंकों निंदे, इसका नाम जातिमद है, २ कुलमद सो है, अपने पिताके पक्षका अभिमान करे, जैसेंकि मेरे पिताका वडा कुल है, इस तरे आपकों वडा माने, औरोंकों निंदे, तिसका नाम ... ३ जो अपणे बलका अभिमान करे, अरु दूसरोंके बलकों निंदे, ... मद, ४ जो अपने रूपका अभिमान करे, दूसरोंके रूपकूं निंदे, सो ...द, ५ जो अपने आपकों वडा ज्ञानी जाने, अरु दूसरोंकों तुच्छमति सो ज्ञानमद, ६ जो अपणे आपकों वडा नसीबे वाला समझे, अरु ...रोंकों हीण पुण्यी समझे, सो लाभमद, ७ जो तप करकें अभिमा... मेरे समान तपस्वी कोइ नही, सो तपोमद, ८ जो अपणी ऐश्व... अभिमान करे, दूसरोंकों घासनू समझे, सो ऐश्वर्यमद. इस प्रकारसें ... के आठ भेद है तथा तीसरी माया, सो "मयति गच्छति" अर्थात् तिस तिस विकारोंकों परवचनेके अर्थे जीव, उसकों माया (कपट) है. तथा जिस करकें परधनमें गृद्धी होवे, तिसकों लोभ कहते हैं ... चारोंकों कषाय कहते है. यह चार कषाय हैं.

अथ पाच अव्रत कहते है, तहा पाच इंद्रिय, ६ मनोबल, ७ ...नबल, ८ कायबल, ९ उच्छ्वासनिःश्वास, १० आयु, यह दस प्राण हैं ...न दश प्राणोंके योगसें जीवकोंभी प्राण कहियें है तिन प्राणोंका ...ध (हननं) अर्थात् मारना सो प्रथम प्राणवध अव्रत जानना. तथा ...कूठ बोलनेका नाम मृषावाद है तथा ३ दूसरोकी वस्तु चुराय लेनी, इ...सका नाम अदत्तादान है, तथा ४ स्त्री पुरुषका जो जोडा, तिसका नाम मिथुन है, इन दोनोके मिलनेसे जो कर्म, सो मैथुन. (अब्रह्म सेवनं) त...था ५ "परिगृह्यते" सर्व ओरसे अंगीकार करिये, चार गतिके निबंधन कर्म जिस करके, सो परिग्रह, इन पाचोके चार चार भेद है, सो कहते हैं

१ एक द्रव्यसे हिंसा है, परंतु भावें नही, २ एक द्रव्ये हिंसा नहीं, परंतु भावें है, ३ एक द्रव्यभी हिंसा है, अरु भावेभी हिंसा है, ४ एक द्रव्यमें हिंसा नही, अरु भावेंभी हिंसा नही, यह प्रथम अव्रतके चार भेद कहे. तिसमें प्रथम भंगका स्वरूप ऐसे है कि साधुकी समाचारी प्रतिलेखना क...रनेसें, मार्गमें विहार करनेसे, नदी आदिकके लंघनेसे, नावमे बेठ कर नदी उतरनेसे, नदीमें साध्वी आदिकके काढनेसें, वर्षा वर्षतामे शोच जानेसें,

ःनि रोगीकी लघुशंकाकों मेघ वर्षतामें गेरनेसें, गुरुके शरीरमें वाय
ा थकेवा दूर करके मूठी चांपी करनेसें, जो हिंसा होती है, सो सर्व
यहिंसा है, तथा श्रावककों जिनमंदिर बनानेसें, जिनपूजा करनेसें,
र्म्मिवत्सल करनेसें, तीर्थयात्रा जानेसें, रथोत्सव, अठाइ उत्सव, प्र
ष्ठा अरु अंजनशलाका करनेसें, तथा भगवान्के सन्मुख जानेसें, गुरुके
मुख जानेसें, इत्यादि कर्त्तव्यसें जो हिंसा होवे. सो सर्व द्रव्यहिंसा
; परंतु भावहिंसा नही. इसका फल अल्प पाप, अरु बहुत निर्जरा है.
ह भगवती सूत्रमें लिखा है, यह हिंसा साधु आदि करते है परतु उन
; परिणाम उस अवसरमें खोटे नही है, इस वास्ते द्रव्यहिंसा है.

प्रश्नः—यज्ञादिमें जो गोमेध प्रमुख जीव मारे जाते हैं, यहभी द्रव्यहिं
ा क्यों नही? इसका उत्तर, मीमांसक मत खंमनमें लिख आये है, सो
ख लेनां यह प्रथम भंग.

दूसरे भंगमें द्रव्यहिंसा नहीं परंतु भाव हिंसा है, तिसका स्वरूप कह
है, कि जो पुरुष उपरसें तो शांतिरूप बना हूआ है परतु परिणाम अं
ःकरण जिसका खोटा है, वो ऐसा चाहता है कि मेरे शत्रुके घरमें आ
लग जावे, मरी पड जावे, नदीमें डूब जावे, चोरी हो जावे, बंदीखाने
ं पडे, तथा वेष बदलके भला मानस बनके ठग वाजी करे, तथा अग
ेका बुरा करनेके वास्ते अनेक प्रकारसे उसको विश्वास करावें, तथा फ
ीरीका वेष करके लोकोसें धन एकठा करे, इत्यादि तथा साधुके गुण तो
ससमे नही है, परंतु लोकोमे अपने आपको गुण प्रकट करे, इत्यादिक का
में द्रव्य हिसा तो नही करता, परतु भावसें तो वो पुरुष, हिंसक है, इसका
फल संसारमे भ्रमण करने सीवाय और कोइ फल नही. यह दूसरा भंग.

तीसरे भंगमे प्रकट इंद्रियोकी विषयमें गृद्ध हो कर जीवहिंसा कसाइ,
(खटिक) वाघुरी अहेडी, (शिकार मारनां) विश्वासघात, इत्यादि करके
ीवहिंसा करनी, अरु मनमे आनंद मानना, इसका फल दुर्गति है, यह
द्रव्येंभी हिंसा है, अरु भावेंभी हिसा है, यह तीसरा भग.

चौथा भंगमें द्रव्येंभी हिंसा नही, अरु भावेंभी हिंसा नही, उसकों
हिंसा कहना. यह भंग शून्य है, इस भंग वाला कोइभी जीव नहीं ॥इति॥

ऐसेंही झूठकेभी चार भेद हैं तिसका स्वरूप कहते है. १
स्तेमें चला जाता है, तिसके आगें हो कर एक जंगली गौआंका
गादि जानवरोंका टोला निकल जावे, तिसके पीछें शिकारी बंदूक
शस्त्र लीयां चला आता है, उनके मारने वास्ते वो शिकारी साधुको
तुमने अमुक जीव जाते देखे हैं? तब साधु मौन कर जावे, जे
करेभी पीछा न छोडे, साधुकों मारे, तब साधु कह देवे, मै नहीं
यद्यपि यह द्रव्ये झूठ है, परंतु भावे झूठ नहीं, क्योंकि जो कोइ
विषय वास्ते तथा अपने लोभ वास्ते झूठ बोले, तब भावतः झूठ
तु यह तो जीवोंकी दया वास्ते झूठ बोले है. वास्तवमें यह झूठ
इसी तरे और जगेंभी समझ लेनां. यह प्रथम भंग.

तथा दूसरा भंगमे कोइ पुरुष मुखसें तो कुछ नहीं बोलता, परंतु
के ठगने वास्ते मनमें अनेक विकल्प करता है, यह दूसरा भंग तथा
रे भंगमें तो द्रव्येभी झूठ बोलता है, अरु भावेभी झूठ बोलता है,
का अभिप्रायभी महा छल कपट करनेका है, क्योंकि मुखसेंभी झूठ
है, अरु चित्तमेंभी दुष्टता संयुक्त है, यह तीसरा भंग. तथा चौथा भंग
पूर्ववत् शून्य है इति झूठ स्वरूप.

अथ चोरीका यही चार भंग कहते हैं. तहां प्रथम भंगमें जैसें
स्त्री शीलवान् है, औ कोइ दुष्ट राजा उसका शीलभंग करा चाहाता है
ब कोइ धर्मज्ञादि पुरुष रात्रिमें अथवा दिनमे उस स्त्रीके शीलकी रक्षा
स्ते उस राजसें बाहिर ले जावे, तो व्यवहारमें उस राजाकी उसने
भंगरूप चोरी करी है, परंतु वास्तवमें वो चोर नही. इसी तरें और जगा
मेंभी जान लेनां यह प्रथम भंग. दूसरे भंगमें चोरी तो नहीं करता, परंतु
चोरी करनेका मन उसका है, तथा जो भगवान् वीतराग सर्वज्ञकी आ
ज्ञा भंग करने वाला है, सोभी भावचोर है. यह दूसरा भंग. तथा तीसरे
भंगमें चोरीभी करता है, अरु मनमेंभी चोरी करनेका भाव है, यह तीस
रा भंगहै. अरु चउथा भंग तो पूर्ववत् शून्य है. इति अदत्तादान भंग.

ऐसेंही मैथुनके चार भंग कहते है. जो साधु, जलमे डूबती साध्व
वीको देख कर काढनेके वास्ते पकडे, तथा धर्मी गृहस्थ छतसें गिरती
अपनी बहिन बेटीकों पकडे, तथा बावरी होइ दौडतीकों पकडे, यह इ

मैथुन है, परंतु भावें नहि. यह प्रथम भंग. तथा द्रव्यें तो मैथुन नहीं
ता है, परंतु मैथुन सेवनेकी बडी अभिलाषा करता है,सो भावें मैथुन
यह दूसरा भंग. तथा तीसरे भंगमें तो द्रव्यें अरु भावें मैथुन सेवता
अरु चौथा भंग पूर्ववत् शून्य है ॥ इति मैथुन स्वरूपं ॥

ऐसेंही परिग्रहका चार भंग कहते है, १ जैसें कोइ मुनि कायोत्सर्ग
रहा है, उसके गलेमें कोइ हारादिक आभूषण गेर देवे, वो द्रव्ये तो
ग्रह दीखता है, परतु भावें परिग्रह नहीं है, यह प्रथम भंग. तथा दू
ा द्रव्यें तो उसके पास कौडी एकभी नहीं है, परतु मनमें धनकी बडी
भिलाषा रखता है, सो भावपरिग्रह है. तथा तीसरेमें धनभी पास है,

सो दृष्टिकी क्रिया, १२ राग, द्वेष, मोह संयुक्त चित्तसें जो स्त्री आ
शरीरका स्पर्श करनां, सो स्पृष्टिकाक्रिया, १३ पूर्वं अंगीकार करे हुए
पोपादान कारण अधिकरणकी अपेक्षा जो क्रिया उत्पन्न होवे, सो
त्यकी प्रत्ययक्रिया, यह तात्पर्यार्थः १४ "समंतात्" सर्व ओरसें
पात" आगमन आवणां, स्त्री आदिक जीवोंका जिस स्थानमें
दिकमें, सो समंतोपनिपात, तहां जो क्रिया उत्पन्न होवे, सो सामंत
तिका क्रिया, १५ जो परोपदेशित पापमें चिर काल प्रवृत्ते, उस पापकी
जावसें अनुमोदना करे, सो नैसृष्टिकी क्रिया, १६ अपणे ... करके
जैसें कोइ पुरुष वडे अभिमान करकें क्रोधित चित्त हूआ थका जो काम
के नौकर कर सक्ते हैं, उस कामकों अपने हाथसें करे, सो स्वाहस्तिकी
१७ जगवत् अर्हतकी आज्ञा उल्लंघन करकें अपणी बुद्धिसें जीवाजी
पदार्थोंके प्ररूपण द्वारा जो क्रिया, सो आज्ञापनिका क्रिया, १८
के अण होये खोटे आचरणका प्रकाश करणां, उनकी पूजाका नाश
तिस करनेसें जो उत्पन्न होवे, सो वैदारणिका क्रिया, १९ आजोग नाम
उपयोगका, तिस्सें जो विपरीत होवे, सो अनाजोग है, तिस करकें
त जो क्रिया, सो अनाजोग क्रिया. बिना देखे, बिना पूंजे देश अर्थात
जूम्यादिकमें शरीरादिकका निक्षेप करणां, सो अनाजोग क्रिया, २०
अरु परकी जो अपेक्षा करणी, तिसका नाम अवकांक्षा है, इस्से जो वि
रीत तिसका नाम. अनवकांक्षा है, सोइ है कारण जिसका सो अनवकां
प्रत्यय क्रिया. तात्पर्य यह है कि जिनोक्त कर्त्तव्य विधियोमें किसी विधि
में जो अपनेकों अरु और जीवोंको हितकारी है, तिन विधियोमें प्र
दके वश हो कर आदर न करना, सो अनवकांक्षा प्रत्ययकी क्रिया,
"प्रयोग" दौडना चलनादि कायाका व्यापार, अरु हिंसाकारी कठोर
व बोलनादि बचनव्यापार, पराजिद्रोह, ईर्ष्या अजिमानादि मनोव्यापा
इन तीनोंका जो करणां, सो प्रयोगक्रिया, २२ जिस करकें विषय ग्रह
करिये, सो समादान इंद्रिय हैं, तिसकी जो क्रिया देश सर्व उपघात
व्यापार, सो समुदान क्रिया, २३ प्रेम नाम है माया अरु लोजका, ति
करके जो होवे, सो प्रेमप्रत्यय क्रिया, २४ द्वेष नाम है क्रोध अरु

का, तिन करकें जो होवे, सो द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया, २५ चलनेसें जो क्रिया होवे, सो ईर्यापथक्रिया. यह क्रिया वीतरागकों होती है.

अथ इन पच्चीश क्रियाका व्याख्यान करते हैं १ प्रथम कायिकी क्रिया दो प्रकारकी है, एक अनुपरता कायिकी क्रिया, दूसरी अनुपयुक्त कायिकी क्रिया, उसमें प्रदुष्ट मिथ्यादृष्टि जीवके मन वचनकी अपेक्षा रहित पर जीवोंके पीडाकारी ऐसा जो कायाका उद्यम, सो प्रथम भेद है, तथा प्रमत्त संयतके विना उपयोग अनेक कर्त्तव्यरूप कायाका व्यापार, सो दूसरा भेद, यह कायिकी क्रियाका स्वरूप कह्या. २ दूसरी अधिकरणकी क्रिया दो प्रकारे है. एक संयोजना, दूसरी निवर्त्तना, उसमें विष, गरल, फांसी, धनु, यंत्र, तलवार, आदि शस्त्रोंकों जीवोंके मारणे वास्ते जो इनका "संयोजन" अर्थात् मिलाप करणां, जैसें धनुष अरु तीरका मिलाप करनां, ऐसी तरें सर्व जाननां. यह प्रथम भेद तथा तरवार, तोमर, शक्ति, तोप, बंदुक. इनका जो नवे सिरसें बनानां, यह दूसरा भेद यह दूसरी क्रियाका स्वरूप कह्या. ३ जिन निमित्तोंसें क्रोध उत्पन्न होवे, सो निमित्त जीव अजीव हैं, उसमें जीव तो प्राणी, अरु अजीव खूंटा, कांटा, पत्थर, कंकरादि, इनके उपर द्वेष करे, यह तीसरी प्रद्वेषक्रिया, ४ तथा अपणे हाथों करके अरु परके हाथों करकें, जीवको ताडनां (पीडा देनी) सो परितापना, इस परितापनाके दो भेद है, एक तो "स्व" (अपणे आपकों) पीडा देनी, जैसें पुत्र कलत्रादिके वियोगसें दुःखी हो कर अपणे हाथों करी छाती शिरका कूटनां, यह प्रथम भेद. तथा पुत्र शिष्यादिकोकों ताडनां (पीटनां) यह दूसरा भेद, यह चौथी पारितापनिकी क्रिया. तथा ५ पाचमी प्राणातिपातकी क्रियाके दो भेद है, एक तो अपणे आपकी घात करणी, जैसेकि जान बूज कर पर्वतसें गिरके मर जाना, भर्त्ताके साथ सती होनेके वास्ते अग्निमें जल मरनां, पाणीमें डूबके मरना, विष खा के मरनां, शस्त्रसे मरना, इत्यादि स्वप्राणातिपात यह महापाप रूप क्रिया, यह प्रथम भेद तथा दूसरी मोह, लोभ, क्रोधके वश हो कर पर जीवकों स्व अथवा परहाथ करकें मारणा. यह पाचमी क्रिया, ६ जीव, अजीवका आरंभ करणां, सो आरंभकी क्रिया, ७ जीव अजीवका परिग्रह करणां, सो परिग्रहकी क्रिया, ८ माया करणी, सो माया प्रत्ययकी क्रिया, ९ मि

परीत वस्तुका श्रद्धान सोइ है, निमित्त जिसका सो मिथ्यात्व दर्शनत्ययकी क्रिया, १० जीवके हननेका तथा अजीव मद्य मांसादि पीनेका जिसके त्याग नही, ऐसा जो असंयती जीव, तिसकों ..नकी क्रिया, ११ घोडा, रथ,प्रमुख जीव तथा अजीवोंके देखने वास्ते नां, सो दृष्टिकीक्रिया,१२ जीव, अजीव, स्त्री, पूतली, आदिकका राग स्पर्श करनां, सो स्पृष्टिका क्रिया, १३ जीव, अजीवकी अपेक्षा जो बंध होवे, सो प्रातीत्यकी क्रिया, १४ जीव सो पुत्र, भाइ, शिष्यादिक रु अजीव सो भूषण, घर, हाटादि. इनकों लोक सर्व दिशोंसें देखने देखके प्रशंसा करे, तब तिन वस्तुओंका स्वामी हर्षित होवे, सो सामपनिपातिका क्रिया, १५ जीव मनुष्यादि अरु अजीव ईंटका टुकडा फेंके सो नैसृष्टिकी क्रिया, १६ अपने हाथों करी जीवको तथा को ( प्रतिमादिको ) ताडे, बांधे, सो स्वहस्तकी क्रिया,१७ जीव.. मिथ्या प्ररूपणा करणी, तथा जीव अजीवको मंत्रसे मगावा लेना, आज्ञापनिका क्रिया. १८ जीव अजीवको विदारणा,सो वैदारणिका क्रिया १९ विना उपयोगकुं जो वस्तु लेवे, तथा भूमिकादि उपर छोडे, सो अनाभोगक्रिया, २० इस लोकमे औ परलोकमें जो विरुद्ध ऐसा जो चोरी परदारागमनादिक है, उनको सेवे, मनमें डरे नही, सो अनवकाङ्क्षा प्रत्यय क्रिया, २१ मन, वचन, कायाका जो सावद्य ( सपाप ) व्यापार, सो प्रयोग क्रिया, २२ अष्टविध कर्म परमाणुओंका जो ग्रहणा, सो समुदान क्रिया, २३ राग जनक वीणादिकका जो शब्दादि सो प्रेम प्रत्यय क्रिया. २४ अपणे उपर तथा पर उपर द्वेष करनां, सो द्वेषप्रत्ययिकीक्रिया, २५ केवल योगोसें जो क्रिया. सो केवलीकों ईर्यापथ क्रिया. यह पच्चीस क्रियाका स्वरूप संक्षेप मात्र लिखा है यद्यपि इन क्रियाओंमे कितनीक क्रिया आपसमे एक सरखी दीखती है, तोभी एक सरखी नहीं है, इनका अधिकतर स्वरूप देखनां होवे, तो गंधहस्तीभाष्य देख लेना.

अथ योग तीन है, सो लिखते है. १ मनका व्यापार, सो मनोयोग, २ वचनका व्यापार, सो वचनयोग, ३ कायाका व्यापार, सो काययोग. यह सर्व मिल कर बेतालीस भेद आश्रव तत्त्वके हूये हैं. इन बेतालीस भेदोंसे जीवको शुभाशुभ कर्मकी आमदनी होती है. इति आश्रवतत्त्व संपूर्ण॥

अथ संवरतत्त्व लिखेते है. पूर्वोक्त आश्रवका जो रोकने वाला सो
वर है, तिस संवरके सत्तावन भेद है, सो कहते है पांच समिति,
न गुप्ति, दश प्रकारका यतिधर्म, बारह भावना, बावीश परीसह, पां
चारित्र. यह सब मिल कर सत्तावन भेद हूये इनमेंसूं पांच समिति,
न गुप्ति, दशविध यतिधर्म, बारह भावना, इनका स्वरूप गुरु तत्त्वमें लि
आये है. तहांसें जान लेनां. इहा नही लिखते.

अथ बावीश परीषहका स्वरूप लिखते है. १ क्षुधापरीषह, सो क्षुधा
म भूखका है, शेष वेदनासें अधिक भूखकी वेदना है, सो जब क्षुधा
गे, तब अपनी प्रतिज्ञासे न चले, अरु आर्त्तध्यानभी न करे. सम्यक्
रिणामोंसें क्षुधा सहे, सो क्षुत्परीषह, २ ऐसेंही पिपासा जो तृषा तिस
परीषहभी जान लेना, ३ शीतपरीषह, सो बडा भारी जब शीत पडे,
बभी अकल्पनिक वस्त्रकी वांछा न करे, जैसें जीर्ण वस्त्र होवे, उनोंहीसें
त सहे, अरु अग्निसेंभी न तापे, इसी रीतीसें सम्यक् शीत परीषह सहै.
ऐसेंही उष्णपरीषहभी सहै, ५ दंशमशकपरीषह, सो दंश मशक जब
टे, तब उस स्थानसें चले जानेकी इछा न करे, तथा दंश मशकके दू
करने वास्ते धूमादि यत्नभी न करे, तथा तिनके दूर निवारण वास्ते पं
भी न करे, ऐसा पुरुष, दंश मशक परीषह सहे, ६ अचेलपरीषह, जो
र्वथा वस्त्रोंका अभाव, तिसका नाम अचेल परीषह नही, किंतु आगम
जो वस्त्रादिक रखनेका प्रमाण कह्या है, तिस प्रमाण रखनां सो परिग्र
नहीं है, परिग्रह तो उसकों कहते है कि जो मूर्छा करकें रखे॥ उक्तं च ॥
पि वत्थं च पायं च, कंबलं पाय पुछणं ॥ सोपि संजम लज्जठा, धारिति
रिहरति य ॥ १ ॥ न सो परिग्गहो वुत्तो, नाइ पुत्तेण ताइणा ॥ मुछापरि
हो वुत्तो, इइ वुत्त महेसणत्ति ॥२॥ चेल नाम वस्त्रका है, सो शीर्ण अर्थात्
टे हूये अरु जीर्णभी होवे, तोभी अकल्पनिक न लेवे, सो अचेलपरीषह,
अरतिपरीषह, सयम पालनेको जो अरति संयममे उत्पन्न होवे, तिसकों
है, इसके सहनेका उपाय दशवैकालिककी प्रथम चूडामे अठारह वस्तुके
तनरूप करनेसे अरतिदूर हो जाती है. ८ स्त्रीपरीषह, सो स्त्रीयोंके
ग प्रत्यग सस्थान स्मृति, हसना, मनोहर पणां, विभ्रमादि चेष्टायोंकों
नमे चितवना न करे, मोक्ष मार्गमें अर्गलसमान स्त्रीयोको जान करकें

तिनोमें कामकी बुद्धि करके, नेत्रोंसें देखे नहीं. ए चर्या नाम है का चलनां घर रहित ग्राम नगरादिमें अनियतवास ममत्व ... स कल्पादि करणां, सो चर्यापरीषह है, १० निषद्यापरीषह, ... षद्या यह रहनेके स्थानका नाम है, सो स्थान, स्त्री, पंडक विव... वे, तिस स्थानमें रहतेकों इष्टानिष्ट जो उपसर्ग होवे, तोभी अपणे ... चलायमान न होवे, सो निषद्यापरीषह, ११ 'शेरते' शयन करियें ... पे सा शय्या, संस्तारक, वसति. तहां संस्तारक सो सोनेंका आ... मल, कठिन, ऊंचा, नीचा, धूल, कूडा, कंकर वाली जगामें होवे, वो स्थान, शीत गर्मी वाला होवे, तोभी मनमें उद्वेग न करे. ... करे, सो शय्यापरीषह, १२ आक्रोश परीषह, सो अनिष्ट वचन कोइ तव ऐसें विचारे,जे कर यह पुरुष सच्ची बातके वास्ते अनिष्ट वचन है, तो मुझको कोप करनां ठीक नहीं, क्योंकि यह पुरुष मुझे ... है, फेर ऐसा काम न करुंगा, जे कर इस पुरुषका मेरे पर झूठ तोभी मुझकों कोप करनां युक्त नहीं, ऐसें चिंतन ... सहे, १३ वध नाम है हाथादि करकें ताडनां, ( मारना, ) तिसका सो इसी रीतीसें कि यह जो मेरा शरीर है, सो अवश्य विध्वंस ... इस शरीरके संबंधसें जो मेरेको दुःख होता है, सो मेरे करे हूये का फल है. इस बुद्धसें वधपरीषह सहे. १४ याचना नाम मांगनेका है सर्वही वस्त्र अन्नादिक साधुकों मागनेसेंही मिलता है, इस बुद्धिसें याचना परीषह सहे, १५ साधुको किसी वस्तुकी इछा है, अरु वो वस्तु गृहस्थ के घरमेभी बहुत है, साधु मांगनेकों गया, परंतु गृहस्थ देता नहीं, तब साधु मनमें विषाद न करे, अरु देने वालेका बुराभी नहीं चिंतवे, दुर्व चनभी न बोले, समता करे, आज नहीं मिला, तो कलकों मिल जाव गा, इस तरे अलाभपरीषह सहे, १६ रोग (ज्वर अतिसारादि) जब हो जावे, तब गछके बाहिर जो साधु होवे, सो तो कोइभी औषधि न खावे, अरु जो गछवासी साधु होवे, सो गुरु लाघवता विचार करकें रोग परीषह सहे, अरु जो रीति शास्त्रमे औषध करनेकी कही है, तिस रीतिसें करे, सो रोगपरीषह सहे, १७ तृणस्पर्श परीषह, सो दर्भादिक कठोर तृणका स्पर्श सहे, १८ मलपरीषह, सो साधुके शरीरमे पसीना आनेसें रजका ...

शरीरमें लगनेसें कठिन मैल लग जाता है, अरु उष्ण कालकी तप्तसें
ट हूआ है दुर्गंध तिस करकें उत्पन्न हूआ है उद्वेग, तोभी स्नाना
शरीरकी विभूषा साधु न करे, यह मलपरीषह है, १९ सत्कारपरीष
सो भक्त लोकोंने वस्त्रान्न पानादिक करकें साधुकों बहुत सत्कारभी
या, तोभी मनमें अभिमान न करणां, तथा और और साधुओंकी भक्त लोक
जा भक्ति करते है, अरु जैनमतके साधुकी कोइ बातभी नही पूछता,
भी मनमें विषाद न करे, यह सत्कारपरीषह है, २० प्रज्ञापरीषह, सो
हुत बुद्धि पा कर अभिमान न करे तथा अल्पबुद्धि होवे तदा "मैं म
मूर्ख हूं, सर्वके पराभवका स्थान हूं," ऐसी ताप दीनता मनमें नही
वे, सो प्रज्ञापरीषह, २१ अज्ञानपरीषह, सो ज्ञान चौदहपूर्व पाठी,
कादशांगपाठी, तथा उपांग, छेद, प्रकर्ण, शास्त्रोंका पाठी. ज्ञानका स
द मैं हूं ऐसा गर्व न करे. अथवा मे आगम ज्ञान रहित हूं, धिक् है,
फे निरक्षर कुक्षिंभरकों? ऐसी दीनताभी न करे, ऐसें विचारे कि नि.के
ल ज्ञानावरणका क्षयोपशमके उदयसें मेरा यह स्वरूप है, स्वकृतकर्म
फल है, जांतों भोगनेसें दूर होवेगा, वा तपोनुष्ठानसें दूर होवेगा?
सें विचारि अज्ञान परीषह सहे, २२ शास्त्रोंमें देवता अरु इंद्र सुनते है,
रंतु सांनिध्य कोइभी नही करता, इस वास्ते क्या जाने देवता इंद्र है?
नही? तथा मतांतरकी ऋद्धि वृद्धि देख कर जिनोक्त तत्त्वमें संमोह
रनां, ऐसी विकलता जो मनमें न लावे, सो दर्शनपरीषह. यह बावी
परीषह जो साधु जीते, सो संवरी कहा जाता है, इन परीषहोंका वि
तार देखनां होवे, तो श्रीशांतिसूरिकृत उत्तराध्ययन सूत्रकी बृहद्वृत्ति, त
तत्त्वार्थ सूत्रकी वृत्ति देख लेनी.

अथ पांच प्रकारका चारित्र लिखते है १ सामायिक चारित्र, २ छेदोप
यापनिका चारित्र, ३ परिहारविशुद्धि चारित्र, ४ सूक्ष्मसंपराय चारित्र,
यथाख्यात चारित्र, यह पांच प्रकारका चारित्र है. इन पांचोंके धारक
ाधु भी जैनमतमे पांच प्रकारके है, इस कालमे प्रथम दो चारित्रके धार
साधु है, अरु तीन चारित्र व्यवछेद गये है, इन पांचोंका विस्तार पूर्वक
खनां होवे तदा देवाचार्यकृत नवतत्त्व प्रकरणकी टीका, तथा भ

गवती अरु पन्नवणासूत्रकी वृत्ति देख लेनी. यह सर्व मिल सत्तावन नेद आश्रवके रोकने वाले हैं. इति सवरतत्त्व संपूर्ण ॥

अथ निर्जरातत्त्व लिखते हैं. निर्जरा उसकों कहते है, जो बांधे कर्मोंकों खेरु करे, जिस करके निर्जरा होती है, तिसका नाम... सो तप बारह प्रकारका है, उसका स्वरूप गुरुतत्त्वमे संक्षेप करके आये है, तहांसें जान लेनां. अरु जे कर विस्तार देखनां होवे, तदा तत्त्वप्रकरणवृत्ति तथा श्रीवर्द्धमानसूरिकृत आचारदिनकर शास्त्र, श्रीरत्नशेखरसूरिकृत आचारप्रदीप, तथा नगवतीसूत्र, अरु उववाई सूत्र देख लेनां ॥ इति निर्जरातत्त्व संपूर्ण ॥

अथ बंधतत्त्व लिखते है, बंध चार प्रकारका होता है, १ प्रकृ... २ स्थितिबंध, ३ अनुनागबंध, ४ प्रदेशबंध बंध कहते हैं जीवके अरु कर्मपुजल,ये दोनों दूध अरु पाणीकी तरें परस्पर मिल जावे, बंध कहते है. अथवा बंध नाम बंदीवानका है, जैसें बंधुआ कैदमें ...त्र नही रहता, ऐसें आत्मानी ज्ञानावरणीयादि कर्मोंके वश हो... स्वतत्र नही रहता है, इस कर्मके बंधमें ४ विकल्प है, सो कहते हैं.

१ कोइक वादी कहता हैं, कि निर्मलजीव पुण्य पापके बंध रहित पीछेसें पुण्य पापका बंध हूआ है, यह प्रथम विकल्प, यह विकल्प मि... है, क्योंकि निर्मल जीव कर्मका बंध नही कर सक्ता है, अरु कर्मके बि... संसारमें उत्पन्ननी नहीं हो सक्ता है, जे कर निर्मल जीव कर्मका ... करे, तब तो मोक्षस्थ जीवनी कर्मका बंध कर लेवेगा, जब मोक्षस्थ ...वकों कर्मबंध हूआ,तब मोक्षका अनाव हो जावेगा, जब मोक्ष नहीं, तो मोक्षोपायके शास्त्र अरु शास्त्रोंके बनाने वाले मिथ्यावादी हो जा... तब तो नास्तिकमती बन जायंगे,अरु निर्मल आत्मा ससारमें शरीरके नावसें कर्मनी काहेसें करेगा? इस वास्ते यह प्रथमविकल्प मिथ्या...

२ दूसरा विकल्प कर्म पहेले थे,अरु जीव पीछेसें बना है, यहनी मिथ्या... क्योंकि जीवोंके बिना वो कर्म किसनें करे थे, कारणकि कर्त्ताके बिन... ...मे हो नही सके है, अरु प्रथम कर्मोंका फल इस जीवको नहीं होवे... क्योंकि वो कर्म जीवके करे हूए नही है, जे कर कर्मके करे बिनानी ...र्मका फल होवे, तब तो अतिप्रसंग दूषण होवेगा, अरु बिना कर्मके

ईश्वरन्नी कर्मफल भोगने वास्ते नरककुंडमें जा गिरेगा, अरु जीव पी
में काहेसें बनेगा ? जीवका उपादान कारण कोइ नही. जे कर कहोगे
ईश्वर जीवका उपादान कारण है, तब तो कारणके समान कार्यन्नी
नां चाहियें. जेसा ईश्वर निर्मल, निःपाप, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी है, तैसाही
व होवे, परंतु तैसा है नही. अरु जो ईश्वर जीवोंका उपादान कारण
वे, तब तो ईश्वरही जीव बन कर नाना क्लेश जन्म मरण गर्नावासादि
खोंका भोगने वाला हूआ, तब ईश्वरने यह अपने पगमें आप कुहाडा
यों मारा ? जो पूर्णानंद पद छोड कर संसारकी विटंबनामें फसा ? फेर
पने आपकों निःपाप करने वास्ते वेदादि शास्त्र द्वारा केइ तरेंका तप
पादिक क्लेश करनां बताया ? इस वास्ते यह सर्व कहनां महा मूर्खोंका
, इस वास्ते यह दूसरा विकल्पन्नी मिथ्या है.

३ तीसरा विकल्प, जीव और कर्म यह दोनों एक साथ उत्पन्न हूये, यहन्नी
थ्या है, क्योंकि जो वस्तु समकालमें उत्पन्न होती है, सो आपसमें
रण कार्य रूप नहीं होती है, जब कर्म, जीवके करे सिद्ध न हूये, तब
र्मफलन्नी जीव नहीं भोगेगा, यह प्रत्यक्ष विरोध है, क्योंकि जीव तो
र्म भोक्ते दीखते है, अरु कर्म तथा जीवका उपादान कारण कोइ नहीं.
स वास्ते यह तिसरा विकल्पन्नी मिथ्या है.

४ चौथा विकल्प, जीव तो है परंतु जीवके कर्म नही यहन्नी मिथ्या है,
योंकि जब जीवके कर्म नहीं, तो जीव दुःख सुख क्यों भोक्ता है ? कर्म
विना संसारकी विचित्रता कदापि न होवेगी ? इस वास्ते यह चौथा
िकल्पन्नी मिथ्या है.

५ पांचमा विकल्प, जीव अरु कर्म, यह दोनोंही नही, यहन्नी मिथ्या
है. क्योंकि जब जीवही नही, तब यह कौन कहता है, जो जीव अरु कर्म
हीं है, अैसा कहने वाला जीव है ? कि दूसरा कोइ है ? इस वास्ते यह
वचनविरोध है, तो यह पाचमा विकल्पन्नी मिथ्या है. यह पांच विकल्प
मिथ्यात्वरूप है, अरु सत्य विकल्प छठा है, सो यह है.

६ छठा विकल्प, जीव अरु कर्म, यह दोनों अनादि अपश्चानुपूर्वी है.

प्रश्नः—जब जीव अरु कर्म यह दोनों अनादि है, तब तो जीवकी त
कर्मका नाश कदापि न होना चाहियें ?

उत्तरः–कर्म जो अनादि कहे हैं, सो प्रवाह अनादि हैं, इस सका क्षय हो जाता है.

प्रश्नः–यह जो तुम बंध कहते हो, सो निर्हेतुक है? अथवा है? जे कर कहोगे कि निर्हेतुक है, तब तो "नित्य सत्त्वं" होवेगा "नित्य असत्त्वं" होवे गा, क्योंकि जिस वस्तुका हेतु नहीं, वो शवत् नित्य सत्त्व होती है, अथवा खरशृंगवत् नित्य असत् निर्हेतुक होनेसें मोक्षका अभाव हो जावेगा. जे कर कहोगेकि है, तो हमकों कहो कि इस बंधके क्या हेतु है?

उत्तरपक्षः–इस बंधके मूल हेतु चार हैं, अरु उत्तर हेतु यहां प्रथम चार प्रकारका बंध कहते है, तिसमें प्रथम तो सो प्रकृति कौनसी है? अरु उसका बंध क्या है? तहां मूल प्रकृति ८ हैं, उसमें १ मत्यादि ज्ञानका जो आवरण आछादन, सो २ सामान्य बोध चक्षु आदिका जो आवरण सो दर्शनावरण, ३ ख वेदीयें (जोगीयें) सो वेदनीय, ४ मोहे जीवकों विचित्रताकों करे, सो मोह,५ सर्वथा जो कर्म चला जावे "एति याति चेत्यायु" उदयसें जीव जीता है सो आयु, ६ नमावे जो शुभाशुभ गत्यादि करकें आत्माकों, सो नामकर्म, ७ गोत्र शब्दकी व्युत्पत्ति असें है "गां त्रायतइति गोत्रं" जिसके उदयसें जीव उंच नीच कुलका कहाता सो गोत्र, ८ अंतर कहियें विचाले लाभादिके जो हो जावे, एतावता न लाभादिक जीवमें होतांकों न होने देवे, सो अंतराय, यह आठ स्वरूप कर्म जो जीवके साथ क्षीर नीरकी तरें मिथ्यात्वादि हेतुओंसें ध जावे, तिसका नाम प्रकृतिबंध है. २ इनही आठ प्रकृतियोंकी अर्थात् काल मर्यादा, जैसी कि यह प्रकृति इतना काल तक आत्माके साथ रहेगी, पीछेसें न रहेगी, जिस करके असी स्थिति होवे, सो स्थिति बंध. ३ इनही आठ प्रकृतियोंमें तीव्र, मंद, रसका जो करनां, सो अनुभागबंध, ४ कर्मप्रदेशका जो प्रमाण यथा इतने परमाणु इस प्रकृतिमें है उन परमाणुओंका जो आत्माके साथ बंध सो प्रदेशबंध.

इसका बंध इस तरें चार प्रकारें है. सो भव्य जीवोंके सुबोधके वास्ते चार प्रकारके बंधमें लड्डुका दृष्टांत लिखते हैं, जैसे एक लड्डु है, तिसका

नाव वात हरणेका वा पित्त हरणेका वा कफ हरणेका इत्यादि होता ऐसेंही प्रकृति स्वनाव कर्मोंका, किसी प्रकृतिका ज्ञानावरण करनेका नाव, कोसी प्रकृतिका दर्शन आवरण करनेका स्वनाव होता है,सो प्रकृ बंध, २ कोइ लड्डु एक दिन रहके बिगड जाता है,कोइ दो, तिन, चार, च, ठ, सात, आठ, नव, दश, इग्यारह, बारह, तेरह, चौदह दिन, कोइ , मासादि रहता है, पीछें बिगड जाता है. ऐसेंही कर्मस्थितिनी कोइ डी, पहर, दिन, पक्ष, मास,यावत् सीत्तेर कोटाकोटी सागरोपम लग रह र फल दे कर, चली जाती है, यह दूसरा स्थितिबंध. ३ जैसें लड्डुमें रस किसीमें कडुवा, किसीमें कषायेला,किसीमें मीठा, ऐसेंही कर्मोंमें रस है सीमें दुःख रूप, किसीमें सुख रूप, जो जो अवस्था जीवकी संसारमें होती है, सो सर्व कर्मके अनुजागसें होती है, यह तीसरा अनुनाग बंध. था ४ जैसें लड्डुका तोल, मान,कोइ तोला,कोइ ठ टांकादि होता है, ऐसे ही कर्मप्रदेशोंकी गिणती किसी कर्ममें थोडी, किसीमें अधिक, होती है, यह चोथा प्रदेश बंध यह दृष्टांत कर्मग्रंथमें है.

अथ बंधके हेतु लिखते हैं. एक तो मिथ्यात्व सो तत्त्वार्थ श्रद्धान रहित होनां, दुसरा पापोसें निवर्त्त होनेके परिणाम रहित होनां, सो अविरतिपणां, तीसरा कष नाम संसारका है, तथा कर्मका है, तिसका जो आय नाम लान सो कषाय, क्रोध, मान, माया, लोन रूप. चौथा योग सो मन, वचन, कायाका व्यापार, यह चारों, बंधके मूलहेतु हैं.

अब उत्तर हेतु सत्तावन लिखते है. उसमें प्रथम तो मिथ्यात्व पांच प्रकारका है १ अनिग्रह मिथ्यात्व, २ अननिग्रह मिथ्यात्व, ३ अनिनिवेश मिथ्यात्व, ४ संशयमिथ्यात्व, ५ अनानोग मिथ्यात्व.

१ प्रथम अनिग्रह मिथ्यात्व है, सो जो जीव ऐसा जानता है. कि जो कुछ मैने समजा है, सो सत्य है. औरोंकी समज ठीक नही है, सच्च जूठकी परीक्षा करनेका मननी नही है, सच्च जूठका विचारनी नहीं करता है, यह मिथ्यात्व दीक्षित शाक्यादि अन्यमत ममत्व धारीयोंकों होतो है, वो अपने मनमें ऐसे जानते हैं, कि जो मत, हमने अंगीकार कीया है, वो सत्य है, और मत सर्व जूठ है, ऐसें जिसके परिणाम होवे. सो अनिग्रह मिथ्यात्व.

२ दूसरा अनभिग्रह मिथ्यात्व, सो सर्व मतोंकों अच्छा माने मोक्ष है, इस वास्ते किसीकों बुरा न कहनां, सर्वकों नमस्कार मिथ्यात्व, जिनोंने कोइ दर्शन ग्रहण नहीं करा, ऐसें जो गोपाल तिनकों है, क्योंकि यह अमृत अरु विषकों एक सरिखे जानने ॥

३ तीसरा अभिनिवेश मिथ्यात्व, सो जो पुरुष जान करकें झू प्रथम तो अज्ञानसें किसी शास्त्रार्थको भूल गया, पीछें जब कोइ वि है कि तुम इस बातमें भूलते हो, तब झूठे मतका कदाग्रह ग्रहण जात्यादि अभिमानसें कहनां न माने, उलटी स्वकपोलकल्पित बना करके अपने मनमाने मतकों सिद्ध करे, वादमें हार जावे, न माने, ऐसा जीव अतिपापी, अरु बहुल संसारी होता है. ऐसी थ्यात्व, प्रायः जो जैनी (जैनमतकों) विपरीत कथन करता है, उसमें ती है, जैसें गोष्टमाहिलादिक हूये है, इस बातांकों भाष्यकार अ. देवसूरि नवांगीवृत्तिकारक नवतत्त्वप्रकरणकी भाष्यमें कहता है, था च भाष्यकारः ॥ गोठामाहिलमाई णं, जं अभिनिविसि तु तयं ॥" दि शब्दसें बोटिक शिवभूतिकों अभिनिवेशिक मिथ्यात्व जाननां.

४ चौथा संशय मिथ्यात्व, सो जिनोक्त तत्त्वमे शंका करणी, क्या य जीव असंख्य प्रदेशी है? वा नहीं है? इस तरें सर्व पदार्थोंमें शंका णी, तिससेंति जो उत्पन्न होवे, सो सांशयिक मिथ्यात्व. " तदाह भा कृत् ॥ सांशयिकं मिथ्यात्वं तदशेषया शंका संदेहो जिनोक्ततत्त्वेष्विति ॥ संशय मिथ्यात्वके होनेके कारण श्रीजिनभद्रगणिक्षमाश्रमण ध्यानशतकमें लिखते है, कि एक तो जैनमत स्याद्वादरूप अनंतनयात्मक है, इस वास्ते झनां कठिन है, तथा सप्तभंगीके सकलादेशी, विकलादेशी भंगोंका अष्टपक्ष, सात सौ नय, चार निक्षेप, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, तथा १ उ त्सर्ग, २ अपवाद, ३ उत्सर्गापवाद, ४ अपवादोत्सर्ग, ५ उत्सर्गोत्सर्ग, ६ अपवादापवाद, यह षड्भंगी तथा १ विधिवाद, २ चारित्रानुवाद, ३ वि धिवाद, ४ यथास्थितवाद, इत्यादि अनंतनयापेक्षा जैनमतके शास्त्र कथन कीये हूये हैं, जब तांइ जिस अपेक्षा शास्त्रोमे कथन है वो अपेक्षा न समझे, तब तांइ जैनशास्त्रका यथार्थ अर्थ समझनां कठिन है. इनके स मझनेके वास्ते बडी निर्मल बुद्धि चाहिये. सो थोडे जीवोंकों है, तथा

बोलनेसें जगत्में उसकी अप्रतीति हो जाती हैं, अपयश होता है, धर्मकी निंदा होती है, तथा अपणे मतलब वास्ते जो कम वेश करना, इसका जो त्याग, सो मृषावादविरमणव्रत कहते हैं. तिस मृषावादके दो जेद हैं, एक द्रव्यमृषावाद, दूसरा जावमृषावाद, तिनमें जो जान करके तथा अजान पणेसें फूठ बोले, सो द्रव्यमृषावाद है, तथा सर्व परजाव वस्तुकों अर्थात् पुजलादि जड वस्तुकों आत्मत्व बुद्धि करके अपणा कहे, तथा राग, द्वेष, कृष्णादि लेश्यासें आगमविरुद्ध बोले, शास्त्रका सत्य अर्थ कुयुक्तिसें नष्ट करे, उत्सूत्र बोले, उसकों जावमृषावाद कहते हैं.

यह व्रत सर्वव्रतोमें मोटा है, इसके पालनेमें बहुत शुद्धउपयोग अरु हुस्यारी चाहियें, क्यों कि प्रथमव्रतमें तो जीव मात्रके जाननेसें दया पल सक्ती है. अरु दूसरोंकी वस्तुकों बिना दीये न लेनेसें अदत्तविरमण तीसरा व्रत पल जाता है, तथा स्त्री मात्रका संग त्यागनेसें चौथा व्रत पलता है, तथा नवविध परिग्रहके त्यागनेसें परिग्रहव्रतजी पलजाता है, इसी तरें एकेक द्रव्यके जाननेसे यह चारो व्रत पाले जाते है, अरु मृषावाद विरमणव्रत तो जहां लगि षट्द्रव्यकी गुणपर्यायसें तथा द्रव्य, क्षेत्र, काल, जावकी अञ्ची तरेसें पिछाण न होवे. सम्मति प्रमुख द्रव्यानुयोगके शास्त्र न पढे, बहुत निपुन ज्ञानवान् न होवे, तहां तलक पालना कठिन है, क्योंकि एक पर्यायमात्रजी विरुद्ध जाषण करनेसें यह व्रत जंग हो जाता है, इसी वास्तेही साधुओंकों बहुत बोलणा शास्त्रमें निषेध करा है, अरु जे पूर्वोक्त चारों महाव्रतोमेंसूं एक महाव्रत जेकर जंग हो जावे तब तो चारित्र जंग होवे, अरु नहीजी जंग होवे, क्योंकि जे कर एकवेर कुशील सेवे, तो सर्वथा चारित्र जंग होवे,शेष व्रतो खंमनसें देशजंग होवे परतु सर्वथा जंग नहीं होवे, यह व्यवहार जाष्यमें कहा है परंतु उसका ज्ञान, दर्शन, जंग नहीं होवे, अरु जब मृषावादविरमणव्रत जंग होवे, तब तो ज्ञान, दर्शन, अरु चारित्र, यह तीनोही जडामूलसें जाते रहते हैं. अरु मर करकें डुर्गतिमें जाता है, अनत संसारी डुर्लजबोधी हो जाता है, इस वास्ते जे कर यह व्रत पालनां होवे, तो षट्द्रव्यके गुण पर्याय जाननेमें अति उद्यम करे, जे कर बुद्धिकी मंदता होवे तब गीतार्थके कहने प्रमाण श्रद्धा प्ररूपणा करे, क्योंकि द्रव्यमृषावाद

त्यागी जीव तो षट् दर्शनमेंन्नी हो सक्ते है, परंतु नावमृषावादका त्यागी तो एक श्रीजिनेंद्रदेवके मतमेंही मिलेगा, जो जीव श्रद्धारुचि धारेगा, सोइ होवेगा. अब इस मृषावादके पांच मोटे नेद हैं, सो श्रावककों अवश्य वर्जने चाहियें, सो कहते है.

१ प्रथम कन्यालीककूठ, सो अपणे मिलापीकी कन्या है, उसकी सगाइ होने लगी होवे, तब कन्याके लेने वाले पूछे कि यह कन्या कैसी है? तब वो मिलापीकी प्रीतिसें उस कन्यामें जो दूषण होवे, सो छिपावें, गुण न होवे, तोन्नी अधिक गुणवाली कह देवे, कि यह कन्या निर्दोष है, अैसी कुलवान्, लक्षणवान्, साक्षात् देवांगना समान तुमको मिलनी मुशकिल है, अैसा कह देवे, अरु जे कर मिलापीके साथ द्वेष होवे, तदा वो कन्या जो निर्दोष लक्षणवती होवे, तोन्नी कहे कि इस कन्यामें अछे लक्षण नहीं है, बिडालनेत्री है, इसके साथ जो संबंध करेगा, वो पश्चात्ताप करेगा, अैसे अणहोये दूषण बोल देवे, यह कन्यालीक कूठ है प्रथम तो व्रतधारी श्रावक किसीकी सगाइ जगडेमें पडे नही, अरु जे कर आपणा संबंधी मित्रादिक होवे वो पूछे, तब यथार्थ कहे, कि न्नाइ! तुम अपणा निश्चय कर लो, क्योकि जन्मपर्यंतका संबंध है, अैसे कहे, परतु कूठ न बोले. यह कन्यालीकमें उपलक्षणसेंती सर्व दो पगवालेका कूठ न बोले.

२ दूसरा गवालीक कूठ. सो सर्व चौपद जो हाथी, घोडा, बलद, गाय, नैस, प्रमुख संबंधी कूठ न बोले.

३ तीसरा नूम्यालीक कूठ. सो दूसरेकी धरतीको अपनी कहे, तथा औरकी नूमिकों औरकी कहे, तथा घर, हवेली, वाडी, बाग, (बगीचा) वृक्षादिक, संबंधी तथा सर्व परीग्रह संबंधीन्नी कूठ न बोले.

४ चौथा थापणमोसाका कूठ है. कोइ पुरुष श्रावकको प्रतीत वाला जान कर, उसके पास विना साक्षी तथा लिखत करे विना कोइ वस्तु रख गया है, फिर वो मांगनें आवे, तब नामुकर जावे, कहे कि मैं तुम कों जानताही नही, तुम कौन हो? अैसा कूठ बोलके उसकी वस्तु रख लेवे, यहन्नी श्रावकनें नहीं करनां

५ पांचमा कूठी साक्षी नरनी. सो दो जणे आपसमे जगडते हैं, तिस में कूठे पासों धन ले कर अथवा उसके मुहलाह जैसं कूठी गवाही देनी,

यहनी काम श्रावकने नहीं करनां, इस व्रतके पांच अतिचार श्राव[illegible]

१ प्रथम सहसाभ्याख्यान अतिचार. सो विना विचारे किसीकों [illegible] देनां कि तूं व्यभिचारी है, जूग है, चोर है, इत्यादि कहनां, जे कर [illegible] क तो किसीका प्रगट कोइ अवगुण देखे, तोनी अपणे मुखसें न [illegible] तो फेर कलंक देणां, वो तो महापाप है, सो कैसें करे ?

२ दूसरा रहसाभ्याख्यान अतिचार है. सो केइ पुरुष एकांत कुछ मता करते है, उनकों देखकें कहे, कि तुम राजविरुद्ध मता हो, ऐसें कह कर उनकी नंमी करे, राजदंम दिलावे, ए द्

३ तीसरा स्वदार मंत्रनेद अतिचार है, सो अपणी स्त्रीने कोइ बात अपणे पतिसें कही है,वो बात लोकोमें प्रगट करे, उपलक्षणसे प्रमुखकी कही बात प्रगट करे, क्योकि लज्जनीय बातके प्रगट होनेसें, आदिक कूपा दिकमें मूब मरती है.

४ चौथा मृषाउपदेश अतिचार है. सो दूसरलयोकों जूठी वस्तुके करने[illegible] उपदेश करे, तथा विषय सेवनेंके चौरासी आसन सिखावे, तथा दूस[illegible] योंको दुःखमें पडनेका उपदेश करे, तथा वीर्यपुष्ट होनेकी औषधि [illegible] लावे, जिस्सें वो बहुत विषय सेवे, जिस्में विषय कषाय उत्पन्न होवे,[illegible] उपदेश करे. यह सर्व मृषाउपदेशनामा चौथा अतिचार है.

५ पांचमा कूटलेखकरण अतिचार है. सो किसीके नामका जूग [illegible] वही बना लेनां, अगले अंकको तोडके और बना देनां, तथा अक्षर खुरच गेरना, जूठी मोहर गप बना लेनी, इत्यादिक कूट लेख अतिचार है, यह पांच अतिचार अरु पांच प्रकारका पूर्वोक्त जूठ, सो नरकादि गति के कारण जान कर श्रावक वर्जे ॥ इति दूसरा व्रत.

३ अथ तीसरा स्थूल अदत्तादानविरमणव्रत लिखते है प्रथम मोटी चोरी नींत फोडी कुंनल देकर अथवा एकलेकों, रस्तेमें ठल बल करकें ठग लेनां, जबर दस्तिसें किसीकी वस्तु खोस लेनी, नजर बचाके किसीकी वस्तु उठा लेनी, अरु कोइ वस्तु धर गया है, जब वो मांगने आवे तब नामुकर जावे, तथा हीरा, मोती, पन्ना प्रमुख जूठे सच्चेका अदल बदल कर देवे, इत्यादि अदत्तादान अर्थात् चोरीका स्वरूप है. इसके करनेमें परलोकमें खोटी नरकादि गति प्राप्त होती है. अरु इस लोकमंनी प्रगट

जावें, तो राजदंम, अपयश, अप्रतीति होवे, इस वास्ते श्रावक अद दानका त्याग करे. इस अदत्तादान व्रतके दो नेद है सो कहते है.

प्रथम ड्व्य अदत्तादानविरमण व्रत. सो पूर्वोक्त प्रकारसें दूसरांयोंकी स्तु पडी विसरी लेवे नही, सो ड्व्य अदत्तादान विरमणव्रत जानना

दूसरा नावअदत्तादानविरमण व्रत. सो पर जो पुजल ड्व्य, तिसकी ी रचना. वर्ण, गंध, रस, स्पर्शादि रूप, तेवीस विषय, तथा आठ कर्म ी वर्गणा, यह सर्व पराइ वस्तु है,सो वस्तु तत्त्वज्ञानमें जीवकों अग्राह्य है, तिसकी जो उदय नाव करके वांछा करणी, सो नाव चोरी है. तिस कों जिनागमके सुननेसें त्यागनां, पुजलानंदी पणा मिटानां, सो नाव अ त्तादानविरमणव्रत कहीये जो जो कर्मप्रकृतिका बंध मिटा है, सो नाव अदत्तविरमणव्रत कहियें. सामान्य प्रकारसें अदत्तके चार नेद है.

प्रथम किसीकी वस्तु, विना दीये ले लेनी, इसका नाम स्वामीअदत्त है. दूसरा सचित्त वस्तु अर्थात् जीववाली वस्तु फूल, फल, वीज, गुछा, पत्र, कंद, मूलादिक, तथा बकरा, गाय, सुअरादिक, इनकों तोडे, छेदे, नेदे, काटे, सो जीवअदत्त कहियें. क्योंकि फूलादि जीवोने अपणे शरीरके छेदने नेदनेकी आज्ञा नहिं दीनी है, जो तुम हमकों छेदो, नेदो, इस वास्ते इसका नाम जीव अदत्त है. तीसरा जो वस्तु, तीर्थंकर अर्हतनें निषेध करी है, तिसका जो ग्रहण करणां, जैसे साधुकों अशुद्ध आहार लेनेका निषेध है, अरु श्रावककों अनक्ष्य वस्तु ग्रहण करणेका निषेध है, सो इन पूर्वोक्तकों ग्रहण करे, तो इसका नाम तीर्थंकर अदत्त है. चौथा गुरु अदत्त. सो जैसें कोइ साधु शास्त्रोक्त निर्दोष आहार व्यवहार शुद्ध ल्यावे, पीछें उस आहारकों जो गुरुकी आज्ञा विना खावे, सो गुरु अदत्त है.

यह चारो अदत्त, संपूर्ण तो जैनका यतिही त्याग सक्ता है, गृहस्थसे तो एक स्वामी अदत्तही त्यागा जाता है, इस वास्ते इसीकी यहां मुख्यता है, तिस वास्ते पराइ वस्तु पूर्वोक्त प्रकारसे लेनी नही, जे कर ले लेवे, तो चोर नाम पडे, राजदंम होवे, अपयश, अप्रतीति होवे, इस वास्ते न लेनी चाहिये. अरु जिस वस्तुकी वहुत मनाइ नही है, लेनेसें चोर नाम नहीं पडता है, तिसकी जयणा करे, अरु किसीकी गिरी पडी वस्तु मिल जावे, पीछें जे कर जान जावे कि यह वस्तु अमुककी है, तव तो उसकों

दे देवे, जे कर उस वस्तुके स्वामीकों न जाने, अरु अपणा मन दृढ होवे तो लेवे नहीं, अरु कदाचित् बहुमोली वस्तु होवे, अरु मनदृढ न रहे, तो उस वस्तुकों ले कर अपने पास कितनेक दिन रक्खे, जे कर उसका मालक कोइ जान पडे, तो उसको दे देवे, जे कर उसका स्वामी मालूम न पडे, तो धर्मखातेमें उस धनकों लगा देवे, जेकर लोभ अधिक होवे तो अर्द्ध धर्ममें लगा देवे. तथा अपणी जमीनकूं खोदतां तिसमेंसूं धन निकल आवे, तो रखनेका आगार है, परंतु इसमेंभी अर्द्ध भाग अथवा चौथा हिस्सा धर्ममें लगावे, तथा दूसरेकी जगा मोलसे लीनी होवे, उसमेसूं खोदतां जे कर धन निकल आवे, जे कर मनमें संतोष होवे, तब तो उस मकान वालेको वो धन दे देवे, जे कर लोभ होवे, तब आधा धर्ममें लगावे, अरु आधा अपने पास रक्खे, तथा कोइ पुरुष अपने पास धन रख कर, पीछेसें मर गया होवे, अरु उसका कोइ वारस न होवे, तब श्रावक उस धनको भले पंचके आगें जाहर करे, जो कुछ पंच कहे, सो करे, कदापि देश कालकी विषमतासें उस धनकों जाहेर करते कोइ राजसंबंधी क्लेश उठता मालुम पडे, कोइ दुष्ट राजा लोभके वशसें कहे, कि तेरे घरमें औरभी ऐसा धन है. इत्यादि होवे, तब तो मौन करके उस धनकों धर्मस्थानमें लगा देवे.

तथा घरकी चोरी तो यह है कि:— घरकी सर्व वस्तुओंका मालक माता पिता है, तिनके पूछे विना धन वस्त्रादि लेनेकी जयणा रक्खे, अथवा जिस के साथ प्रेम होवे, तथा जो संबंधी होवे, जिसके घरमें जाने आनेका अरु खाने पीनेका व्यवहार होवे, उसके विना पूछे कोइ फलादि वस्तु खानेमें आवे, उसका आगार रक्खे, परंतु जे कर उस वस्तुके खानेसे मालककों मन दुःखे, तो न लेवे. इसी रीतीसें तीसरा अदत्तव्रत पाले. यह व्यवहार शुद्ध अदत्तादान विरमणव्रत है.

अरु निश्चयसेती तो जितना अबंधपरिणाम हुआ है, गुणस्थान की वृद्धि होनेसें बंध व्यवछेद हुआ, सो निश्चय अदत्तविरमणव्रत कहिये है. इस व्रतके पांच अतिचार हैं, उसकों वर्जे सो कहते हैं.

१ प्रथम तेनाहृड अतिचार है, सो चोरकी चोराइ वस्तु तिसको तेनाहृत कहते है. सो वस्तु न लेवे, एतावता चोरीकी वस्तु जाण कर के न लेवे,

ों कि जो चोरीकी वस्तु जानके लेता है, वो लेने वालाभी चोर है, जे
। जैनमतके शास्त्रोमें सात प्रकारके चोर लिखे है ॥ यदाह ॥ चौरश्चौ
पको मंत्री, भेदज्ञः काणकक्रयी ॥ अन्नदः स्थानदश्चैव, चौरः सप्तविधः
मृत ॥ १ ॥ यह प्रथम अतिचार है.

२ दूसरा प्रयोगअतिचार. सो चोरी करने वलोंको प्रेरणा करणी कि'—
रे! तुम चुप चाप निर्व्यापार आज कल क्यों बेठ रहे हो ? जे कर तुमा
पास खरची नही होवे, तो मै देता हूं, अरु तुमारी ल्याइ हुइ वस्तु मैं
च देऊगा, तुम चोरी करणे वास्ते जाउ. इत्यादि वचनों करके चोरोंको
रणा करणी, यह दूसरा अतिचार है.

३ तीसरा तत्प्रतिरूपकव्यवहार अतिचार. सो सरस वस्तुमें नीरस
वस्तु मिला करकें वेचे, जैसें केशरमें कशुंनादिमिला करकें वेचे, घीमें ग
आदि, हिंगमें गुंदादि, खोटी कस्तूरी खरी करके वेचे, अफयूनमें खोट मि
लाने, पुराणा वस्त्र रंगा कर नवेके भाव वेचे, रूइको पाणीसें भिंजो कर
वेचे, दूधमे पाणी मिलायकें वेचे, इत्यादि करे, तो तीसरा अतिचार लगे.

४ चौथा राजविरुद्धगमन अतिचार है. सो अपणे गामके वा देशके
राजाने आज्ञा दीनी है, जो फलाणे गाममें जाणां नही. इत्यादि जो
राजाकी आज्ञा है, उसका उल्लंघन करना, वैरी राजाके देशमें अपने रा
जाके हुकुम विना जानां, सो चौथा अतिचार है.

५ पांचमा खोटा तोला, मापा, करणेका अतिचार है. सो कूट तोलां,
मापा, करणा, कमती तोलसें तो देणां, अरु अधिक तोलसे ले लेणा,
यह पांचमा अतिचार है यह पाचो अतिचारको वर्जे ॥इति तृतीयव्रत संपूर्ण॥

४ चौथा मैथुनसेवनेका त्याग करनां. तिसका नाम मैथुनत्याग व्रत
कहते है. तिस मैथुनके दो भेद है, एक द्रव्यमैथुनत्याग,दूसरा भाव मैथु
नत्याग, उसमें द्रव्यमैथुन तो परस्त्री तथा परपुरुषके साथ संगम करनां.
सो पुरुष स्त्रीका त्याग करे. अरु स्त्री पुरुषका त्याग करे, रतिक्रीडा काम
सेवनका त्याग करे तिसकों द्रव्यब्रह्मचारी तथा व्यवहारब्रह्मचारी कहियें.

दूसरा भाव मैथुन है. सो एक चेतन पुरुषके विषयविलास परपरिण
तिरूप, तथा तृष्णा ममता रूप, इत्यादि कुवासना, सो निश्चय परस्त्रीका
मिलनां तिसके साथ लाल पाल कामविलास करना, सो भावमैथुन जान

नां तिसकों जिनवाणीके उपदेशसें, तथा गुरुकी हितशिक्षासें ज्ञान हुआ, तब जातिहीन जान करकें अनागत कालमें महा दुःखदायी जान करी पूर्वकालमें इसकी संगतसें अनंत जन्म मरणका दुःख पाया, इस वास्ते इस विजातीय स्त्रीकों तजनां ठीक है, अरु मेरी जो स्वजाति स्त्री परम भक्त, उत्तम, सुकुलिनी, समतारूप सुंदरी, तिसका संग करनां ठीक है, अरु विभाव परिणतिरूप परस्त्रीनें मेरी सर्वविभूति हर लीनी है, तो अब सद्गुरुकी सहायसेंभी ए दुष्ट परिणामरूप जो स्त्री, संग लगी हुई थी, तिसका थोडा थोडा निग्रह करुं, त्यागनेका भाव आदरुं, जिस्सें ... व घटरूप घरमें आ जावे, तथा स्वरूप तेजकी वृद्धि होवे, ऐसी ... मक्ष पा करकें परपरिणतिमें मग्नता त्यागे, औ कर्मके उदयमें ... होवे, शुद्ध चेतनाका संगी होवे, सो भाव मैथुनका त्यागी कहीयें. द्रव्यमैथुनके त्यागी तो षट् दर्शनमें मिल सक्ते है, परतु भावमैथुनका त्यागी तो श्रीजिनवाणी सुननेसे भेदज्ञान जब घटमे प्रगट होता है तब भवपरिणतिसें सहज उदासीन रूप भाव मैथुनका त्यागी जैनमत मेंही होता है इहां स्थूल परस्त्रीगमन व्रत. सो परस्त्रीका त्याग करनां, परपुरुषकी विवाहिता स्त्री, तथा परकी रक्खी हूइ स्त्री, तिसके साथ अनाचार न सेवनां, ऐसा जो प्रत्याख्यान करनां, सो परदारगमन विरमणव्रत है. अरु जो अपणी स्त्री है, तिसमें संतोष करु, ऐसा जो व्रत धारण करे, तिसकों स्वदारसंतोष व्रत कहिये.

देवागना तथा तिर्यंचणी इनके साथ तो कायासें मैथुन सेवनका निषेध है, तथा वर्त्तमान स्त्री वर्जके और स्त्रीसे विवाह न करे, तथा दिनमें अपणी स्त्रीसेंभी संभोग न करे, क्योंकि दिनसंभोगसें जो संतान उत्पन्न होता है, सो निर्बल होता है, जे कर कामाधिक होवे, तो दिनकीभी मर्यादा कर लेवे, इसी तरें स्त्रीभी पर पुरुषका त्याग करे, इसी रीतिसें श्रावक व्रत पाले, इस व्रतके पांच अतिचार है, उसकों वर्जे, सो लिखते है

१ प्रथम अपरिगृहीतागमन अतिचार. सो विना विवाही स्त्री (कुमारी) तथा विधवा इनको अपरिगृहीता कहते है, क्योंकि इनका कोइ भर्तार नहीं है, जे कर कोइ अल्पमति विषयाभिलाषी मनमें विचारे, कि मैंने तो परस्त्रीका त्याग करा है, अरु एतो किसीकीभी स्त्रीयां नहीं है, इनके

साथ विषय सेवनेसें मेरा व्रतभंग नहीं होवेगा? ऐसा विचार करकें कुमारी तथा विधवा स्त्रीके साथ भोग विलास करे, तो प्रथम अतिचार लग जावे, तथा स्त्रीभी व्रत धारक हो कर कुमारे पुरुषसें तथा रंडे पुरुषसें व्यभिचार सेवे, तब तिस स्त्रीकोंभी अतिचार लगे.

२ दूसरा इत्वरपरिगृहीतागमन अतिचार है. तिसका स्वरूप कहते है. इत्वर नाम थोडे कालका है, सो थोडेसे काल वास्ते किसी पुरुषने धन खरच कें वेश्यादिकोंको अपनी करकें रक्खी है, इहां कोइ अज्ञानके उदयसें मनमें ऐसा विचार करे कि मेरे तो परस्त्रीका त्याग है, अरु इस वेश्यादिककों तो मैने अपणी स्त्री बना करकें थोडेसे काल वास्ते रक्खी है, तो इसके साथ विषय सेवनेसें मेरा व्रतभंग नही होवेगा? ऐसे अज्ञानके विचारसें उसके साथ संगम (विषय सेवन) करे, तो दूसरा अतिचार लगे. अरु स्त्रीकोंभी जब अपणी सौकणकी वारीकें दिनमें अपने भर्त्तारसें विषय सेवे, वो अपणे मनमें ऐसा विचार करे, कि अपणे पतिके साथ विषय सेवनेसें, मेरा व्रतभंग नहीं होवेगा, क्यों कि मैंनें तो परपुरुषका त्याग करा है? यह दूसरा अतिचार. इन पूर्वोक्त दोनों अतिचारोंको जो श्रावक जानता है, कि ये श्रावककों करने योग्य नहीं अरु फेर जे कर करे, तो व्रतभंग होवे, परतु अतिचार नही.

३ तीसरा अनंगक्रीडा अतिचार है. सो अनंग नाम कामका है, तिस काम कंदर्पको जागृत करनां, आलिंगन, चुंबन प्रमुख करना, नेत्रोंका हाव, भाव, कटाक्ष, हास्य, उक्त, मस्करी प्रमुख परस्त्रीसे करे, सो दिलमें शोचता है कि मैंने तो परस्पर एक शय्या उपरि विषय सेवनेका त्याग करा है, परंतु पूर्वोक्त अनंगक्रीडा तो नही त्यागी है, परतु वो मूढमति यह नहीं जानता है, कि ऐसा काम करने वालेका व्रत कदापि न रहेगा, अरु मनसें उस जीवने माहापाप उपार्जन कर लीया, निश्चय नयके मतसें उसका व्रतभंगभी हो गया, तथा अपणी स्त्रीसे चौरासी आसनोंसें भोग करे, तथा पंदरा तिथिके हिसावसें स्त्रीके अंगमर्दनादि कर कें काम जगावे, तथा परम कामाभिलाषी होनेसें जब अपनी स्त्रीका भोग न मिले, तब हस्तकर्म करे, स्त्रीभी काम व्याप्त हो कर गुह्यस्थानमें कोइ वस्तु सचार करकें हस्तकर्म करे, तब स्त्रीकोंभी अतिचार है, तिस वास्ते श्रावककों ज

सें तैसें करकें कामेछा घटानी चाहियें. क्यों कि विषयके घटानेंसें अरु
र्यके रखनेसें बुद्धि, आरोग्य, दीर्घायु, बल प्रमुखकी वृद्धि होती है, अरु
धिक काम सेवनेसें मन मलिन, पापवृद्धि,राजयक्ष्मा, (क्षय) भ्रम, मूर्छा,
म, स्वेदादि रोग उत्पन्न होते हैं, इस वास्ते श्रावककों अत्यंत विषय
होनां न चाहियें. केवल जिस्सें वेदविकार शांत हो जावें, तितनांही मैथुन
करनां चाहियें. अरु जब काम उत्पन्न होवे, तब स्त्री संबंधि काम सेवन
की जगाकों जाजरू समान मलमूत्रसें जरी हुई विचारे, मलीन वस्तु है,
खमें दुर्गंध जरी है, नाकमें सिंघाणकी दुर्गंध है, कानोंमे मैल है, पेटमें वि
ष्टा, मूत्र, जरा है, नसायोंमें खाये पीयेका रस, रुधिर, हाड, चाम, चर्बी,
वाय, पित्त, कफ. जरा है, महा अशुचिका पूतला है, जिस अंगमें वाय
लेवेगा, वहां महा दुर्गंध उछलती है, अनित्य अशाश्वत है, सडन, पतन,
विध्वंसन हो जाना, यह इसका स्वजाव है, तो फेर हे मूढ जीव! स्त्रीको
देखकर क्यों कामाकुल होता है ? ऐसें विचारसे कामको शांत करे,
तीसरा अतिचार है.

४ चौथा परविवाह करण अतिचार है. सो अपणी पुत्र पुत्री विना, यश
के वास्ते, पुण्यके वास्ते, और लोकोंके विवाह करावे, सो चौथा अतिचार

५ पांचमा तीव्रानुराग अतिचार है. सो जे पुरुष स्त्री ऊपर तीव्र अभि
लाष धरे, पराइ स्त्रीकों देख कर मनमें बहुत चाहना धरे, उस स्त्रीके दर्श
विना क्षणमात्र रहि न सके, चलता, फिरतां, उस स्त्रीहीमें चित्त रहे, अथ
वा देहमें कामकी वृद्धि वास्ते अफयून, माजूम, जांग, हरताल, पारा प्र
मुख खावे, तीव्रकामसें प्रीति करे, तब पाचमा अतिचार लगे, अथवा
स्त्रीजी कामकी वृद्धि करने वास्ते अनेक उपाय करे, बहुत हाव जाव वि
षय लालसा करे, तब पाचमा अतिचार लगे, यह पांच अतिचार श्रावक
जाने, परतु आदरे नहीं, इन पांचो अतिचारोंका विशेष स्वरूप धर्मरत्न
प्रकरणकी टीकासें जानना ॥ इति चतुर्थव्रत समाप्तं ॥

५ अथ पाचमा स्थूलपरिग्रहपरिमाण व्रत लिखते है. परिग्रहके दो
जेद है. एक तो बाह्यपरिग्रह अधिकरण रूप, सो द्रव्यपरिग्रह नव प्रका
रका है. दूसरा जाव परिग्रह, सो चौदह अभ्यंतर ग्रंथिरूप जो परजावका
ग्रहण समस्त प्रदेश सहित सकपाई पणे बंध, सो जावपरिग्रह है, अरु

ास्त्रमें मूर्छाकों मुख्य वृत्ति करकें भावपरिग्रह कह्या है, तिनमेंसूं चौद
प्रकारका जो अभ्यंतर परिग्रह है, सो लिखते है. १ हास्य, २ रति,
३ अरति, ४ भय, ५ शोक, ६ जुगुप्सा, ७ क्रोध, ८ मान, ९ माया, १० लो
भ, ११ स्त्रीवेद, १२ पुरुषवेद, १३ नपुंसकवेद, १४ मिथ्यात्व. यह चौदह
प्रकारकी अभ्यंतर ग्रंथि है, इहां संसारमें इस जीवकों केवल अविरतिके
बलसें इछा, आकाश समान अनंती है. कदापि भरणेमें आती नहीं, अ
विरतिके उदयसें इछा अरु इछासेंती कर्मबंधनमें पडा हूआ चार गतिमें भ्र
मण करता है. सो कोई पुण्यके उदयसें मनुष्य भवादि सकल सामग्रीका
योग पा कर, सद्गुरुकी संगतिसें श्रीजिनवाणी सुणी, तब चेतना जागृत
भई, तब विचार करा कि अहो में समस्त परभावसें अन्य हूं! अबंधि, अ
छेद्य, अभेद्य, अदह्यधर्मी हूं! परंतु इछाके वश हो कर समस्त छेदन, भे
दन परिभ्रमणादि दुःखोंकों भोगने वाला परधर्मी बन रह्या हूं! ईस वास्ते
समस्त परभावका मूल जो इछा है. तिसकों दूर करे. तब समस्त परभाव
त्यागरूप चारित्र आदरे, साधुवृत्ति अंगी कार करे. अरु जिस जीवके इछा
प्रबल होनेसें एक साथ सर्व परिग्रह त्यागनेका सामर्थ्य न होवे, अरु दो
षसें डरे, तब गृहस्थ, धर्मइछा परिमाण रूप व्रत आदरे, सो इछा परिमा
णव्रत नव प्रकारका है, सो कहते हैः—

१ प्रथम धन इछा परिमाण व्रत है. सो धन चार प्रकारका है. प्रथम
गणिम धन, सो नालिकेर प्रमुख, जो गिणतीसें वेचनेमें आवे. दूसरा धरि
म धन, सो गुड प्रमुख जो तोलके वेचनेमें आवे. तीसरा परिछेद्य धन, सो
सोना, रूपा, जवाहिर प्रमुख जो परिक्षासें वेचनेमें आवे. चोथा मेयधन, सो
घृधादि वस्तु जो मापके वेचनेमें आवे, यह चार प्रकारका धन है. इसका
जो परिमाण करे, सो धनपरिमाण व्रत है

२ दूसरा धान्य परिमाण व्रत सो धान्य चौवीस प्रकारका है १ शालि,
२ गेहूं, ३ जुवार, ४ बाजरी, ५ जव, ६ मूंग, ७ मुठ, ८ उडद, ९ लूंट, १०
चोळा, ११ मटर, १२ तूअर, १३ किसारी, १४ कोद्रवा, १५ कंगणी,
१६ चणा, १७ वाल, १८ मेथी, १९ कुलथ, २० मसूर. २१ तिल. २२
रंमवा, २३ कूरी, २४ वरटी. यह खाने वास्ते तथा व्यवहार वास्ते उपयो
गी है. तथा १ धनीया, २ जींमी, ३ सोवा, ४ अजवयन, ५ जीरा. यह

नी धान्यकी जातिमें है, परंतु ये औषध्यादिकमें काम आते हैं. तथा सामक, २ मणकी, ३ चुरट, ४ चेकरीया, ये मारवाड देशमें प्रसिद्ध औरभी जो अडक धान्य, विना बोयां ऊगता है, जिसकों लोक काललमें खाते है, यह सर्व जातिका अन्न, तिसका परिमाण करे.

३ तीसरा क्षेत्रपरिग्रह व्रत है. सो बोनेका खेत, तथा बाग (बगीचक) जाननां, इस क्षेत्रके तीन भेद है, उसमें एक क्षेत्र तो ऐसा कि जो वर्षाके पाणीसें होता है, दूसरा कूपादिकके जल सींचनेसे होता तीसरा तो यह पूर्वोक्त दोनो प्रकारमें होता है, इनका परिमाण करे.

४ चौथा वास्तुक परिमाण व्रत है. सो घर, हाट, हवेली प्रमुख केभी तीन भेद है. एक तो नूंहरा प्रमुख, दूसरा उछ्रित सो उची हवेली क मजली, दो मजली, तीन मजली, यावत् सातभूमि तक, तीसरी नूंहरा प्रमुख, उपर एक दो आदि मजल, तिसका परिमाण करे.

५ पांचमारूप्यपरिग्रहपरिमाण व्रत है. सो सिक्के विनाका काचा तिसका तोलका परिमाण करे.

६ छठा सुवर्णपरिग्रह परिमाण व्रत है. सो विना सिक्केका सोना, सके तोलका परिमाण करे.

७ सातमा कूपद परिग्रह परिमाण व्रत है. सो त्रांबा, पीतल, रांग, कांसीसा, भरत, लोहाप्रमुख सर्व धातुके बर्त्तनोंके तोलका परिमाण करे.

८ आठमा डुपद परिग्रहपरिमाण व्रत है. सो दासी, दास, अथ पगारदार गुमास्ता प्रमुख रखणां, तिनकी गणतीका परिमाण करे.

९ नवमा चौपदपरिग्रह परिमाण व्रत है. सो गाय, महीषी, घोडा, लद, बकरी, भेम प्रमुख, तिनकी गिणतीका परिमाण करे.

अथ अपनी इछा परिमाणसें परिग्रह किस तरें रखे? सो कहते रूपा घडा हूआ अरु अनघडा तथा नगद रूपक इतना रखुं, तथा सोना घडा अनघडा असर्फी तथा जवाहीर इतना रखुं, इस रीतिसें परिमा करे, उपरात पुण्योदयसे धन वधे, तो धर्मस्थानमें लगावे. तथा वर्ष दि मे इतने इस भातके वस्त्र पहिरूं, तथा एक वर्षमें इतना अन्न मैं घरख च वास्ते रखुं, अरु इतना वणिज वास्ते रखुं, तिसका स्वरूप सातमे तमे लिखेंगे. तथा क्षेत्रपरिमाणमे क्षेत्र, वाडी, बगीचा प्रमुख सर्व मिल

इतने विगघे धरती रखुंगा, तथा घर, खिडकी बंध, अरु खुल्ली डुकान, बेला, वखारी, तथा परदेश संबंधी डुकानकी जयणा, तथा इतना नाडे णे वास्ते घरकी रखनेकी जयणा. तथा नाडे लीये हूये घरकों समराव की जयणा, तथा कुटुंब संबंधि घर बनानेमें उपदेशकी जयणा, तथा पणा संबंधी अरु गुमास्ता परदेश गया होवे, पीछेसें तिसके घर प्रमुख मरावणेकी जयणा, तथा आजीविकाके वास्ते किसीकी चाकरी करनी प , तब उसके घर प्रमुखके समरावणेकी जयणा, तथा कुपदपरिमाणमें ांबा, पीतल, राग, लोहखंम, कांसी, नरत, सर्व मिलीके धातुके वर्त्तन, त ा और घाट, तथा बूटा, इतने मण रखणेकी जयणा, तथा डुपद परिमा णमें श्रावकने दासी, दासकों मोल दे कर नहीं लेनां, परतु पगारवाले नौकर ) गिणतीमें इतने रखने चाहियें, तथा गुमास्ता रखनेकी जयणा, था चौपद परिमाणमें गाय, नैस, बकरी प्रमुख रखनेका परिमाण करे. अब यह इछा परिमाण व्रतके पांच अतिचार है, सो लिखते है.

१ प्रथम तो धनपरिमाण अतिक्रम अतिचार. इस रीतिसें होता है.सो जब इछा परिमाणसें धन अधिक हो जावे, तब लोनसंज्ञासें दिलमें ऐ सा मनसुबा करे कि जो मेरा पुत्र बडा हो गया है, तिसकोंनी धन चा हियें है, अरु मैंनेनी पुत्रकों धन देनाही है? ऐसा कुविकल्प करकें पुत्रके नामके पांच हजारादि रूपक जूदे रखे, तथा अन्न प्रमुख अपणे नियम परिमाण घरमें पडा है, तब अधिक रखनेकी इछासें दूसरायोके घरमें रख छोडे, जब चाहियें तब ले आवे, अरु अज्ञानसे ऐसा विचारे कि मैने जो इछा परिमाणसें अधिक अपने घरमें रखनेका नियम करा है, अरु य ह तो दूसरोंके घरमें रखा है, इस वास्ते मेरे नियममें दूषण नहीं, तथा व्रत लेनेके वखतमें कचे मणके हिसावसें अन्न रखा है, अरु जब परदे शांतरमें गया, तब पक्के मणका उंहा तोल जान कर अन्ननी पक्के मणकें हिसावसे रखे, ऐसे विचार वालेकों प्रथम अतिचार लगता है

२ दूसरा क्षेत्रपरिमाण अतिक्रम अतिचार है. सो जब इछा परिमाणसेंती अधिक घर हाटादिक हो जावे, तव विचली नित तोडके दो तिनादि घरा दिकोंका एक घरादि वनावे, तथा दो तीनादि खेंतोकी विचली मोली तोडकें एक बना लेवे, अरु मनमे यह विचारे कि मैने तो गिणती रखी है,सो तो

मेरा नियम अखंडित है, बडा कर लेनेमें क्या दूषण है? ऐसें तो दूसरा अतिचार लगे.

३ तीसरा रूप्यसुवर्णप्रमाणअतिक्रम अतिचार है सो जब माणसेंती अधिक होवे, तब अपणी स्त्रीकें पेणे नारी तोलके तथा अपणे आभरण तोलमें भारी बनवावे, यह तीसरा अतिचार

४ चौथा कुपदपरिमाण अतिक्रम अतिचार है. सो त्रांबा, कांसी प्रमुखके वर्त्तन राठ वगैरें जो गिणतीमें रखे है, सो जब पदा होवे, तब गिणतीमे तो उतनेही रखे, परंतु तोलमें वजनदार तिगुणे बनवावे, अरु मनमें ऐसा विचारे जो मेरा व्रत तो अखंडित क्योंकि वर्त्तनोकी गिणती तो मेरे तितनीही है? तथा कचे तोल रखे थे, फेर पक्के तोल परिमाण रख लेवे,सो चौथा अतिचार है

५ पाचमा द्विपदचतुष्पद प्रमाणातिक्रम अतिचार है. सो दास, घोडा, गाय, बलद प्रमुख अपणे परिमाणसें जब अधिक हो जावे, वेच गेरे, अथवा गर्भ ग्रहण अवेरी करावे, जितने गिणतीमें हैं, प्रथम वेचके फेर गर्भ ग्रहण करावे, अथवा भाइ पुत्रके नामके कर तो पांचमा अतिचार लगता है. इति पंचमव्रत संपूर्ण ॥

६-७-८ अथ छठा, सातमा, अरु आठमा, इन तीनो व्रतोंकों कहते है. तिनमे छठे व्रतमें दिशांका विचार है, इस वास्ते इसका दिक्परिमाण व्रत कहते हैं. तिसका स्वरूप लिखते है.

पूर्वे जो पांच अणुव्रत कहे है. तिनकों इन तीनो व्रतों करकें गुण वृद्धि होती है, इस वास्ते इनका नाम गुणव्रत है, क्योंकि जब दिशि रिमाणव्रत कीया, तब तिस क्षेत्रसें बाहिरले सर्व जीवोंकों अभयदान दीया, यह पहिले प्राणातिपात व्रतकों गुण पुष्टि भइ, तथा बाहिर जीवोंके साथ कूठ बोलना मिट गया, यह मृषावाद व्रतको पुष्टि भइ तथा बाहिरले क्षेत्रकी वस्तुकी चोरीका त्याग हूआ, यह तीसरे व्रतकों पुष्टि भइ, तथा बाहिरले क्षेत्रकी स्त्रीयोंके साथ मैथुन सेवनेका त्याग हुआ यह चौथे व्रतकी पुष्टि भइ, तथा नियम बाहिरके क्षेत्रमे क्रय विक्रय निषेध भया, यह पांचमे व्रतकी पुष्टि भइ, इस वास्ते पाचो अणुव्रतोंकों यह तीन व्रत गुणकारी है.

तहां दिशिप्रमाण व्रत. सो चारों दिशि, तथा चारों विदिशि, तथा र्ध्व, अरु अधो, इन दश दिशिका परिमाण करे, तिसके दो भेद हैं. क व्यवहारसें, सो अपणी कायासें दशों दिशिमें जानेका, तथा मनुष्य जनेका, तथा व्यापार करनेका परिमाण करे, उसकों व्यवहार दिशि रिमाण व्रत कहियें.

दूसरा निश्चयसें. सो जो कुछ नरकादि गतिमें गमन है, सो सर्व कर्मका र्म है. जिसके वश पडकें यह जीव चारों गतिमें भटकता है, परानुया यी चेतना हो रही है, इसी वास्ते जीव परभावानुसारी गतिभ्रमण करता है, परंतु जीव तो शुद्ध चैतन्य, अगतिस्वभाव, तथा निश्चल स्वभाव है, सा श्री जिनवाणीके उपदेशसें समझके चेतना शुद्धस्वरूपानुयायी होवे, तब अपणा अगति स्वभाव जानिके सर्व क्षेत्रसें उदास रहे, समस्त क्षेत्रसें अप्रतिबंधक भावसें वर्त्ते, सो निश्चयसे दिक्परिमाण व्रत कहियें. यह दशों दिशिका परिमाण करें, तिसके दो भेद है.

प्रथम जलमार्ग. सो झहाज नावों करकें इतने योजन अमुक दिशिमें अ मुक बंदर, तथा अमुक द्वीप तक जाऊं, जे कर पवन, तथा वर्षातके शसें और दूर किसी बंदरमें ले जावे तो आगार, अर्थात् व्रतभंग न होवे, अथवा अजाण पणे कर कें भूल चूकसें किसी बंदरमे चला जाऊं, उसकाभी आगार है.

दूसरा स्थलका मार्ग. सो जिस जिस दिशिमें जितने जितने योजन तक ानेका परिमाण करा है, तहां तक जाणेकी जयणा, जे कर चोर, म्लेछ, कडके नियम क्षेत्रसें बाहिर ले जावे, तिसका आगार है, तथा ऊर्ध्व दि शिमें बारा कोश तक जाणेकी जयणा रक्के, तथा अधोदिशिमें आठ कोश क जाणेकी जयणा, परंतु जो उंचा चढके फेर नीचा उतरें, वो अधोदि मे नहीं, तथा जितनें क्षेत्रका परिमाण करा है, तिस्सें बाहिरका कोइ गाए वाले पुरुषका पत्र आवे. सो वाच कर उसका उत्तर लिखनां पडे, सका आगार है, परंतु मै अपणी तरफसे विना कारण पत्र ुख नही लिखुंगा, तथा परदेशकी विकथा सुननेका आगार, इस व्रतके ंच अतिचार है सो कहते है.

१ प्रथम ऊर्ध्वदिशापरिमाणातिक्रम अतिचार है. सो अ वा बे सुरतिसें अधिक चला जावे, तो प्रथम अतिचार.

२ दूसरा अधोदिशिपरिमाणातिक्रम अतिचार. पूर्ववत्.

३ तीसरा तिर्छादिशिपरिमाणातिक्रम अतिचार ऊपर वत्. जेम भंगके भयसें गुमास्ता भेजे, तोभी अतिचार लगे.

४ चौथा एक दिशिमें सौ योजन रखे हैं, अरु एक दिशिमें योजन रखे हैं, पीछें जब एकही दिशिमें डेढसौ योजन जाना पडे, दूसरी तरफके पचास योजनभी उसी तरफ जोड लेवे, अरु ऐसा विचारे कि मेरे नियमकेही पचास योजन हैं, इस मेरे व्रतका भंग नहीं.

५ पांचमा स्मृतिअंतर्धान अतिचार. सो अपणे नियमके भूल जावे, क्या जाने पूर्वदिशिके सौ योजन रखे हैं? कि पचास रखे है? इत्यादि ऐसा संशयके हूए फेर पचास योजनसें अधिक तो पांचमा अतिचार लग जावे, यह पांच अतिचार वर्जे॥

७ अथ सातमा भोगोपभोग व्रतका स्वरूप लिखते है. यह दूसरा व्रत है. इस व्रतके अंगीकार करणेसें सचित वस्तु खानेका त्याग करे, थवा परिमाण करे, तथा जिसमे बहुत हिंसा होवे, ऐसा व्यापार करे, तथा जिस काममें अवश्य हिंसा बहुत करनी पडे, तिसका करे, अनभक्ष्य त्यागे, अरु चौदह नियमभी इस व्रतमें गिणे जाते हैं. वास्ते यह व्रत पूर्वोक्त पांचही अणुव्रतोंको गुणकारी है, इस दो भेद है, सो कहते हैं.

१ प्रथम व्यवहार सो भक्ष्याभक्ष्यका ज्ञान करी त्यागे, दूसरा आश्रव संवरका ज्ञान कर के खान पानादिक जो इंद्रिय सुखका कारण है, उसमें अपणी शक्ति प्रमाण बहुत आरंभ छोडकें अल्पारंभी होना, सो व्यवहार भोगोपभोगविरमण व्रत है.

२ दूसरा निश्चयसें, तो श्रीजिनवाणी सुण कर, वस्तु तत्त्वस्वरूप जान कर विचारे कि जो जगतमें परवस्तु है, सो सर्व हेय है, इस वास्ते तत्त्ववेत्ता पुरुष परवस्तुकों न खावे, न अपणे पास रखे, तब शुद्ध चेतन भाव धार के परम शांतिरूप हो कर जो वस्तु सडे, पडे, गिरे, जाती है

व परवस्तु जान कर ऐसा विचार करे कि यह पुद्गलकी पर्याय है, वि जगत्की जूठ है, ऐसी वस्तुका नोगोपनोग करणां, सो तत्त्ववेत्ताकों चित नहीं, ऐसे ज्ञानसें परनावकों त्यागे, स्वगुणकी वृद्धि करे, ऐसा ान पा कर आत्माकों स्वस्वरूपानंदी करे, चिद्विलासका अनुनवी होवे, ो निश्चय नोगोपनोगविरमण व्रत कहिये.

अथ नोगोपनोग शब्दका अर्थ कहते हैं जो आहार, पुष्प. विलेप ादि, एक वार नोगनेमें आवे, सो नोग कहियें. अरु जो नुवन, वस्त्र, ्त्रीयादि वार वार नोगनेमें आवे, सो उपनोग कहियें. अरु कर्माश्रयी इस ्रतके अनेक नेद है, सो आगें लिखुंगा.

तथा श्रावककों उत्सर्ग मार्गमें तो निरवद्य आहार लेनां लिखा है, जे कर शक्ति न होवे, तव सचित्तका त्यागी होवे, जेकर यहनी न कर सके, तो वाईस अनक्ष्य अरु वत्तीस अनंतकाय इनका तो जरूर त्याग करे, तिनमें प्रथम वाईस अनक्ष्य वस्तुका नाम लिखते हे.

१ वडके फल, २ पीपलके फल, ३ पिलखणके फल, ४ कठंवरके फल, ५ गूलरके फल, यह पांचतो फल अनक्ष्य है, क्योंकि इन पांचो फलोंमे बहूत सूक्ष्म कीडे त्रस जीव नरे हूये होते हैं, जिनोंकी गिणती नहीं हो सकी है, इस वास्ते धर्मात्मा जीव, इन पांचों फलोंकों न खावे, जे कर दौर्निक्षमें अन्न न मिले, तोनी विवेकी पूर्वोक्त पांच फल नक्षण न करे.

६ मदिरा, ७ मास, ८ मधु, ९ माखण, इन चारोंमे तद्वर्ण असंख्य जीव उत्पन्न होते हे, अरु यह चारों विगय, महाविगय हे. सो महाविकारकी करनेवाली है, तिनमें प्रथम मदिरा त्यागने योग्य है, क्योंकि मदिराके पीनेमे जो दूषण है, सो हेमचंद्रसूरिकृत योगशास्त्रके दश श्लोकोंके अर्थसें लिखते हे.

१ मदिरा पीनेसें चतुर पुरुषकी बुद्धि नष्ट हो जाती है,जैसे दुर्नागी पुरुषको सुंदर स्त्री ठोड जाती है, तैसें इस पुरुषकों बुद्धी ठोड जाती हे, २ मदिरापानी पुरुष, अपणी माता, वहिन, वेटीकों अपणी नार्याकी तरे समक के जोरा जोरीसे विषयनी सेवन कर लेता है, अरु अपणी नार्याकों अपणी माता समकता है, मदिरा पीनेवाला ऐसा निर्लज्ज ओर महापापके करने वाला होता है, ३ मदिरापानी, अपनेको अरु परकोनी नहीं

जानता, ४ मदिरापानी, अपणे स्वामीकों अपणा किंकर अरु अपणेकों स्वामी जानता है, एसी निर्लज्ज बुद्धिवाला होता मदिरा पीने वाले पुरुषकों चौंकमे लेटा हूआ देख कर मुदरि जान कुत्ते उसके मुहमें मूत जाते है, ६ मदिराके रसमें मग्न पुरुष मादर जात, निर्लज्ज हो कर, सो जाता है. ७ मदिरा पीने अगम्य गम्य, चोरी, यारी, खून प्रमुख कुकर्म करे है. वो सर्व ल. गे प्रकाश देता है. ८ मदिरा पीनेसें शरीरका तेज, कीर्त्ति,यश,त.. बुद्धि, यह सब नष्ट हो जाते है. ९ मदिरापानी भूत लगेकी तरें है, १० मदिरा पीने वाला कीचड और गंदकीमें लोटता है, ११ नेसें अंग शिथिल हो जाते है, १२ मदिरा पीनेसें इंद्रियोंकी तेजी है, १३ मदिरा पीनेसें बडी मूर्छा आजाती है,१४ मदिरा पीनेवालेका नष्ट हो जाता है, १५ संयम नष्ट हो जाता है,१६ ज्ञान नष्ट हो १७सत्य नष्ट हो जाता है, १८ शौच नष्ट हो जाता है,१९ दया नष्ट जाती है,२० क्षमा नष्ट हो जाती है,जैसें अग्निसे तृण भस्म हो जाते तैसें पूर्वोक्त गुणभी उसका नष्ट हो जाते है, २१ मदिरा है, सो रु परस्त्रीगमनादिकोंका कारण है, क्योंकि मदिरा पीनेवाला कर्म नही कर सक्ता है ? २२ मदिरा, आपदा तथा वध, बंधना कारण है, २३ मदिरेके रसमें बहुत जीव उत्पन्न होते है. इस वास्ते धर्मिकों मदिरा न पीनी चाहिये. २४ मद्य पीने वाला ० कहता है, २५ लीयेकों नहीं लीया कहता है, २६ करेकों न करा है, २७ मद्यपी, घरमे तथा बाहिर, पराये धनकों निर्भय हो कर लूट है, २८ मदिरेके उन्मादसें बालिका, यौवनवती, वृद्धा, ब्राह्मणी, चांडालि नी प्रमुख स्त्रीयोसे भोग कर लेता है, २९ मद्यप अरराट शब्द करता है ३० गीत गाता है, ३१ लोटता है, ३२ दौडता है, ३३ क्रोध करता है ३४ रोता है, ३५ हस्ता है, ३६ स्तंभवत् हो जाता है, ३७ नमस्कार क रता है, ३८ भ्रमता है, ३९ खडा रहता है, ४० नटकी तरें अनेक नाटक करता है, ४१ अैसी वो कौनसी दुर्दशा है, जो मदिरा पीने वालेकों नहीं होती है ? शास्त्रोमें सुणते हैं कि सांब कुमारने मदिरा पी कर द्वैपायन ऋ षिकों संताया, तब द्वैपायननें द्वारकाकों दग्ध कीया, ४२ मदिरा पीना

वे पापोंका मूल है, ४३ मदिरा पीने वाला निश्चय नरक गतिमें जावेगा, ४४ मदिरा सर्व आपदाका स्थान है ४५ मदिरा अकीर्त्तिका कारण है,४६ मदिरा नीच म्लेछ लोक पीते है, ४७ गुणीजन लोक जो है,सो मदिरा पीनेवालेकी निंदा करते हैं, ४८ मदिरा पचेमें लग जानेसें तत्काल मरजाता है,४९ मदिरा पीने वालेके मुखसें महादुर्गंध आती है, ५० मदिरा सर्व शास्त्रोंमें निंदित है, ५१ मदिरा पीनेवाला ईश्वरका नक्त नहीं. इत्यादि मदिरा पीनेमें अनेक दोष है, इस वास्ते श्रावक मदिरा न पीवे, यह उठा अनक्ष्य

सातमा अनक्ष्य मांस है. यह मांस नक्षण करनेमें जो दूषण है, सो लिखते है. जो पुरुष मांस खानेकी इछा करता है, वो पुरुष, दयाधर्मरूपी वृक्षकी जड काटता है, क्योंकि जीवके मारे विना मांस कदापि नहि हो सक्ता है, जे कर कोइ कहेगा कि हम मांसनी खा लेवेंगा, अरु प्राणीयोंकि दयानी करेंगा,असे कहने वालेकों हम उत्तर देते हैं,कि सदा सर्वदा जो मांसके खानेवाले हैं, अरु वो अपने मनमें दयाधर्मी बना चाहता है, वो पुरुष अग्निमें कमल लगानां चाहता है, क्योंकि जब उसने मांस खाया, तब प्राणीयोंकी दया उसके मनमें कदापि नहीं हो सकी है, जैसें अबका खानेवाला आम्रफल देखता है, तब उसकी मनसा आंब खाने हीकों दोडती है, तैसें मांसाहारी किसी गौ, नेडी, बकरी, प्रमुखकों देखता है, तब उन जीवोंका मांस खानेकी तर्फ उसकी सुरती दौडती है, असे पुरुषकों दयाधर्म, क्यों कर संनवे ? जे कर कोइ कहेगा कि जीवके मारने वाला सौकरिक अर्थात् कसाइ है, तिस पासों बना बनाया मांस ल्या कर खावे, तो क्या दोष है ? असे मूढमतिकों उत्तर देते है, कि जो मांस खानेवाला है, वोनी जीवका हिंसक है, क्यों कि नगवंतने शास्त्रोंमें सात जनोंकों घातक (हिंसक) अर्थात् कसाइही कहा है, उसका नाम कहते हैं. एक जीवके मारने वाला, दूसरा मांस बेचने वाला, तीसरा मांस रांधने वाला, चौथा मांस नक्षण करने वाला, पांचमा मांस खरीदने वाला, उठा मांसकी अनुमोदना करने वाला, सातमा पितरोंके, देवताओं कों, अतिथिकों, मांस देने वाला, यह सात साक्षात् परपरा करकें घातक अर्थात् जीववधके करने वाले है, मनुजीनी मनुस्मृतिमें कहते है ॥श्लोक॥ अनुमता विशसिता, निहंता क्रयविक्रयी ॥ संस्कर्ता चोपहर्त्ता च, खादकश्चेति

घातकाः ॥ १ ॥ अस्यार्थः– १ अनुमोदक केतां अनुमोदन करने विशसिता केतां मारे हुये जीवके अंगका विनाग करने वाला. ३ केतां मारने वाला, ४ मांसका वेचनेवाला, ५ मांसका रांधने मांसका परोसने वाला, ७ मांसका खाने वाला. यह सातों घातकी र्थात् जीवके वध करने वाले है, दूसरा श्लोकनी मनुस्मृतिका ॥श्लोक॥ अकृत्वा प्राणिनां हिंसां,मांसंनोत्पद्यते क्वचित् ॥ नच स्वर्ग, स्तस्मान्मांसं विवर्जयेत् ॥ २ ॥ अस्यार्थः– जितना चिर न मारे, तहां तक मांस नही होता है, अरु जीववधसें स्वर्ग नहीं नरक गति होती है, इस वास्ते मांस खानां वर्जे ॥ २ ॥

अब मांस खाने वालेकोंही वधकपणा है. यह वात कहते है जीवोंका मांस जो अपने मांसकी पुष्टाइके वास्ते खाते हैं, वास्तवमें कसाइ हैं, क्यों कि जे कर खानेवाले न होवे, तो काहेकों कोइ जी मारे ? जो पर प्राणीयोंकों मार करके अपणेकों सप्राण करते हैं, वे थोडीसी जिंदगीके वास्ते अपणा नाश करते है, एक अपणे वास्ते क्रोडों जीवोंकों जो दुःख देता है, तो वो क्या सदा काल रहेगा ? जिस शरीरमें सुंदर मिष्टान्न, विष्टा हो जाता है, अरु दूध अमृत वस्तुओ मूत्र हो जातीयां है, तिस शरीरके वास्ते कौन बु न जीववध अरु मांस नक्षण करे ?

जे केइ महामूढ, निर्विवेकी, लिख गये है, कि मांसनक्षण दूषण नही वेनी म्लेछ थे, क्यो कि वे लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ न क्षणे दोषो, न मद्ये न च मैथुने ॥ प्रवृत्तिरेषा नूताना, निवृत्तिस्तु ॥ १ ॥ इस श्लोकके कहने वालोंने व्याध, गृध्र, नेडीये, श्वान, व्याघ्र, गीदड, काग प्रमुख हिंसक जीवोंकों अपना धर्मोपदेश गुरु माने है, क्योंकि जे कर ये पूर्वोक्त गुरु न होते तो इनकों मांस खाने कौन सिखाता ? विना गुरुके उपदेशके पूज्यजन उपदेश नहीं देते हैं श्लोक वनाने वालोंकी अज्ञानता देखियें, वे कहते हैं कि मांस खानेमें मदिरा पीनेमें, अरु मैथुन सेवनेमे पाप नहीं, परंतु निवृत्तिस्तुमहाफला इनमें जो निवृत्ति करे तो महाफल है. यह स्ववचन विरोध है, क्योंकि जिसके करनेमें पाप नहीं,उसके त्यागनेमें धर्मफल कदापि नहीं हो सका है

अथ निरुक्त वल करकेंनी मांस त्यागने योग्य है, सो कहते है
श्लोक ॥ मांसनक्षयितामुत्र, यस्य मांसमिहाद्म्यहं ॥ एतन्मांसस्य
ांसत्वे, निरुक्तं मनुरब्रवीत् ॥ १ ॥ अस्यार्थः– जिसका मांस में खाता
, वो जीव मुजकों परनवमें नक्षण करेगा, यह निरुक्तसें मनुजी मांस
ा अर्थ कहते है, मांसनक्षण वालेकों महा पाप लगता है, जो पुरुष
ांस नक्षणमें लंपट है, वो पुरुष जिस जिस जीवकों जलचर मत्स्यादि
कों, स्थलचर मृग, सूअर प्रमुखकों, खेचर तित्तर लाल वटेरे प्रमुखकों
खता है, तिस तिसकों मारकें खानेकी बुद्धि करता है, माकनकी तरें
र्वकों खाया चाहता है, मास खानेवाला उत्तम पदार्थोंका परिहार क
के नीच पदार्थके लेनेमें उद्यत होता है, जैसें काग, पंचामृत गेड कर
वेष्टेमें चांच देता है, तिसी तरे जान लेनां. इसका नाम तो निर्विवेकता है,
श्लोक ॥ ये नक्षयंति पिशितं, दिव्यनोज्येषु सत्स्वपि ॥ सुधारसं परि
यज्य, नुंजते ते हलाहलं ॥ १ ॥ अर्थः– सकल धातुओंके वृद्धि करने
ाला दिव्य नोजन विद्यमान हूआं, सर्व इंद्रियोंके आल्हादजनक दूध,
ीर, किलाट, कूर्चिका, रसाल, दधि आदिक, मोदक, मंदक, मंमिका, खा
, पापड, घेवर, ईम्हरिका, खंमवडे, पूरणवडे, गुडपापडी, इक्षुरस, गुड,
मिसरी, द्राक्ष, आंब, केले, अनार, नालियर, नारगी, संतरे, खजूर, अक्षो
, राजादनखिरणी, फनस, अलूचे, वदाम, पिस्तां. इत्यादि अनेक दिव्य
ोजनोंकों गेड के मूढमति, विस्त्रगंधि, सूगवाला, वमनका करनेवाला,
ता बिनत्स्य मासकों नक्षण करता है, वो जीव, जीवितव्यकी वृद्धि
ास्ते अमृत रस गेड कर जीवितांतकारी, हालाहल विष नक्षण करता
, बालक जे होता है, सोनी पत्नरकों गेड कर सुवर्णको ग्रहण करता
, अरु जे मांसाहारी पुरुष है, वो जे माससेंनी अधिक पुष्टताके करने
ाला ऐसे दिव्य नोजन है, तिनकों गेड के मांस खाता है, तो वो बाल
कसेंनी अज्ञानी है.

और तरेसें मासनक्षणमें दूषण लिखते है. जे निर्दय पुरुष है, उसकों
र्म नहीं, क्योंकि धर्मका मूल दया है, ये बात सर्व संत जन मानते है,
अरु मासाहारीकों दया तो है नहीं, मास खाने वालेकों पूर्वे कसाइ कह्या
, इस वास्ते मासाहारीके धर्म नहीं.

प्रश्नः—मांसाहारी आपने आपकों अधर्मी क्यों बनाता है?

उत्तरः— मांसके स्वादमें लुब्ध हूआ वो धर्म,दया,कुछ नहीं जें कर कदाचित् जानजी जाता है, तोजी आप मांसलुब्ध है, इसें त्याग करनेकूं समर्थ नहीं, इस वास्ते वो मनमें विचार करता है, कि समानही सर्व हो जावे, अैसा जान कर औरोंकोंजी मांसजक्षण न नेका उपदेश नहीं करता है.

अब मांस जक्षण करनेवाले महामूढ हैं, यह बात कहते हैं. क मूढमति आप तो मांस नहीं खाते है, परंतु देवता, पितर, इनकों मांस चढा देते है, क्यों कि उनके शास्त्रकारक कहते है॥ क्रीत्वा स्वयं वा उत्पाद्य, परोपहृतमेव वा॥ देवान् पितॄन् समन्यर्च्य, मांसं न डुष्यति ॥ १ ॥ यह श्लोक मृगपक्षीयोंके विषयमें है, इसका कहते है. कसाईकी डुकान विना व्याध, शकुनिकादिकोंसे अर्थात् और जानवरोंके मारने वालोंसें मांस मोलसें ले कर देवता, अतिथि तरोंकों देनां चाहियें. क्यों कि वे लिखते हैं कि कसाईकी देवता पितरोंकी पूजा नहीं होती है, तातें आप मांस उत्पन्न करकें आदिकोंकूं देवे तो पितृआदि प्रसन्न होते है, सो इस प्रकारसूं मांस न करे, कि ब्राह्मण तो मांग कर मांस ल्यावे, औ क्षत्रिय शिकार रके मांस ल्यावे, अथवा किसीने मांस जेट करा होवे, उस मांससे दे पितरोंकी पूजा करकें फेर मांस खावे, तो दूषण नहीं, यह सर्व और मिथ्यादृष्टियोंका कहनां है, क्योंकि दयाधर्मी आस्तिकमत वाले कों तो मांस दृष्टिसेंजी देखनां योग्य नहीं, तो फेर देवता पितरोंकी पूजा मांससे करनी, यह तो धर्मीकों स्वप्नेमेंजी न होवेगी, इस वास्ते देवताओं कों मांस चढानां यह बुद्धिमानोका काम नहीं, कारण के देवता तो बडे पुण्यवान् है, कवल आहार करते नहीं है, तो फेर जुगुप्सनीय मांस क्यों कर खावे? जो कहते है कि देवता मांस खाते हैं, वे महा अज्ञानी है, अरु पितर जो हैं, वेतो अपणे अपणे पुण्य पापके प्रजावसें अन्य री गतिकों प्राप्त हो गये है, अपणे करे हूये कर्मोका फल जोगते है, न्नके करे हुए कर्मका उनकों कुछजी फल नहीं लगता है, तब मांस रूप पापका तो क्या कहना है? पुत्रादिकोंका सुकृत कराजी तिनकों नहीं

लता है, क्योंकि छांवके सींचनेसें केलेमें फल नहीं फलता है, अरु तिथिकी नक्ति वास्ते जो मांस देना है, सोतो नरकपातका हेतु अरु म अधर्मका कारण है, यहां कोई ऐसें कहे कि जो वात श्रुति स्मृतिमें , वो माननी चाहियें.

उत्तर-यह कहनां ठीक नहीं है, जो वात श्रुतिमें अप्रामाणिक है, वो द्धिमान् कदापि नहीं मानेंगे, क्योंकि श्रुतिमें हम ऐसे सुनते हैं, " व ांसि नूयांसि यथा पापघ्नो गोस्पर्शः द्रुमाणां च पूजागादीनांच पूजागा ीनां च वधः स्वर्ग्यः ब्राह्मणजोजनं पितृप्रीणनं मायावीन्यधिदेवतानि व हौ हुतं देवप्रीतिप्रदं" ऐसा कथन जो श्रुतियोंमें है, तिसकों युक्ति कुश त पुरुष कदापि नहीं मानेंगे, तिस वास्ते यही महा अज्ञान है, कि जो ांस करकें देवताओंकी पूजा करणी. कितनेक कहते हैं कि जैसें मंत्रों क रकें संस्कृत अग्नि, दाह नही करती है, तैसेंही मंत्रों करकें मासनी संस्कार करा हूआ दोपके वास्ते नही होता है, यह कथन मनुजीका है ॥श्लोक॥ असंस्कृतान् पशून्मंत्रै, नौद्याद्विप्र कथंचन ॥ मंत्रैश्चसंस्कृतानद्या, शाश्वत विधिना स्थितः ॥ १ ॥ अर्थः-मंत्रों करकें असंस्कृत पशुओंका मासकों ब्राह्मण न खावे, अरु जो मंत्रों करकें संस्कृत पशु है, तिनका मांस खावे, तो शाश्वतोनित्यो वैदिक जाननां.

उत्तरः- मंत्र करकें जो मांस पवित्र कीया है, वो मांसकों धर्मी पुरुष कदापि नक्षण न करे, क्योंकि मंत्र जैसें अग्निका दाह शक्तिकों रोकता है, तैसें नरकादि प्रापण शक्ति जो मांसकी है, उसको नहीं दूर कर सके, जेकर दूर कर देवे तब तो सर्व पाप करकें पीछें पापका हनने वाला मंत्रके स्मरण मात्रसेंही सर्व पाप दूर हो जाने चाहियें, तब तो जो वेदोमें पाप का निषेध करा है, सो सर्व निरर्थक हूआ, क्यों कि सर्व पापोंका मंत्रके स्मरणसेंही नाश हो गया, इस वास्ते यहनी अज्ञोंहीका कहनां है,

तथा कोइ कहते है कि जैसें थोडासा मद्य पीनेसे नशा नहीं चढता है, तैसें थोडासा मांस खानेमेंनी पाप नहीं लगता है

उत्तरः- बुद्धिमान् यवमात्रनी मास न खावे, क्यों कि थोडानी विष दुःखदायी होता है, तैसे थोडानी मास खाना सोनी दोपके तांइ है.

अब मांस खानेमें अनुत्तर दूषण कहते हैं, तत्काल इस मांसमें संमूर्छिम जीव उत्पन्न होते है, अरु अनंत निगोद रूप जीव तिनका संतान वारं वार होनां तिस करकें दूषित हैं, यदाहु आमासु अपकासु, अविपच्चमाणासु मंसपेसीसु ॥ सयय चिय उववाउ, भणिउ निगोय जीवाणं ॥ १ ॥ अर्थः—कच्ची तथा अपक्क अैसी जो मांसकी पेसी बोटी रंधती है, तिसमें निरंतर निगोदके जीव उत्पन्न होते हैं, इस वास्ते मांसका खानां जो है, सो नरकमे जाने वालोंकों पूरी खरची है,इस कारण के लीये बुद्धिमान् पुरुष जो है सो मांस कदापि न खावे.

अथ यह मास खाना किन्होने कथन करा है,तिनोका नाम लिखते हैं. १ मास खानेके लोभीयोने, २ मर्यादा रहितोंने. ३ नास्तिको ने, ४ थोडी बुध्दि वालोंने, ५ खोटे शास्त्रोके बनाने वालोंने, ६ वैरीयोने, मास खाना कहा है. तथा मासाहारीसे अधिक कोइ निर्दयी नहीं. तथा मांसाहारीसें अधिक कोइ नरककी अग्निका इंधन नहीं. गंदगी खा कर जो सूअर अपणे शरीरको पुष्ट करता है, सो अच्छा है, परंतु जीवकों मारके जो निर्दयी हो कर मांस खाता है, सो अच्छा नही है.

प्रश्नः— सर्व जीवोंका मास खानां तो सर्व कुशास्त्रोंमें लिख दीया है, परंतु मनुष्यका मास खानां तो कहीं किसी शास्त्रमें नहीं लिखा है, इसका क्या हेतु होगा ?

उत्तरः—अपने मांसकी रक्षा वास्ते मनुष्यका मांस खाना नहीं लिखा, क्यों कि वे कुशास्त्रोंके बनाने वाले जानते थे कि जो मनुष्यका मास खाना लिखेंगे,तो मनुष्य कबी हमकोंही न खा लेवे ? इस शंकासे नहीं लिखा. जो पुरुषमांसमें अरु पशुमांसमें विशेष नहीं मानता है,तिस समान कोइ धर्मी नही,अरु तिसमें जो भिन्न मानके मांस खाते है इस समान कोइ पापीभी नहीं, तथा मांस जो है, तिसकी रुधिरसेंही उत्पत्ति होती है, अरु विष्ठाके रससें वृध्दि होती है, तथा लहु जिसमें भरा रहता है, अरु कृमि जिसमें उत्पन्न होते है,अैसे मांसकों कौन बुध्दिमान् खाता है ? आश्चर्य तो यह है कि ब्राह्मण लोक शुचिमूल तो धर्म कहते हैं,अरु सप्त धातुसे जो मांस हाड बनते हैं, तिस मांस हाडकों मुखमें दांतोंसें चबाते हैं, अब उनको कुत्तों के समान समजीयें कि शुचिधर्मवाले मानीये ? यह आश्चर्य है, जिन

की ऐसी समझ है, कि अन्न और मांस यह दोनो एक सरीखे है, ति
। बुद्धिमें जीवित अरु मृत्युके देनेवाले अमृत और विषभी तुल्यही हैं,
अरु जो जडबुद्धि ऐसा अनुमान करते हैं,कि मांस खाने योग्य है,इति
णीका अंग होनेसें यह हेतु उंदनादिवत् यह दृष्टांतसें यह मांसभी प्राणी
अंग है, इस वास्ते मांसभी खाने योग्य है,तब तो गौका मूत तथा माता,
ता, भार्या, बेटी, इनका मूत पुरिषभी क्यों नही पीते खाते है? क्योंकि
भी प्राणीका अंग है, तथा अपनी भार्याकी तरें अपनी माता, बहिन,
ीकों क्यों नहीं गमन करते है? स्त्रीत्व अरु प्राणी अंगत्व सर्व जगे ब
बर है, तथा जैसें गौका दूध पीते है, तैसें गौका रुधिर तथा माता पिता
कोंका रुधिरभी क्यों नही पीते है? क्योंकि प्राणी अंग हेतु तो सर्व जगे
ल्य है, इस वास्ते जो अन्न और मांस इन दोनोकों तुल्य जानते हैं, वेभी
हा पापीयोंके सिरदार है,

तथा शंखकों शुचि मानते हैं, परंतु पशुके हाडकों कोइ शुचि नहीं मा
नता, इस वास्ते अन्न और मांस यद्यपि प्राणी अंग हैं. तोभी अन्न भक्ष्य
है, अरु मांस अभक्ष्य है, एक पंचेंद्रिय जीवका वध करकें जो मांस खाता
है, जैसी तिसकों नरकगति होती है, तैसी खोटी गति, अन्न खानेवालेकों
नही होती है, क्योंकि अन्न मांस नहीं हो सक्ता है, मांसकी तसीरोंसे अ
न्नकी तसीरें और तरेकी है, मांस महाविकारका करने वाला है, तैसा अ
न्न नहीं. इत्यादि विलक्षण स्वभाव है, इस वास्ते मांस खाने वालोंकी न
रकगति जान कर संत पुरुष अन्नके भोजनसें तृप्ति मानते है,अरु सरस प
दकों प्राप्त होते है, यह तो मांसके दूषण श्रीहेमचंद्र सूरिकृत योगशास्त्रके
अनुसार लिखे है. अरु इस कालमेंभी युरूपियन लोक जो बुद्धिमान् है,
उनोनेभी मांस खानेमें चौवीस दूषण प्रगट करे है,अरु मदिरा पीनेसें जो
खराबीयां होती है, तिनको तो गिणतीभी नहीं है,इस वास्ते मदिरा अरु
मांस यह दोनों अभक्ष्यको श्रावक त्यागे यह सातवा अभक्ष्य कह्या.

८ आठमा अभक्ष्य माखण है, क्योंकि जैन मतके शास्त्रानुसारे छाछसे
बाहिर काढे माखणकों जब अंतर मुहूर्त्त अर्थात् दो घडीके लगभग काल
व्यतीत हो जाता है, तब उस माखणमें सूक्ष्म जीव तद्वर्णके उत्पन्न हो
जाते है, इस वास्ते माखण खाना वर्जित है. जैन लोकोंको छाछसें बाहिर

माखण निकालके तत्काल अग्निके संयोगसें घी बनाके छानके देखके पीछे खाना चाहियें, क्यों कि एक तो इस रीतिसे शास्त्रोक्त जीव उत्पन्न नहीं होते है, तिनकी हिंसाजी नही होती है, अरु मकडी, कंसारी, मछरादि, जानवरों के अवयव टांग प्रमुखजी घी छाणणेसें निकल जाते हैं, अरु माखण काम कीजी वृद्धि करता है, तब मनमें खोटे विकल्प उत्पन्न होते हैं, इस वास्तेजी श्रावककों माखण न खानां चाहिये, तथा एक जीवके वध करनेसेंजी जब पाप होता है, तब तो पुर्वोक्त रीतीसें माखन तो जीवोंकाही पिंम हो जाता है, तब माखनके खानेमें पापकी क्या गिनती है ?

प्रश्नः–माखनमे तो दो घडी पीछें कोईजी जीव उत्पन्न हूआ हम नहीं देखते है, तो फेर माखनमें दो घडी पीछें हम क्योंकर जीव मान लेवें ?

उत्तरः–जो जैनमतके शास्त्रोंकों सत्य मानेगा वो तो शास्त्रकारका कथन सत्यही मानेगा, अरु जो जैनके शास्त्रोंकों सत्य नहीं मानता, वो चाहो सत्य माने, चाहो न माने परंतु हम आगम प्रमाणके विना इस वातमें और प्रमाण नही दे सकते है. क्योंकि वस्तु दो तरेंकी होती है, एक हेतुगम्य, दूसरी आगमगम्य, तो माखनदिदलादिमे जो जीव उत्पन्न होते है, वे हेतुगम्य नही किंतु आगम गम्य हैं, इस वास्ते जो आगम सर्वज्ञ जिन अर्हंत वीतरागका कहा हूआ है, उसीका कहा माननां चाहिये, जे कर कोई पुरुष किसीजी शास्त्रको न मानेगा, आंखोसे देखी वस्तुही मानेगा, तब तो नरक स्वर्गादि जो अदृष्ट है, उनकोंजी न माननां चाहियें, तथा परमेश्वर चौदवे तथा सातवे असमान उपरि रहता है, तथा स्वर्ग अरु नरकमें पुण्य पाप करनेसें जीव जाता है, यहजी न माननां पडेगा, इस वास्ते आगम प्रमाणजी मानना चाहियें. क्योंकि सर्ववस्तु हमारी दृष्टिमे नहीं आती है.

९ नवमा अजक्ष्य मधु, अर्थात् सहत है, उसका स्वरूप लिखते हैं. यह सहत जो है, सो अनेक जीवोंकी घात होनेसे उत्पन्न होता है, यह तो परलोक विरोध दोष है, अरु मधु (सहत) जुगुप्सनीय (निंदने योग्य) है, मुखकी लालवत् यह इहलोक विरुद्ध दोष है, इस वास्ते श्रावकधर्मीकों मधु न खाना चाहिये.

अब मधु अर्थात् सहत खानेवालेकों पापी पणा दिखाते हैं, ॥श्लोक॥ जक्षयन्माक्षिकं क्षुद्रं, जंतुलक्षक्षयोद्भव ॥ स्तोकजंतु निहंतृभ्यः, सौनिकेभ्यो

लिप्यते ॥१॥ अर्थः—क्षुद्रजंतु जो छोटे जीव अथवा हाड रहित जीव, तिनोंके लाखोंका नाश उपलक्षणसें बहुत जीवोका जब विनाश होता है, तब मधु उत्पन्न होता है,जब मधु भक्षण करता है,तब थोडे पशु मारने वाले कसाइसेंभी उसकों अधिक पाप लगता है,क्यों कि जो भक्षक है, सो भी घातक है,यह बात उपर लिख आये हैं. तथा लोकमें यह व्यवहार है, जो जूठा भोजन नहीं खानां, अरु यह जो मधु है, सो तो महा जूठ है, क्योंकि एकेक फूलसें रस (मकरंद) पी करके मक्षीयोंजो वमन करतीयों है. सो सहत है मधु है इस वास्ते धर्मी पुरुषकों जूठ न खानी चाहियें. यह लौकिक व्यवहारमें प्रसिद्ध है.

कोइ कहेगा कि मधु तो त्रिदोषका दूर करने वाला है, इस लिये रोग दूर करने वास्ते औषधिमें भक्षण करे तो क्या दोष है? इत्याद्

उत्तरः—अप्यौषधकृतेजग्धं,मधुश्वभ्रनिबंधनं ॥ भक्षितप्राणनाशाय, काल कूटोकणोऽपि हि ॥ १ ॥ अर्थः—जो कोइ रसकी लंपटतासें मधु खावे, उस की बात तो दूर रही, परंतु जो औषधिके वास्तेभी मधु खावे,सो यद्यपि रोगादि अपहारक है, तोभी नरकका कारण है, हि यस्मात् प्रमादके उदय सें जीवनेका अर्थी हो कर कें जो कोइ कालकूट विषका एक कणभी खायगा, सो जरूर प्राण नाशके तांइ होवेगा.

प्रश्नः—मधु तो खजूर इक्षादि रसकी तरें मीठा है,सर्व इंद्रियोंकों सुख कारी है, तो फेर इसकों त्यागने योग्य क्यों कहते हो?

उत्तरः— सत्य है. जो मधु मीठा है, यह व्यवहारसें हैं,परंतु परमार्थसें तो नरककी वेदनाका हेतु होनेंसें अत्यंत कडूआ है,

अब जो मधुकों पवित्र मान कर मंदबुधि जीवों मधुकों देवस्नानमें उपयोगी समजते हैं, तिनका उपहास्य शास्त्रकार करते है ।।श्लोक॥ मक्षिकामुखनिष्टयूत, जंतुघातोद्भवं मधुः ॥ अहो पवित्रं मन्वाना, देवस्नाने प्रयुंजते ॥१॥ अर्थः—माखीयोंके मुखकी जूठ,अरु जीवघातमे अर्थात् हजारो बच्चे अरु अंडोंके मारनेसें, उत्पन्न होता है वो बच्चे, अंडे जब मरते हैं,तब तिनके शरीरका लहु पाणीभी मधु (सहत) के बिच मिल जाते हैं.तब तो मधु महा अशुचिरूप है, अहो यह शब्द उपस्यार्थमें है, क्यों कि जैसे वे देवता है, तैसो तिनकों पवित्र वस्तुभी चढाइ जाती है. यह उपहास्य है,

सूक्ष्म जीवोंकी रक्षा वास्ते अरु अशुद्ध व्यवहार दूर करने वास्ते रात्रि कों नहीं खाते है यद्यपि दीवेके चादणेसें कीडी प्रमुख दीख जाती है तोनी मूलगुणकी विराधना टालने वास्ते रात्रि नोजन अनाचीर्ण है

अब लौकीक मतवालोंकि सम्मति देकर रात्रिनोजनका निषेध करते है श्लोक ॥ धर्मविन्नैवनुंजीत्त, कदाचनदिनात्यये ॥ बाह्याअपि निशी नोज्यं, यदनोज्यंप्रचक्ष्यते ॥ १ ॥ अर्थः— श्रुतधर्मका जानने वाला कदाचित् रात्रिनोजन न करे क्योंकि जो जिनशासनसें बाहिरले मतवाले है वेनी रात्रिनोजनको अनक्ष्य कहते हैं तिनका शास्त्रही लिखते हैं श्लोक ॥ त्रयीतेजोमयोनानु, रितिवेदविदोविडुः ॥ तत्करैःपूतमखिलं, शुनंकर्मसमाचरेत् ॥ १ ॥ अर्थः— ऋग यजुः साम लक्षण तीनो वेद तिनका जो तेज है सो सूर्य है आदित्यः त्रयीतनुः ऐसा सूर्यका नाम है ऐसावेदोंके जानने वाले जानते हैं तिस सूर्यकी किरणाकरके पिः— पूतं (पवित्र) संपूर्ण शुनकर्म अंगीकार करे जब सूर्योदय न होवे तब शुनकर्म न करे तिन शुनकर्मोका नाम लिखते हैं श्लोक ॥ नैवाहुतिर्नचस्नानं, नश्राद्धंदेवतार्चनं ॥ दानंवाविहितंरात्रौ, नोजनंच विशेषतः ॥ २ ॥ अर्थः—आहुति सो अग्निमें घृतादि प्रक्षेप करना स्नानसो अंग प्रत्यंग प्रक्षाल करना श्राद्ध पितृकर्म देवपूजा दानदेना नोजन तो विशेष करकेही नज करना इतना काम रात्रिमें न करने.

तथा परमतके यहनी दो श्लोक हैं ॥ देवैस्तुभुक्तंपूर्वान्हे, मध्यानेऋषिनीस्तथा ॥ अपरान्हेतुपितृनि,ः सायान्हेदैत्यदानवैः ॥ १ ॥ सध्यायां यक्षरक्षोनिः, सदानुंक्तकुलोद्वहः ॥ सर्ववेला व्यतिक्रम्य; रात्रौभुक्तमनोजनं ॥ २ ॥ अर्थः— सवेरेतो देवता नोजन करते है मध्यान्ह अर्थात् दो पहर दिन चढें ऋषि नोजन करते है अपरान्ह अर्थात् दिनके पीछले नागमें पितर नोजन करते है अरु सायान्हे विकाल वेलामें दैत्य दानव नोजन करते हैं संध्यामें रातदिनकी संधिमें यक्ष गुह्यक राक्षस खाते है ॥ कुलोद्वहे तियुधिष्टरस्यामंत्रण ॥ सर्वदेवताओंका वखत उलंघके रात्रिकों जो खाना है सो अनक्ष है यह पुराणोंके श्लोकों करके रात्रि नोजनके निषेधका संवाद कहा

अब वैद्यक शास्त्रकानी रात्रिनोजनके निषेधका संवाद कहते हैं श्लो

॥ आयुर्वेदेपु ॥ हृन्नाभि पद्मसंकोच, श्चंमरो चिरपायतः ॥ अतोनक्तंन भोक्तव्यं, सूक्ष्मजीवादनादपि ॥ १ ॥ अर्थः— इस शरीमेंर दो पद्म अर्थात् कमल हैं एकतो रुदय पद्म सो अधोमुख है दूसरा नाभिपद्मसो उर्द्धमुख है यह दोनो कमल सो सूर्यके अस्त होनेसें रात्रिमें संकोंच हो जाते हैं किस कारणसें संकोच होजाते है? सूर्यके अस्त होजानेसें संकोच हो जाते है इस वास्ते रात्रिकों न खाना चाहिये तथा रात्रिकों सूक्ष्म जीव खाये जाते हैं इस्सें अनेक रोगोत्पन्न होते है यह पर पक्षका संवाद कहा.

अब फेर स्वमतसे रात्रिभोजनकानिषेध कहते है श्लोक ॥ संसक्तजीवसंघात. भुंजानानिशिभोजनं, राक्षसेभ्योविशिष्यंते, मूढात्मानः कथंनुते ॥ १ ॥ अर्थ —जब रात्रिमें खाता है तब जीवोंका समूह भोजनमें पड जाता है असे अंधरूप रात्रिके भोजनके खानेवालोंको राक्षसोसेंभी क्योंकर विशेष नही कहना? जब पुरुष जिनधर्मसें रहित होकर विरति नही करता है तब श्रृंग पुछसें रहित पशु रूपही है यडुक्तं ॥ वासरेचरजन्यांच, यः खादन्नेवतिष्ठति ॥ श्रृंगपुछपरिभ्रष्टः ॥ सस्पष्टंपशुरेवहि ॥ १ ॥

अब रात्रिभोजन निवृत्तिके वास्ते पुण्यवंतोंकों अभ्यास विशेष दिखाते है श्लोक ॥ अन्होमुखेवसानेच, योद्वेद्वेघटिकेत्यजेत् ॥ निशाभोजनदोषज्ञो, ऽश्नात्यसौपुण्यभाजनं ॥१॥ अर्थः—दिन उदयमे अरु अस्त समयमें दो दो घडी वर्जनी चाहिये क्योंकि रात्रि निकट होनेंसें वर्जनी चाहिये इसी वास्ते आगममें सर्व जघन्य प्रत्याख्यान मुहूर्त्त प्रमाण नमस्कार सहित कहते हैं रात्रिभोजनके दूषणोंका जानकार श्रावक दो घटी जब शेष दिन रहे तब भोजन करे जेकर दो घडीसें थोडादिन रहे भोजन करे तो रात्रि भोजनके प्रत्याख्यानका उसकों फल नही होता है जेकर कोइ रात्रिकों नभी खावे परतु जो उसने रात्रिभोजनका प्रत्याख्यान न करा है तो उसकोंभी कुछ फल नहीं मिलता है क्योंकि उसने प्रतिज्ञा नहीं करी है जैसे रूपइये जमा करावे अरु व्याजका करार न करे उसको व्याज नही मिलता है इस वास्ते नियम जरुर करना चाहिये

अब रात्रिभोजन खानेका फल परलोकमें कहते है श्लोक ॥ उलूककाकमार्जार, गृध्रशंबरशूकरा ॥ अहिवृश्चिक गोधाश्च, जायंतेरात्रिभोजनात् ॥ १ ॥ अर्थः—उलू, काग, बिल्ली, गृध्रचील, बारांसगा. सूअर, सर्प,

